

## स्वकथ्य

मनुष्य के भीतर विश्वास की अकूत सम्पदा है पर वह उसका उपयोग नहीं कर रहा है। उसके भीतर अपरिसीम आनन्द है, पर वह उसका अनुभव नहीं कर रहा है। उसके भीतर अन्तहीन शक्तियों का खजाना है पर वह उसे खोज नहीं पाया है। उसके भीतर अपरिमित आलोक है, पर उसकी आंख उसे देख नहीं पाई है। वह अंधेरे में खड़ा है। उसके चारों ओर सन्देह, भय, अभाव, कष्ट और नामदी की कटीली झाड़ियां घिरी हुई हैं। वह भ्रान्तियों के घेरे में खड़ा है, इसलिए अस्थिरता का जीवन जी रहा है। किसी व्यक्ति के प्रति क्या, विचार के प्रति भी उसका मन आश्वस्त नहीं है। इसी कारण वह अत्राण और अशरण बन रहा है।

अविश्वास के इस युग में भी मैंने अपने विश्वास को बद्धमूल रूप में सुरक्षित रखा है। मेरा यह दृढ़ विश्वास है कि काल और क्षेत्र की सीमाएं तथा परिस्थितियों का दबाव अध्यात्म एवं मानवीय मूल्यों की मूल्यवत्ता को कम नहीं कर सकता। जब तक अध्यात्म और मानवीय मूल्य जीवित हैं तब तक ही जीवन है। इनके अभाव में जीने वाले मनुष्यता की लाश को ढो सकते हैं, उसे जी नहीं सकते।

इस संसार में जीवित व्यक्ति अधिक हैं या मृत? इस प्रश्न का सीधा उत्तर दिया जा सकता है, पर मैं देना नहीं चाहता। जीवित व्यक्ति वे हैं, जो आध्यात्मिक और नैतिक मूल्यों को जीते हैं। जिनके जीवन में इन मूल्यों का स्थान नहीं है, वे जीते हुए भी मृत हैं। कवि ने लिखा है—

> यस्य धर्मविहीनानि, दिनान्यायान्ति यान्ति च।
> स लोहकारभस्त्रेव श्वसन्नपि न जीवति॥

जीवन के दिन अंजुरी में भरे जल या मुट्ठी में भरी रेत की तरह फिसलते

रहते हे। इन दिना मे धम की आराधना करने वाला अपने जीवन को साथक वना लेता हे। जिस व्यक्ति के जीवन के पल धमशून्य होते हे, वह लुहार की धाकनी की तरह श्वास लेता हुआ भी जीवित नही हे।

विश्वास या आत्मविश्वास से व्यक्तित्व का निमाण हाता ह। जिसका विश्वास चुक जाता ह, उसका व्यक्तित्व धुधला जाता हे। यह किसी शास्त्र की नही, अनुभव की वाणी हे। यह अनुभव जन-जन का अनुभव वने, एसा मुझे अभीप्ट हे। इस दृप्टि से मे अपने प्रवचनो, लेखा ओर सवादा म आत्म-विश्वास को सुरक्षित रखन पर वल देता रहा हू। विश्वास की ज्योति पर आइ राख का हटाकर उसे पुन प्रज्वलित करने मे साहित्य की भूमिका वहुत महत्त्वपूण हो सकती हे। आज रेडियो, टी वी, वी सी आर आदि श्रव्य ओर दृश्य माध्यमो न साहित्य के आकपण को कम किया हे। फिर भी उसके दीघकालीन प्रभाव का अस्वीकार नही किया जा सकता।

वतमान पत्र-पत्रिकाआ की भीड म नेतिक चतना का सवाहक एक पाक्षिक पत्र ह अणुव्रत। यह नेतिक मूल्या की प्रतिप्ठा म सतत जागरूक ह। इसके माध्यम से म अपने विचारा को हजारा पाठका तक पहुचा रहा हू। उन विचारा को सकलित कर साध्वी-प्रमुखा कनकप्रभा ने एक पुस्तक तेयार की—'वेसाखिया विश्वास की।' पाठका न उस पुस्तक को पढा तो उन्ह अपन डोलत हुए विश्वास को स्थिर करने मे एक सशक्त आलम्वन मिला।

विश्वास की वसाखिया क सहारे चलने वाले व्यक्ति अपन पथ म अधरा देखकर एक वार सहम जात ह। एस लोगा के लिए एक ऐस दीये की अपेक्षा ह जा उनके पथ को आलाकित कर सके। एक दीया हजार दीय जला सकता हे। इस प्ररणा स अभिप्ररित हा साध्वी-प्रमुखा ने मेरे विश्वास स नि सृत विचारा के उच्छ्वासा को सकलित कर 'दीये स दीया जल' पुस्तक सम्पादित कर दी। अध्यात्म ओर नेतिकता म रुचि रखने वाले पाठक इस पटकर अपन वुझाए हुए विश्वास का दीया जलाएग आर अपने जीवन का पथ आलाकित करग, एसा विश्वास ह।

जन विश्व भारती लाडनू ३४१ ३०६ —गणाधिपति तुलसी
२१ जून १९९५

# सम्पादकीय

अनुयागद्वार सूत्र का अध्ययन करते समय एक वाक्य पर ध्यान केन्द्रित हुआ—दीवसमा आयरिया—आचार्य दीपक के समान होते हैं। मैंने सोचा—आचार्य का स्थान बहुत ऊंचा होता है। उनको सूर्य और चन्द्रमा की उपमा दी जा सकती है। समुद्र और धरती की उपमा दी जा सकती है। यह दीपक की क्या उपमा? दीपक तो कोई भी बन सकता है। फिर सोचा—आगम का एक भी अक्षर निरर्थक नहीं हो सकता। आगमकार विशिष्ट ज्ञानी थे। अंग-आगमों की रचना तीर्थंकरों की देशना के आधार पर होती है। उनका वचन स्वतः प्रमाण होता है। उपांगों के रचनाकार स्थविर और आचार्य होते हैं। अनुयोगद्वार का स्थान मूल आगम में है। इसमें आचार्य आर्यरक्षित का कर्तृत्व है। वे पूर्वधर आचार्य थे। उन्होंने जो लिखा है, उसका निश्चित रूप से गंभीर अर्थ होना चाहिए। इस विचार यात्रा में मैंने पूरे सन्दर्भ को पढ़ा—

> जह दीवा दीवसयं पइप्पए, सो य दिप्पए दीवो।
> दीवसमा आयरिया, दिप्पंति परं च दीवेंति॥

एक दीपक से सैकड़ों दीपक जल उठते हैं। इतने दीपकों को प्रज्वलित करने पर भी उस दीपक का तेज मन्द नहीं होता। वह पूरी तरह से दीप्त रहता है। आचार्य दीपक के समान स्वयं दीप्तिमान रहते हैं और दूसरों को भी दीपित करते रहते हैं।

दीपक जलकर प्रकाश फैलाता है, यह काम सरल नहीं है। पर अपने तेज से दीपकों की एक लम्बी कतार को दीप्तिमान् बना देना बहुत महत्त्वपूर्ण काम है। आचार्य के पास ज्ञान, दर्शन और चारित्र की जो विलक्षण दीप्ति होती है, उसे वे सैकड़ों की सीमा से पार लाखों-करोड़ों व्यक्तियों में संप्रेषित

कर देने हे, इसलिए उनके लिए इस उपमा का वशिष्ट्य ह।

सूरज प्रकाश का पुञ्ज ह। वह अन्धकार को दूर कर चमकता हे। पर उसकी अपनी सीमाए ह। वह सीमित समय तक चमकता ह। समय की सीमा पूण हाते ही वह अस्ताचल की आट म चला जाता हे ओर धरती पर पु अन्धकार का साम्राज्य छा जाता हे। अस्ताचल की ओर जाते समय सूय एक प्रश्नचिह्न छाडता हे आर अपनी अनुपस्थिति मे किसी सबल व्यक्ति को प्रकाश फेलाने का दायित्व देना चाहता हे। किन्तु चारा ओर एक सपाट मोन फेल जाता हे। काइ भी इतना साहस नहीं जुटा पाता। उस समय नन्हा-सा दीपक खडा होकर आत्मविश्वास के साथ कहना हे— आप निश्चिन्त होकर जाइए। मे रात भर जागृत रहूगा। अपने सामर्थ्य के अनुसार अन्धकार से लड़ूगा ओर ससार मे प्रकाश के अस्तित्व को बचाकर रखूगा।

समय बदला, लोगो की जीवन-शेली बदली, मकान बदले, उपकरण बदले ओर प्रकाश के साधन भी बदल गए। अब दीये का प्रकाश साहित्य की परिधि म सिमट कर रह गया। घर-घर मे बल्बो ओर ट्यूबलाइटो की जगमगाहट आ गइ हे। दीये की मद्धिम रोशनी दखने के लिए आखे तरस कर रह जाती ह। दीपमालिका के अवसर पर कुछ घरा की मुडेरो पर माटी के दीया की कतारे अवश्य जगमगाती ह, पर वे भी डेलाइट्स की चकाचाध मे फीकी होकर रह जाती हे। अब न ता चाद-तारा म वह चमक दिखाइ देती ह आर न दीया मे वह राशनी। ऐस समय म दीयो की बात करना भी पिछडेपन का पतीक माना जा सकता ह। किन्तु जिस देश क ऋषि-मुनि भारतीय सस्कृति के मूल से जुडे हुए ह वे अपने गोरवमय अतीत की विस्मृति नहीं कर सकते।

आज हम जिस युग म जी रह ह माटी क दीये की बात ही क्या, मनुष्य के विश्वास का दीया भी बुझ रहा ह। एक समय था, जब भारतीय चिन्तन-धारा का प्रवाह इस रूप म बहता था—

> वृत्त यत्नेन सरक्षेत् वित्तमायाति याति च।
> अक्षीणो वित्तत क्षीण , वृत्ततस्तु हता हत॥

पुरुषाथ का प्रयोग कर वृत्त—चरित्र की सुरक्षा करा। वित्त—धन आना जाना रहता हे। उसकी चिन्ता छाडा। धन स क्षीण व्यक्ति कभी क्षीण

नहीं होता। किन्तु जिसका चरित्रबल समाप्त हो जाता है वह पूर्ण रूप से समाप्त हो जाता है।

इस आस्था को प्रज्वलित रखने वाला दीपक आज कहां है? मनुष्य सोचता है कि इस युग में नीति और चरित्र के बल पर जीवन जीना दुष्कर है। उसके विश्वास की जड़ हिल गई है। इस समय में अणुव्रत अनुशास्ता गुरुदेव श्री तुलसी ने विश्वास का दीया जलाने का वज्र संकल्प अभिव्यक्त किया।

दीये से दीया जले—उनके संकल्पों के हिमालय से प्रवाहित एसी चिन्तन धारा है जो युग की ऊष्मा से संतप्त मानव मन को शीतलता प्रदान कर सकती है।

दीये से दीया जले—उनके आत्मविश्वास की दीप्ति से उछले हुए ऐसे स्फुलिंग हैं जो अविश्वास के अंधेरे में भटके हुए लोगों को पथ दिखा सकते हैं।

दीये से दीया जले—उनके विचारों की वह सम्पदा है, जो वैचारिक दरिद्रता के युग में मनुष्य को नई सोच की धरती दे सकती है।

व्यक्ति-व्यक्ति के मन में विश्वास का दीया जलाने की अभिप्रेरणा से भरा हुआ यह उपक्रम प्रत्येक पाठक के मन को आलोकित करे और उन तक पहुंचा हुआ आलोक आगे-से-आगे फैलता रहे यही इस कृति के सृजन व सम्पादन की सार्थकता है।

ऋषभ द्वार —साध्वीप्रमुखा कनकप्रभा

लाडनूं ३४१ ३०६

२१ जून १९९५

# अनुक्रम

# १ सकल्प विश्वास की सुरक्षा का

अणुव्रत पाक्षिक का एक स्तम्भ है— 'मेरा विश्वास है। सन् १६८४ से इस स्तम्भ के अन्तगत मैं अपने विचार दे रहा हू। राजनीतिक, सामाजिक, पारिवारिक, शैक्षणिक आदि विभिन्न सन्दर्भों में मैंने सकारात्मक दृष्टि से सोचा और ऐसा विश्वास व्यक्त किया, जो लोकजीवन को विश्वास के धागे में आवद्ध कर सके। किन्तु एक दशक की विचारयात्रा का विश्लेषण करता हू तो पाता हू कि विश्वास का धरातल ठोस नहीं है। ऊपर-ऊपर से हर व्यक्ति दूसरों को अपने विश्वास में लेना चाहता है। पर भीतर-ही-भीतर सन्देह की नागफनी सिर उठाए खडी रहती है। जब व्यक्ति स्वय किसी का विश्वास नहीं करता तो दूसरे उसका विश्वास कैसे कर पाएगे। अविश्वास की पटरी पर जीवन की गाडी चल रही है। कहा नहीं जा सकता, कब कहा दुर्घटना घटित हो जाए।

डॉक्टर रोगी की चिकित्सा करता है। पर रोगी को यह विश्वास नहीं होता कि उसकी चिकित्सा सही हो रही है। क्योंकि वह जानता है कि उसके डॉक्टर का कई लोगों के साथ अनुबंध है। दवा निर्माता और दवा-विक्रेता के साथ उसका अनुबंध है। एक्सरे मशीन वाले के साथ अनुबंध है। ब्लड, यूरिन आदि टेस्ट करने वाले के साथ अनुबंध है, और भी कई लोगों के साथ अनुबंध है। उसके हाथ से लिखी पर्ची देखकर सम्बन्धित व्यक्ति डॉक्टर के खाते में एक निश्चित राशि जमा कर देता है। जहा आर्थिक बुनियाद पर चिकित्सा होती है, वहा रोगी डॉक्टर के प्रति विश्वस्त कैसे रह सकता है ?

नेता चुनाव में प्रत्याशी बनते हैं उस समय जनता से सीधा सम्पर्क करते हैं। उसके सुख-दुःख को सुनते हैं। उसे दुःख-दुविधा दूर करने का आश्वासन देते हैं। चुनाव घोषणापत्रों में बड-बडे वादे करते हैं। किन्तु चुनाव

जीतने के बाद, वोटों के गलियारे से सत्ता के सिंहासन तक पहुंचने के बाद क्या सम्पर्क सूत्र बने रहते हैं? क्या दिए हुए आश्वासनों के आधार पर लक्ष्य की दिशा में गति होती है? क्या वादे पूरे किए जाते हैं? यदि ऐसा कुछ भी नहीं होता तो वह विश्वास जीवित कैसे रहेगा, जिसके बल पर जनता अपने मत देती है?

छोटा राज्यकर्मचारी हो या बडा अफसर, नि स्वार्थ भाव से दायित्व निर्वाह की मानसिकता पगु बनती जा रही है। पत्र-पुष्प या चाय पानी की व्यवस्था हुए बिना किसी भी वर्ग में काम नहीं होता। ऊपर से नीचे तक एक ही क्रम चलता हो तो कौन किसे कहे? जितना बडा काम, उतनी बडी रकम। उसमें सबकी भागीदारी तयशुदा रहती है। ऐसी स्थिति में कोई व्यक्ति ईमानदारी की बात करता है तो उसे स्थानान्तरण की समस्या से जूझना पडता है। विश्वास और कर्तव्यनिष्ठा के सिद्धान्तों की जैसी नृशंस हत्या हो रही है, क्या उन्हें किसी का सरक्षण मिल सकेगा?

स्वार्थ-सिद्धि का यह नाटक बडे लोग ही खेल रहे हैं, यह बात नहीं है। एक वास्तुशिल्पी हो या बढईगिरी करने वाला, उसके भी दुकानदारों के साथ अनुबंध रहते हैं। बढिया मारबल, बढिया काठ या अन्य किसी भी माल के विक्रय प्रसग में सम्बन्धित व्यक्ति विक्रेता के साथ जाकर आमने सामने हो जाता है। दुकानदार उसकी दलाली का पैसा उसके खाते में जमा कर देता है। यह किसी व्यक्ति विशेष या वर्गविशेष की बात नहीं है। आम आदमी ऐसा करता है और आम आदमी को उसका दुष्परिणाम भोगना पडता है। चीनी-घोटाले प्रतिभूति घोटाले जैसे घोटालों पर ससद में अच्छा खासा हगामा देखा जा सकता है, पर इनके मूल में खडे अविश्वास की कहीं कोई चिकित्सा नहीं होती। आज, जबकि जन-जन का विश्वास चुक रहा है और विश्वास शब्द की विश्वसनीयता क्षीण हो रही है, ऐसी स्थिति में विश्वास शब्द का उपयोग करना चाहिए या नहीं? इस प्रश्न का सीधा-सा समाधान यही है कि जो व्यक्ति विश्वास खो चुके हैं वे इसका उपयोग भले ही न करें। किन्तु जिनका विश्वास जीवित है उनका दायित्व है कि वे टूटते हुए विश्वास को सहारा दें।

सन् १९९४ का पूरा वर्ष सत्तादल और प्रतिपक्षी दलों के बीच अविश्वास

की खाइ को गहरान वाला सिद्ध हुआ हे। इसी प्रकार छाट स्तरो पर भी विश्वास की दीवार हिली है। सन् १९९५ के प्रवेशद्वार पर अविश्वास ही दस्तक देता रहेगा तो आने वाला एक वर्ष फिर इसी के नाम लिखा जाएगा। यदि इस स्थिति को बदलना ह तो सब लाग एक दूसर का विश्वास करन आर उस विश्वास की सुरक्षा करन का सकल्प स्वीकार कर। यदि ऐसा हुआ तो मनुष्य की जीवनशली और काम करने की शली म दीखता अन्तर आएगा, एसा विश्वास ह।

# २ स्वस्थ समाज का स्वरूप

समाज के दा रूप हे—रुग्ण समाज आर स्वस्थ समाज। रुग्णता किसी को काम्य नही ह। हर व्यक्ति स्वास्थ्य चाहता ह। स्वास्थ्य पान के लिए वह स्वस्थ समाज की खोज करता ह। पर उसके सामने कठिनाई एक ही हे कि वह स्वस्थता ओर रुग्णता के मानदण्डो मे उलझ जाता ह। जिस समाज म काइ गरीब न हा, काइ बेरोजगार न हो, काइ सुख-सुविधा के साधनो स वचित न हा ओर प्राकृतिक आपदाओ से प्रताडित न हो, वह समाज स्वस्थ हे। यह एक मानदण्ड ह। दूसरा मानदण्ड शेक्षणिक विकास की परिक्रमा करता ह। जिस समाज मे अधिक-से-अधिक शिक्षा सस्थान हो गावो आर ढाणिया मे भी पढन की सुविधा हो ओर जहा कोइ निरक्षर न हो, वह समाज स्वस्थ हे। कुछ लोगो की दृष्टि म स्वस्थता या उच्चता का मानक ह विलासिता की साधन सामग्री। जिस समाज मे हर व्यक्ति के पास अपनी कार हो, फ्रिज हा, कूलर हा टी वी हा, कम्प्यूटर हा कलक्युलेटर हा तथा इसी प्रकार की नई नइ आविष्कृत होने वाली सब वस्तुए हा, वह समाज स्वस्थ हाता हे।

हर व्यक्ति का अपना चिन्तन आर अपना दृष्टिकाण ह। दूसरो का चिन्तन गलत हे ओर मेरा चिन्तन सही ह, ऐसा आग्रह म क्या करू? मुझे भगवान महावीर का अनेकान्त दर्शन प्राप्त हे। इसके अनुसार प्रत्येक व्यक्ति के चिन्तन म सत्य का अश हा सकता ह। समस्या वहा पेदा हाती हे, जहा सत्य क एक अश का सपूर्ण सत्य मान लिया जाता ह। समस्या का दूसरा रूप ह अपने चिन्तन का सत्य मानकर दूसरा के चिन्तन का असत्य प्रमाणित करने का प्रयास करना। म अपने चिन्तन का न तो सपूर्ण सत्य मानता हू आर न दूसरा के चिन्तन का नितान्त असत्य स्वीकार करता हू। मेरे अभिमत से स्वस्थ समाज का स्वरूप यह हो सकता हे—

- जिस समाज म कोई किसी निरपराध प्राणी की हत्या नहीं करता।
- जिस समाज म काइ किसी पर आक्रमण की पहल नहीं करता।
- जिस समाज म कोइ हिसात्मक ताडफाड नहीं करता।
- जिम समाज म कोइ किसी का अछूत नहीं मानता।
- जिस समाज म साम्पदायिक उन्माद नहीं होता।
- जिस समाज म व्यावसायिक अनैतिकता नहीं होती और उसे प्रतिष्ठा भी नहीं मिलती।
- जिस समाज म लोकतत्र की धज्जिया नहीं उडती, चुनाव के प्रसग मे अनतिक आचरण नहा हाता।
- जिस समाज पर सामाजिक कुरूटियो का शिकजा कसा हुआ नही रहता।
- जिस समाज म मादक व नशीले पदार्थों का उपयोग नहा हाता।
- जिस समाज मे सग्रह ओर भोग को अनियत्रित नहीं रखा जाता।
- जिस समाज म पयावरण की उपक्षा नहीं होती।

इस प्रकार की आर भी कुछ वान हा सकती है। ये ऐसी बात हे जा किसी एक व्यक्ति, समाज या राष्ट्र के लिए ही उपयोगी नही ह। इनके द्वारा पूरे विश्व की चेतना को प्रभावित या जागृत किया जा सकता ह। विस्तार को समटा जाये नो इसे एक शब्द म प्रस्तुति दी जा सकती हे। यह शब्द हे—अणुव्रत। अणुव्रत स्वस्थ समाज सरचना की बुनियाद हे। जा लोग अपने समाज को स्वस्थ बनाना चाहते ह, वे व्यक्ति-व्यक्ति के जीवन को अणुव्रत आचार-संहिता के साचे म ढालन का पयत्न करे। यह एक सामूहिक अनुष्टान ह। इसम जनशक्ति का सम्यक् नियोजन हा पाया ता समाज की रुग्णता का सरलता से दूर किया जा सकता ह।

# ३ सत्पुरुष बनाने का उपक्रम

इस सृष्टि का एक महत्त्वपूण प्राणी हे मनुष्य। इस धरती पर पहला मनुष्य कब आया, यह कहना कठिन हे। किन्तु आज वह पाच अरब से भी अधिक सख्या मे अपनी अस्मिता की लडाइ लड रहा हे। मनुष्य जाति एक ओर अविभाज्य हे, पर सब मनुष्यों का स्वभाव एक जेसा नहीं होता। राजर्षि भर्तृहरि ने चार प्रकार के मनुष्यों की चचा की हे—सत्पुरुप, साधारण पुरुप, राक्षस पुरुप ओर अनाम पुरुप। सत्पुरुप वे होते ह, जो अपने स्वार्थ को गाण कर परहित का सम्पादन करते हे। जो लोग अपना स्वाथ साधते हुए परहित-साधन क लिए तत्पर रहत ह, व साधारण पुरुप होते ह। जो व्यक्ति अपना स्वाथ सिद्ध करने के लिए परहित को कुचल देते हे, वे राक्षस पुरुप होते ह। जा लोग विना किसी प्रयोजन परहित को विघटित करते हे, वे कौन पुरुप हे? उनके लिए कोई विशेपण ही उपलब्ध नही हे। इसलिए उन्हे अनाम पुरुप कहा जा सकता ह।

अणुव्रत का उद्देश्य हे कि मनुष्य सत्पुरुप बने। म अपनी प्रवचन-सभाओ म बहुत बार कहता हू कि आप जेन बने या नही, गुडमेन अवश्य बने। गुडमेन बन, अच्छे आदमी बन, सत्पुरुप बने। मनुष्य जीवन की साथकता किसी के हिता को कुचलन म नही हे। ससार म जितने आतकवादी ह, वे क्या कर रह हे? दूसरा के हितो का विघटित करना ही उनके जीवन का लक्ष्य बन गया हे। अन्यथा वे निरपराध व्यक्तियो का अपहरण क्या करत ह? फिरोती मे लाखों करोडो रुपया की माग क्यो करते ह? मासूम बच्चो का अपहरण क्यो करत ह? रुपये न मिलने पर उनको मात के घाट क्या उतार देते हे? ये कुछ एसे प्रश्न ह, जिनके उत्तर किसी गहरी खामोशी म खो गए ह।

आतकवादी प्रत्यक्ष हिसक ह। इस ससार म परोक्ष हिसक भी कम नहीं

ह। जहर की गोली को सुगरकोटेड कर दो से क्या उसका जहर समाप्त हो जाता है? हिंसा के मनोभावों की दिशा बदलने मात्र से क्या वे अहिंसा का रूप पा सकते हैं? जातीयता की धरती हिंसा के बीज अंकुरित करने के लिए सब प्रकार से उर्वर है। साम्प्रदायिकता की विषबेल पर आने वाले फलों का परिणाम हिंसा के रूप में प्रकट होता है। छुआछूत की भावना मनुष्य के मन में पनप रही हिंसा की अभिव्यक्ति नहीं है तो और क्या है? नशे की संस्कृति हिंसा के अतिरिक्त अन्य भयंकर अपराधों की भी जननी है। चुनावी हिंसा का बुखार तो लाइलाज बनता जा रहा है। घरबारी लोगों के लिए अर्थहिंसा से बचना संभव नहीं है किन्तु प्रकृति का अतिमात्र दोहन क्या अनर्थ हिंसा नहीं है? आर्थिक भ्रष्टाचार से कौन-सी अहिंसा फलित होती है? हिंसा के ये नए-नए चेहरे इतने खौफनाक हैं कि इनके कारण देश में असुरक्षा और अनिश्चिन्तता की भावना दिनोंदिन अधिक पुष्ट होती जा रही है।

हिंसा के इस गहरे अन्धकार में लोग भयभीत हैं। प्रातःकाल घर से बाहर जाते समय उनके मन में यह आशंका रहती है कि सांझ तक सही सलामत घर लौट पाएंगे या नहीं। इस अंधेरे में कोई प्रकाशदीप है तो वह है संकल्प की चेतना, व्रत की चेतना। व्रत भारतीय संस्कृति का प्राणतत्त्व है। व्रत और कानून में अन्तर है। कानून आरोपित होता है, व्रत स्वीकृत होता है। कानून टूटता है तो व्यक्ति को ग्लानि नहीं होती। कानून तोड़ने से यदि कोई डरता है तो उसके परिणाम से डरता है, दण्ड से डरता है। व्रत या संकल्प टूटता है तो व्यक्ति का मन ग्लानि से भर जाता है। जब तक वह उसका प्रायश्चित्त स्वीकार नहीं कर लेता, शान्ति से नहीं जी सकता। इसी कारण मैंने व्रत शब्द को अपने मिशन के साथ जोड़ा। लोक कल्याणकारी यह मिशन 'अणुव्रत' और कुछ नहीं, मनुष्य को अच्छा मनुष्य—सत्पुरुष बनाने का उपक्रम है।

# ४ प्रासगिकता सयम की

अणुव्रत जोवन का दशन हे, समाज का दशन ह, मानवीय मूल्या का दर्शन ह आर चरित्र का दशन ह। साइन्स ओर टेक्नालॉजी से उसका काइ विरोध नही ह। उसका विरोध हे असयम से। जिस राष्ट्र के जीवन दर्शन म असयम घुला हो वह राष्ट्र सयम, चरित्र या मानवीय मूल्यो को प्रतिष्ठित करने का पयास क्या करगा? जिस राष्ट्र की धमनिया म असयम का रक्त प्रवाहित हो रहा हो, वहा सयम का आदश क्या माना जाएगा? त्याग ओर भोग की दिशाए सवथा भिन्न हे। जिस प्रकार पूव आर पश्चिम के रास्ते अलग-अलग होत हे, उसी प्रकार सयम आर असयम के रास्ते भिन्न भिन्न ह। अणुव्रत सयम का रास्ता ह।

काइ भी सदी क्या न हो, पाचवी सदी हो या पचीसवी, सयम कभी अप्रासगिक नही हो सकता। जब तक सयम की प्रासगिकता ह, अणुव्रत कभी अप्रासगिक नही बन पाएगा। अणुव्रत व्यक्ति को सन्यासी बनाने की बात नही करता। वह जीवन को परिष्कृत या सशोधित करने का निर्देश दता ह। उसकी न कोइ जाति ह आर न काइ सम्प्रदाय। वह किसी वग विशप के लिए ह, यह बात भी नही हे। क्षेत्रीय सीमाए उसकी गति को बाधित नही करती। मानव मात्र का सयम की दिशा म प्रेरित करने वाली आचार सहिता का नाम हे—अणुव्रत।

अणुव्रत न स्वग की चचा करता ह ओर न मोक्ष की। वतमान जीवन की शली केसी हो? उसका एक मॉडल प्रस्तुत करता ह—अणुव्रत। इस सदी का मनुष्य हिसा, आतक युद्ध वमनस्य, घृणा आदि समस्याआ से आक्रान्त ह। साम्प्रदायिक उन्माद की घटनाए बढती जा रही ह। धर्म के नाम पर राजनीति खेली जा रही ह। व्यवसाय की पतिस्पधा स नीति नामक तत्त्व का

गोण किया जा रहा ह। नशे की सस्कृति युवापीढी को गुमराह बना रही हे। चुनाव की धाधली ने लोकतत्र की पवित्रता क आगे प्रश्नचिह्न खडा कर दिया हे। पयावरण का सकट गहराता जा रहा ह। अणुव्रत इस प्रकार की सब समस्याओ का समाहित करने की दिशा पशस्त कर सकता ह, बशर्ते कि मनुष्य गहरी आस्था के साथ व्रतो का अनुशीलन करे।

अणुव्रत का दशन मुख्यत सयम का दशन ह। सग्रह आर व्यक्तिगत भोग की सीमा का सिद्धान्त आथिक दृष्टि से पनपन वाली बुराइयो की जड पर कुठाराघात करता हे। पृथ्वी, पानी, वनस्पति आदि का सयम पयावरण को प्रदूषित होने से रोक सकता हे। इस बात का सिद्धान्तत स्वीकार करने पर भी जीवन-व्यवहार म सयम का यथेष्ट अभ्यास नही हो पा रहा हे। यह मानवीय दुबलता हे कि मनुष्य जिस जीवन शेली को समाधानकारक ओर उन्नत मान रहा हे, उस भी स्वीकार नही कर पा रहा हे। इसका मूलभूत कारण हे प्रतिरोधात्मक शक्ति अथवा प्रतिस्रोत म बहन की क्षमता का अभाव।

शिक्षा म अणुव्रत दर्शन का प्रवेश एक उपाय ह सस्कार-परिवतन की दिशा म नई सभावनाओ क द्वार खोलने का। विद्यार्थी जीवन म अणुव्रत की शिक्षा का अभ्यास हा जाए ता सयम की साधना दुष्कर नही रहती। इक्कीसवी सदी म प्रवेश करने का समय सामने हे। सात वर्षो का समय बहुत लम्बा समय नही हाता। उस समय तक अणुव्रत जसे व्यापक जीवन दर्शन का आत्मसात् किया जा सके ता अगली सदी का प्रवेश पूरी भव्यता ओर दिव्यता के साथ हो सकेगा। मेरा यह निश्चित विश्वास हे कि अणुव्रत दशन आगामी सदी को उजालन म अपनी महत्त्वपूण भूमिका निभा सकेगा।

# ५ शान्ति का उत्स है सयम

धम अमृत ह। अमृत जब जहर का काम करन लग तो उसे पीना कान चाहेगा? धर्म शान्ति एव सद्भावना का प्रतीक है। उसके नाम पर साम्प्रदायिक उन्माद वढेगा, तो धर्म को महत्त्व कोन देगा? धर्म ओर मजहव—ये दो भिन्न तत्त्व ह। दोना को एक मान लिया गया, समस्या की जड यही हे। मजहव के विना भी धम हो सकता ह क्या? इस प्रश्न का सीधा-सा समाधान ह अणुव्रत।

अणुव्रत धम हे, पर सम्प्रदाय नही हे। अणुव्रत धर्म है, पर उसकी कोइ उपासना-विधि नही हे। परलोक सुधारने के लिए धर्म की आराधना, यह अणुव्रत की आस्था नही हे। अणुव्रत का दशन वतमान की स्वस्थता पर आधारित है। इसका विश्वास मानवीय मूल्या मे है। कठिनाइ यह हे कि मूल्य जीवन से फिसलत जा रहे हे। जीवन के साथ मूल्यो का जोडने का एक छोटा-सा उपक्रम हे अणुव्रत।

अणु ओर व्रत—इन दो शव्दा के योग मे अणुव्रत वना हे। अणु सूक्ष्मता का वाचक ह ओर व्रत की चेतना सकल्प-शक्ति की प्रतीक ह। जाति, दश, धम, रग, लिग आदि भेदरेखाओ को पार कर इन्सान को इन्सानियत की प्रेरणा दना अणुव्रत का लक्ष्य ह। मदिर आर मस्जिद के विवादा से दूर रहकर ऊचा जीवन जीने की दिशा का प्रशस्तीकरण अणुव्रत का फलित हे। धामिक कहलान स पहल नतिक वनने की दृष्टि देकर अणुव्रत ने नेतिकताशून्य धर्म क आगे प्रश्नचिह्न खडा कर दिया।

वतमान युग की सवसे वडी त्रासदी ह—कथनी आर करनी म विरोध। व्यक्ति कहता कुछ ह आर करता कुछ ह। यह स्थिति राजनीति ओर व्यवसाय मात्र तक ही सीमित नही ह। धम के मच से भी जव ऐसी विसगतिया का

आविर्भाव होता है तो मनुष्य के हाथ से आस्था का सूत्र छूट जाता है। अणुव्रत उस सूत्र को पुनः हस्तगत करने की दिशा मे उठा हुआ एक नन्हा-सा कदम है। जिन विषम परिस्थितियों में यह कदम उठा है और बढ़ा है, इसी क्रम से बढता रहा तो मनुष्य की आस्था को नया आधार देने मे सफल हो सकेगा।

अणुव्रत हृदय-परिवर्तन की प्रेरणा है। व्यक्ति का सुधार इसे काम्य है। पर यह व्यक्ति तक पहुचकर रुकता नही है। व्यक्ति के माध्यम से समाज, राष्ट्र और विश्व सुधार की दिशा मे गति का आश्वासन यही दे सकता है। 'सयम खलु जीवनम्'--सयम ही जीवन है, इस घोष के सहारे अणुव्रत ने जन-जन की चेतना को झकृत किया है। मनुष्य की भोगवादी और सुविधावादी मनोभूमि सुख-शान्ति की फसल उगा सके, यह असभव है। जिस माटी मे सयम की सोधी गन्ध होगी, उसी मे सुख शान्ति का अकुरण सभव है--इस आस्था का जागरण और प्रसारण आज की सबसे बडी अपेक्षा है।

# ६ लोकतन्त्र का मन्दिर

लोकतन्त्र का मन्दिर सबके लिए खुला है। वहा कोइ भी जा सकता ह पूजा कर सकता ह आग स्वय को लाकतत्र का पुजारी मान सकता ह। पुजारी मानन आर बनन म जो अन्तर है, वह जब तक नही मिटेगा, लोकतन्त्र की सही पूजा नही हा सकेगी। पूजा की गलत पक्रिया उन सबके लिए कष्टकर हो जाती है जो लोकतत्र के भक्त है। वे ऐसे पुजारियो को वाहर ही रोकना चाहत है, किंतु उनकी घुसपठ रुकनी नही है। जिनको मुख्य द्वार से प्रवेश नही मिलता है, वे पीछ स घुस जाते ह आर लाकतत्र के मन्दिर को अपवित्र बनाने से वाज नही आते।

यह राजनीति ह। इसमे जनहित गाण रहता ह ओर वोटहित पमुख वन जाता ह। केसा विचित्र खेल ह। इस खल म सम्मिलित होने वाल खिलाडी जनता क वोट बटोरते ह। वे जनता की समस्या का समाधान करग आग सब कुछ गोण करक जनहित क लिए काम करगे, इस आश्वासन पर उन्ह वाट मिलत ह। सब कुछ गोण होता है, उसमे जनता का हित भी गाण हा जाता ह। इसका ताजा उदाहरण है ससद का त्तमान गतिरोध।

जहा ससद ह वहा पार्टिया हाती ह। पार्टिया हे तो उनम पक्ष आर प्रतिपक्ष भी होते हे अन्यथा समद का स्वरूप नही वन सकता। किंतु जहा पक्ष-प्रतिपक्ष के स्थान पर पक्ष विपक्ष हो जाते ह, वहा कोइ भी काम सद्भावना से नहीं हा सकता। आपसी सद्भावना का लाप अनक समस्याआ को उभरन का मोका दता ह।

गत वप हम लाडनू थ। भाजपा नेता लालकृष्ण आडवाणी वहा आए। पक्ष विपक्ष की चर्चा चली। हमन उनस कहा—' विपक्ष शब्द ही गलत ह। विपक्ष का अथ होता ह विरोधी पक्ष। विरोधी दृष्टिकोण से वमनस्य आर

शत्रुता का बटावा मिलता है। शासन का काम है जनता की सुरक्षा, जनहित की सुरक्षा और राष्ट्र का विकास। इस काम में सत्तारूढ पक्ष की जितनी जिम्मेदारी है, उतनी ही जिम्मेदारी प्रतिपक्ष की है। सत्तारूढ दल की कमजोरी पर प्रतिपक्ष को अगुली उठाने का अधिकार है। किन्तु पक्ष-विपक्ष में जनहित की विस्मृति और अपने एव अपनी पार्टी के हिता की स्मृति रहती है।' आडवाणीजी बोले— प्रतिपक्ष शब्द अच्छा है।'

वर्तमान स्थिति की समीक्षा की जाए तो ऐसा प्रतीत होता है कि आज प्रतिपक्ष के सिंहासन पर विपक्ष बैठा हुआ है। ससद के गतिरोध का मूल कारण यही है। बात तो इतनी-सी है कि प्रतिभूति घोटाले के सबध में ससदीय समिति की जो रिपोर्ट ससद में रखी गई, उस पर पक्ष प्रतिपक्ष दोनों अड़े हुए है। प्रतिपक्ष की माग है कि रिपोर्ट वापस लो, उसके अनुसार कार्यवाही करने के बाद उस सदन के पटल पर प्रस्तुत करो। सरकार उस रिपोर्ट को वापस लेने के लिए तैयार नहीं है। दोनों के अपने-अपने राजनीतिक हित है। प्रतिपक्ष ने ससद का बहिष्कार कर दिया और सरकार ससद चलाने के लिए सकल्पित है। पक्ष प्रतिपक्ष दोनों की उपस्थिति बिना ससद कैसे चलेगी? दोनों की खींचातानी में राष्ट्र का कितना अहित हो रहा है इस ओर किसी का ध्यान नहीं है।

हम न सरकार से कुछ लेना है और न प्रतिपक्ष को कुछ देना है। राष्ट्रीय चरित्र निर्माण के लिए हमने यह यात्रा की। चरित्र निर्माण का अभियान चल रहा है। ऐसे समय में अपना दायित्व समझकर हमने एक प्रयत्न शुरू किया है। सरकार और प्रतिपक्ष—सबको एक विशेष सदेश दिया है। इस आशा के साथ सदेश दिया है कि वे पूर्वाग्रहो और प्रतिष्ठा के प्रश्न को एक ओर रखकर गतिरोध को दूर करे। ऐसा नही हुआ तो, 'घर मे हानि और लोक म हसी' वाली कहावत चरितार्थ होगी। जो परिस्थिति से समझौता करना जानता है, वह सफल होता है। समझौते की भाषा में नहीं सोचने वाला पिछड़ जाता है। निष्फल हो जाता है। मुझे विश्वास है कि गतिरोध दूर होगा और भारतीय ससद की गरिमा सुरक्षित रहेगी।

# ७. नशे की संस्कृति

महानगरों, नगरों, कस्बों, गांवों और देहातों में समान रूप से प्रभावी बनने वाली संस्कृति की पहचान 'नशे की संस्कृति' के रूप में हो रही है। इस संस्कृति के सूत्रकार कौन हैं? इसका प्रथम प्रयोग कब हुआ? इसको विस्तार किसने दिया? इसके परिणामों के बारे में सबसे पहले कब किसने सोचा? और इसे नियंत्रित कैसे किया जा सकता है? इत्यादि कुछ ऐसे प्रश्न हैं, जो समाधान की प्रतीक्षा में उद्ग्रीव होकर खड़े हैं। इस सन्दर्भ में गंभीर शोध और व्यापक बहस की अपेक्षा है। अन्यथा यह नशे की नागिन अपने शीघ्र प्रभावी जहर से मानव जाति के अस्तित्व के लिए संकट पैदा कर सकती है।

नशे की आदत कैसे लगती है? इस प्रश्न पर विचारकों के अलग-अलग अभिमत हैं। कुछ व्यक्ति चिन्ता, थकान और परेशानी से छुटकारा पाने की चाह से नशे के क्षेत्र में प्रवेश करते हैं। कुछ व्यक्ति संघर्षों से जूझने के लिए नशा करते हैं। कुछ व्यक्ति चुस्त, दुरुस्त और आधुनिक कहलाने के लोभ में नशे के चंगुल में फंसते हैं। कुछ व्यक्ति ऐसे भी हैं, जो दूसरे लोगों को धूम्रपान या मदिरापान करते हुए देखते हैं तो उनके मन में एक उत्सुकता जागती है और उनके कदम बहक जाते हैं। कुछ व्यावसायिक ऐसी आकर्षक वस्तुओं का निर्माण करते हैं कि उपभोक्ता उनका प्रयोग किए बिना रह नहीं सकता।

कुछ व्यक्ति साथियों के लिहाज या दबाव के कारण नशे के शिकार होते हैं और भी अनेक कारण हो सकते हैं। कारण कुछ भी हो, एक बार नशे की लत लग जाने के बाद मनुष्य विवश हो जाता है। फिर तो वह प्रयत्न करने पर भी उससे मुक्त होने में कठिनाई का अनुभव करता है।

प्राचीनकाल मे लोग सोमरस तथा हुक्का पीते थे। आधुनिक युग म इसी वात को आधार वनाकर कहा जाता हे कि नशे की सस्कृति आदिम काल से जुडी हुई हे। गिरते व्यक्ति को थोडा-सा धक्का ही काफी हे। जिन लोगो का मन दुर्वल हे, उनके लिए इतनी-सी वात वहुत वडा आलम्वन हे। किन्तु ऐसा कहने मात्र स नशे के दुष्परिणामो से वचा नहीं जा सकता। वेयक्तिक, पारिवारिक, सामाजिक ओर राष्ट्रीय जीवन म घुल रही अनेक विकृतियो के मूल मे एक वडा कारण नशे की प्रवृत्ति हे। इससे आर्थिक, शारीरिक, मानसिक और भावनात्मक स्तर पर मनुष्य का जितना अहित होता है, उसे आकडो मे प्रस्तुति दी जाए तो उसकी आखे खुल सकती हे।

क्या मद्यपान को रोका जा सकता हे? क्या धूम्रपान का नियंत्रित किया जा सकता हे? इस प्रकार की सदिग्ध मनोवृत्ति से कभी सफलता नही मिलती। सफलता का पहला सूत्र हे दृढसकल्प ओर दूसरा सूत्र हे सकल्प की पूर्ति के लिए कारगर उपायो की खोज। कुछ लोग मादक व नशीले पदार्थो के उत्पादन ओर सेवन पर रोक लगाने की माग करते हे। कुछ लोग चाहते ह कि पाठ्यक्रम म ऐसे पाठ जोडे जाए, जो मादक एव नशीले पदार्थो के सेवन से हाने वाले दुष्परिणामो को प्रभावी ढग से प्रस्तुत करते हो। कुछ लोग इलक्ट्रॉनिक्स प्रचार माध्यमा से वातावरण या मानसिकता वदलन की वात करते ह। कुछ लोगा का चिन्तन हे कि तम्वाकू की खेती आर वीडी उद्योग कामगारो क सामने नया विकल्प प्रस्तुत किया जाए। मुझे ऐसा प्रतीत होता हे कि चिन्तन के कोण अलग-अलग हे, पर लक्ष्य सवका एक हे। एसी स्थिति मे क्या यह सभव हो सकता ह कि उक्त विचारधारा वाले सभी व्यक्ति आर सगठन मिलकर एकसूत्रीय कार्यक्रम वनाए ओर 'विश्व स्वास्थ्य सगठन' को भी इसके लिए सहमत किया जाए। यदि ऐसा हो सका तो मेरा विश्वास ह कि नशे की सस्कृति के जमते हुए पावो को उखाडने मे अधिक सुविधा रहेगी।

# ८ भ्रूण हत्या · एक प्रश्नचिह्न

हिंसा बढ रही है। आतंकवाद फल रहा है। अपहरण की संस्कृति अपनी जडे जमा रही है। चोरी और लूटमार की घटनाए थमी नहीं है। हत्याओ और आत्महत्याओ का सिलसिला चल रहा है। समाचार पत्रो मे ये संवाद सुर्खिया मे प्रकाशित होते है। हिंसा से जुडी ऐसी घटनाओ की स्थान स्थान पर भर्त्सना होती है। कोई भी संवेदनशील व्यक्ति इनको उचित नहीं मानता। जिस युग मे मानवाधिकार की चर्चा वैश्विक स्तर पर चलती हो, उस युग मे असुरक्षा और आतंक का वातावरण बहुत बडी चुनौती बनकर खडा है। जिस समय मजदूरो का बन्धक बनाने और बालश्रम की प्रवृत्तियो के औचित्य पर प्रश्नचिह्न खडे हो रहे हो उस समय बिना ही किसी अपराध के मनुष्य को गोलियो से भून देना किस मनोवृत्ति का परिचायक है?

हर मनुष्य को जीने का अधिकार है। मनुष्य ही क्यो, प्राणीमात्र जीने का अधिकारी है। किसी भी प्राणी के प्राणो का बलात् लूट लेना हिंसा है। हिंसा के दो रूप है— अपरिहार्य और परिहार्य। एक गृहस्थ को जीवनयापन के लिए जो हिंसा करनी पडती है, उससे बचना संभव नहीं है। अपरिहार्य या आवश्यक हिंसा को रोका नहीं जा सकता। किन्तु जिस हिंसा से बचा जा सकता है, जिसके बिना जीवन चल सकता है, वैसी हिंसा होती है तो लगता है कि मनुष्य क्रूर बन रहा है। ऐसी हिंसा को रोकना आवश्यक है। किन्तु जिस देश या समाज मे अर्थहिंसा की तरह अनर्थहिंसा को भी वैध मान लिया जाता है कानून के संरक्षण मे निश्चिन्त होकर आदमी सरेआम हत्या करता हो उस देश या समाज मे संवेदनशीलता कहा रहेगी?

संसार मे मात्स्य न्याय चलता है। बडी मछली छोटी मछली को खाती है। शक्तिशाली पशु दुर्बल पशुओ को मार कर पेट भरते है। कुछ पशु

आदमखार भी हात है। ऐस पशुआ का समाप्न करन का अभियान चलाया जाता ह। पर मनुष्य तो पशु नहीं है। वह अकारण ही किसी जीव की हत्या कर, दुवल और वजुवा प्राणिया का प्राणवियाजन करे, इसम उसकी क्या महत्ता है? मनुष्य स्वभावत हन्याग नहीं ह। मनुष्य जाति क दा वग ह– पुरुप आर स्त्री। स्त्री का करुणा की मूनि माना जाता ह। पर जव उसका नाम हन्या क साथ जुडता है ता आश्चय होना है। हत्या भी किसकी? पशु-पक्षिया की नही। आक्रान्ता मनुष्य की नही। अपराधी मनुष्य की नही। अपने ही खून की हत्या। कितनी नृशसता ! कितनी क्रूरता ! एक स्त्री इतनी नृशस आर क्रूर क्यो हा जाती ह? शाच का विपय ह।

जिस हत्या की मै चचा कर रहा हू, वह है भ्रूणहत्या। एक मा अपनी अपाहिन सतान का पालन-पापण करती ह उस समय वह एक दवी प्रतीत हानी है। नि स्वार्थ भाव से अपनी सुख सुविधाओ का वलिदान करने वाली वह मा अपने अजन्मे शिशु को मारन की स्वीकृनि कसे दे दती ह? इस विपय म कानून क्या कहना ह, मुझ उसम नहीं उलझना ह। मानवीय अधिकार की दृष्टि से यह अनुचित है। क्या उस शिशु का जीन का अधिकार नही ह? निरपराध हत्या की दृष्टि स भी यह गलत ह। वचारे उस शिशु ने किसका क्या अपराध किया? जनसख्या का नियन्त्रित करन के लिए गभपात को वध मानना माता पिता की गलती का प्रायश्चित्त उसकी सन्तान को दना ह। कमशास्त्रीय दृष्टि स इसका महापाप माना गया है। आचार्य भिक्षु ने लिखा है–

*सर्पिणी इडा गिल आपरा अस्त्री मारे निज भरतार,*
*वल चाकर मार ठाकर भणी, गुरु नै शिष्य न्हाखे मार।*
*इम कर्म वधे महामोहणी॥*

सर्पिणी अपन अण्डा का खाती है, स्त्री अपने पति की हत्या करती है नाकर अपने स्वामी का मारता है आर शिष्य अपन गुरु का प्राणान्त करता है तो महामाहनीय कम का वध होता है। उस युग मे सभवत भ्रूणहत्या नही हानी थी। अन्यथा उक्त पद्य म इसका भी समावेश हो जाता। भ्रूणहत्या एक जघन्य अपराध है। काइ भी धमशास्त्र इसकी अनुमति नही द सकता। यह अपराध नीतिशास्त्र सम्मत भी केसे हो सकता ह? राष्ट्रवाद या स्वाथवाद के

नाम पर जो नीति प्रवर्तित होती ह, उसकी वात अलग ह। क्योंकि वहा नीति पर स्वाथ हावी हो जाता ह।

भ्रूण परीक्षण की पद्धति अमानवीय वनती जा रही ह। क्रामासाम की विकृति ओर वशानुगत वीमारी की जाच के लिए परीक्षण की तकनीक विकसित हुई, किन्तु उसका उपयाग गभस्थ शिशु के लिग की पहचान क लिए अधिक हा रहा हे। यदि गर्भस्थ शिशु कन्या हुइ ता उसके अस्तित्व पर ही सकट आ जाता हे। वज्ञानिक युग मे भी लडके ओर लडकी का लेकर रूढ ओर भ्रान्त धारणाओ का नहीं तोडा गया तो फिर ये कव टूटेगी? लडका अपना भाग्य साथ लेकर आता हे तो क्या लडकी अपना भाग्य वेचकर आती हे? महावीर, वुद्ध और गाधी क दश मे हिसा का यह नया रूप भारतीय सस्कृति का उपहास ह। कुछ प्रान्तो मे गभ परीक्षण पर प्रतिवन्ध लगा हे। किन्तु जव तक मनुष्य की मनोवृत्ति नहीं वदलेगी, वह नए रास्ते खाजता रहेगा।

अणुव्रत नेतिक मूल्या का पक्षधर आन्दोलन हे। अणुव्रती वनने वाला व्यक्ति न ता निरपराध प्राणी का सकल्पपूर्वक वध करता हे, न आत्महत्या करता हे ओर न भ्रूणहत्या करता ह। यदि अणुव्रत का यह एक नियम प्रभावशील वन जाए तो आतकवाद के साथ-साथ भ्रूणहत्या जसी अमानवीय प्रवृत्ति अपने आप नियन्त्रित हो सकती हे।

# ६ प्राकृतिक आपदाओ का एक कारण

मनुष्य न प्रकृति विजता वनने का सपना दखा। उसने अपन स्वप्न को साकार करने क लिए पुरुपार्थ किया। आज वह दभ भरता ह कि उसन प्रकृति पर विजय प्राप्त कर ली ह। उसका दावा ह कि वह आकाश की बुलंदिया को छू सकना ह और पाताल मे पठ सकता ह। वह गम हवाआ को वर्फ सी ठडी वना सकता हे आर हिमानी राता म ऊष्मा भर सकता ह। वह विश्व क किसी भी भाग म रहने वाले लोगो से सीधा सपर्क स्थापित कर सकता ह, उन्ह दख सकना हे, उनक साथ वात कर सकना ह ओर न जाने क्या-क्या कर सकना हे। दूरदशन ओर दूरभाप की वात तो वहुत साधारण ह,दूर चिकित्सा की विधिया भी विकसित हो रही ह।

मुचे ऐसा प्रनीत हाता ह कि वहुत कुछ होने पर भी कुछ भी नही हुआ ह। प्रकृति का अपना सामाज्य ह। उस पर किसी का वश नही चलता। वह वार-वार मनुष्य के अह को ताड रही हे। कभी अतिवृष्टि, कभी अनावृष्टि। कभी वाढ, कभी भू स्खलन। कभी आधी, कभी तूफान। प्रकृति के ये भयावह हादसे ' मनुष्य हाथ म हाथ वाधे निरीह होकर खडा हे। वह इतना असहाय हो रहा हे कि कुछ भी कर नहीं पाता।

महाराप्ट्र के कुछ इलाको मे प्रकृति न जो कहर ढहाया हे, सुन-पढकर रोमाच हो जाता हे। प्रकृति की लीला विचित्र ह। पता नही, कव कहा क्या घटित हो जाए? कव कहा ज्वालामुखी सुलग जाए आर उसका लावा वहता हुआ धरती के नीचे उथल-पुथल मचान लगे। अतीत ऐसे हादसो का साक्षी रहा हे, वतमान इन्ह भोग रहा ह ओर भविष्य उनकी भयावहता से काप रहा ह। भविष्य म जिस प्रलय की सभावना है, उसका चित्र जेन आगमा मे हे। किन्तु वह समय काफी दूर हे। अठारह हजार वप स भी कुछ अधिक समय

अब तक शेष है। इस अवसर्पिणी युग के अंत में उस भयावह स्थिति से सामना करना होगा। पर उसके लक्षण अभी प्रकट होने लगे है, यह चिन्ता की बात है।

चिन्ता किसी भी समस्या का समाधान नहीं है। समस्या के मूलभूत कारणों की खोज के बाद ही समाधान का मार्ग प्रशस्त हो सकता है। प्राकृतिक आपदा का एक बड़ा कारण है—मनुष्य का असंयम। प्रकृति का अतिमात्रा में होने वाला दोहन असंयम की प्रेरणा बिना संभव ही नहीं है। यदि मनुष्य अपने जीवन में संयम का अभ्यास करे, तपस्या का प्रयोग करे तो बहुत संभव है कि वह प्राकृतिक आपदाओं को दूर धकेलने या टालने में सफल हो जाए।

पौराणिक घटना है। द्वारिका पर कोई असुर कुपित हुआ। दैवप्रकोप से उसके दहन का प्रसंग उपस्थित हो गया। वहां के नागरिक अर्हन अरिष्टनेमि की शरण में गए। उनके दिशादर्शन में द्वारिका के लोगों ने तप का सुरक्षाकवच तैयार कर लिया। असुर आता, उपद्रव करना चाहता, पर तपस्या के प्रभाव से उसकी शक्ति प्रतिहत हो जाती। एक एक कर कई वर्ष बीत गए। नागरिकों के मन का भय मिट गया। वे प्रमत्त होने लगे। एक दिन ऐसा आया जब द्वारिका में उपवास, आयम्बिल आदि कोई तप नहीं हुआ। असुर को मौका मिल गया। उसने अपनी शक्ति का प्रयोग किया। द्वारिका भस्मसात् हो गई।

तपस्या की शक्ति अपरिमित है। आत्मशान्ति और विश्वशान्ति के लिए निरंतर तपोयज्ञ का अनुष्ठान किया जाए तो वांछित लक्ष्य की प्राप्ति हो सकती है और प्रासंगिक रूप में प्राकृतिक एवं मानवीय आपदाओं से भी त्राण मिल सकता है।

# १० विज्ञापन सस्कृति

शक्ति, समृद्धि आर बुद्धि की अधिष्ठात्री हे नारी। पोराणिक मिथका मे उजागर नारी का यह स्वरूप उस अभय, स्वावलम्बन ओर सृजन की प्रतिमा के रूप मे प्रतिष्ठित करता हे। किन्तु यथाथ के फलक पर भारतीय नारी भीरु, परावलम्बी ओर रूढता की बडिया म जकडी हुई दिखाइ देती हे। शक्तिहीन होने क कारण उसक साथ छेडछाड ओर बलात्कार जेसी घटनाए हा रही ह। कही-कही ता उस निवस्त्र करके सडक पर घुमाने जेसे हादसे हो रह ह। देवता आर गुरु क समान पूज्य नारी का यह अपमान भारतीय सस्कृति के मस्तक पर कलक का धब्बा ह।

आथिक परावलम्बन नारी जीवन की सबसे बडी त्रासदी हे। इसी के कारण वह पुरुप का सहारा खोजती ह। अपना जीवन अपने ढग से जीने की बात वह सोच ही नही सकती। मे यह नही कहता कि आथिक स्वावलम्बन के लिए उसके मन मे उद्योग के शिखर पर पहुचन की प्रतिस्पद्धा जागे। पर इस क्षेत्र मे भी वह इतनी पिछडी हुइ क्यो रहे कि स्वाभिमान से सिर उठाकर भी न चल सक। पुरुप की बुद्धि आर शक्ति का उपयोग अथाजन म होता हे ता क्या घर का सचालन विना बुद्धि आर शक्ति के होना सभव ह? एक नारी को पूरे दिन मे जितन निणय लेने पडते हे ओर काम निपटाने पडते ह, क्या किसी पुरुप के वश की बात हे?

नारी का व्यक्तित्व पूरे परिवार का व्यक्तित्व ह। उसके व्यक्तित्व-निमाण की पक्रिया तेज होनी चाहिए। वह स्वय व्यक्तित्व-शून्य रहकर अपनी भावी पीढी का निमाण केसे कर सकगी? यह बात नही ह कि आज की नारी अपन व्यक्तित्व के प्रति सचेत नही हे। एक समय था, जब नारी का अपने अस्तित्व की भी पहचान नही थी। पर वतमान युग मे वह कही अपनी अस्मिता बचाने

के लिए सघप कर रही ह, कही स्वतन्त्र पहचान बनाने के लिए प्रयत्नरत हे ओर कही व्यक्तित्व के शिखर पर आराहण कर रही हे। यह दूसरी बात ह कि उसके व्यक्तित्व की परिभापाए बदल गइ ह। इसका सबसे अधिक प्रभाव हुआ ह उसके पहनावे पर।

एक राजस्थानी कहावत ह—'लुगाइ ढकी दूमी पूठरी लाग'। वतमान परिप्रेश्य म स्त्री आर पुरुप क पहनावे को तुलनात्मक दृष्टि स दखा जाए तो पुरुप क अगापाग अधिक आवृत्त रहते ह। भारतीय नारी की वेपभूषा पर विचार किया जाए तो उसके कइ रूप सामने आते हे। एक आर मुस्लिम नारी के सामने बुर्के की बाध्यता ह। अब इस परपरा म भी बदलाव आ रहा हे। दूसरी आर हिन्दू समाज की महिलाए खुले अगा वाली वपभूषा म रुचि रखती ह। कुछ महिलाए, जो रूढिवादी हान पर भी आधुनिकता क प्रभाव से बच नही पाइ हे। वे अपने चेहरे को आवृत्त रखती ह पर पेट का अनावृत रखती ह। लगता हे, उनम आवरणीय आर अनावरणीय का विवेक कम ह। अन्यथा अन्य अगा का खुला रखकर मुह को ढकन की बात बुद्धिगम्य ही नही हाती।

विज्ञापन सस्कृति म नारी-दह का जिस रूप म दुरुपयाग किया जा रहा हे, उसक प्रतिराध म महिला सगठन सक्रिय बन, यह युग की अपक्षा ह। किन्तु इस अपक्षा स आखे मूदकर विज्ञापना, मॉडला आर फिल्मा की वपभूषा का मानक मानकर उस प्रचलित करना कहा की समझदारी है? महिलाआ की विकृत वेपभूपा को दखकर पुरुपा की वासना का उत्तेजना मिल आर व उनके साथ दुर्व्यवहार करने की चेप्टा करे, इसमे दोप किसका?

समाज या सरकार महिलाआ को क्या सुरक्षा देगी? सबस बडा सुरक्षा कवच ह उनका अपना विवक आर सयम। साहस भी आवश्यक ह। पर उससे पहले विवेक ओर सयम जरूरी हे। वेपभूपा के सन्दभ मे चालू प्रवाहपातिता का माड देन क लिए समाज की जागरूक महिलाए एक क्षण रुककर साच। उनका दायित्व ह कि वे आवश्यकता, शालीनता आर तथाकथित आधुनिकता क बीच रही भेदरखा का पूरी गभीरता स उभारकर महिला समाज का सही दिशा द।

# ११. पानी मे मीन पियासी

अणुव्रत का एक घोप ह--सयम ही जीवन ह। म वहुत वार सोचता हू कि यह घोप थ्योरीटिकल हे या प्रेक्टिकल? यदि इसे थ्योरीटिकल ही माना जाएगा, केवल सिद्धान्त के रूप मे स्वीकार किया जाएगा तो जीवन मे इसका कोई उपयोग नही हो पाएगा। सिद्धान्तो से शास्त्र भर पडे हे। मनुष्य उन्हे पढ लेता ह, समझ लता हे आर दूसरो को समझा देता ह, पर सिद्धान्त केवल इसीलिए नही होते। उनका प्रेक्टिकल रूप भी सामने आना चाहिए, प्रयोग करके दखना चाहिए। वेज्ञानिक युग मे प्रयोगशाला म सिद्ध हुए विना किसी भी तत्त्व को लोकसम्मत वनाना कठिन हो जाता ह। इस दृष्टि से धामिक ओर नेतिक सिद्धान्तो का भी प्रायोगिक रूप दने की अपेक्षा ह। प्रयोग की भूमि सामूहिक भी हो सकती हे किन्तु व्यक्तिगत प्रयोग व्यक्ति की निजी सम्पदा बन जाता ह।

महाराज जनक ने महपि याज्ञवल्क्य से पूछा—'महर्षे! मे दखना चाहता हू, केसे देखू?' महपि न कहा—'सूरज का प्रकाश हे, चाद की ज्योत्स्ना हे, तारे, ग्रह ओर नक्षत्र भी ह। इनकी ज्योति म तुम अपना पथ देखो।' महाराज जनक बोले—'महर्षे! अमावस्या की काली रात हो आर व्यक्ति मकान के भोहरे मे बेठा हो, वहा केसे दिखाइ देगा? चाद ग्रह, नक्षत्र ओर तारो का प्रकाश भोहरे तक पहुचेगा नही।' याज्ञवल्क्य ने कहा—'वहा शब्द की ज्योति से देखा जा सकता हे। जिस दिशा से आवाज आए, उस दिशा म आगे बढते रहना।' जनक का अगला प्रश्न था—'यदि वहा शब्द भी न हो तो?' याज्ञवल्क्य का उत्तर था—'जहा वाहर की ज्योति उपलब्ध न हो, वहा अपन भीतर की ज्योति—आत्मज्योति से दखना।' आत्म-ज्योति सवके पास होती ह, पर उसका उपयोग कोन करता हे?

कबीर का एक प्रसिद्ध गीत ह--'पानी मे मीन पियासी'। मछली पानी मे रहती हे ओर प्यास से तडपती ह। इस वात को सुनकर कबीर ही नहीं, कोई भी हस सकता ह। पर हसन से क्या हागा? यह इस ससार की विचित्रता ह। जब तक मनुष्य को आत्म-ज्ञान उपलब्ध नही होता, वह मथुरा ओर काशी मे भ्रमण करता रहता हे। मृग जगल में भटकता ह। क्या? कस्तूरी की गध स आकृष्ट होकर वह चारा आर दाडता ह। उसकी दोड अज्ञान-जनित हे। वह नहीं जानता कि कस्तूरी तो उसकी अपनी ही नाभि म हे।

हजारा-हजारो ऋषि-मुनि इस ससार म हे। व दिन-रात ध्यान करते ह। परमात्मा का जप करत ह। ध्यान आर जप की साधना के द्वारा वे वाहर-वाहर परमात्मा की खाज करते रहग ता उनका परमात्मा से साक्षात्कार कहा हागा? इस खोज मे कितने ही वष वीत जाए, लक्ष्य पूरा नही हो सकता। क्योंकि जिसकी खोज की जा रही हे, वह अविनाशी परमपुरुष परमेश्वर व्यक्ति क भीतर ही विराजमान ह।

मनुष्य सुख की अभिलाषा करता हे। सुख कहा हे? पदार्थ के भाग म सुख का आभास अवश्य हो सकता ह। पर वास्तविक सुख वहा नही हे। सुख हे त्याग म, सयम मे। सयम का प्रवाह वह रहा ह, सामन वह रहा ह, फिर भी आदमी दु खी हे। क्योकि वह सयम को गाण कर असयम का सहारा ले रहा हे। असयम मे दु ख ह, इस सचाइ को देखकर भी अनदेखा किया जा रहा हे। कीचड म फसा हुआ हाथी देखता हे कि सामने सूखी जमीन ह, फिर भी वह वहा तक पहुच नही पाता। वह कीचड से उठने की चेष्टा करता हे, पर उठ नहीं सकता। कीचड से वाहर निकले बिना सूखी जमीन तक पहुचन की कल्पना साकार केसे हा सकती ह?

हाथी पशु हे। उसम ज्ञान नही हे, विवेक नही हे, इसलिए वह कष्ट भोगता हे। मनुष्य ज्ञान सम्पन्न हे। उसकी विवेक चेतना जागृत ह। वह जानता ह कि सुख का माग क्या ह आर दु ख का माग क्या हे? यह सब जानता हुआ भी वह दु ख के माग पर आगे वढता हे। सयम को प्रायोगिक न वनाकर सद्धान्तिक रूप म ही उसका गुणगान करता हे। ऐसी स्थिति म कबीर की अनुभूति—'पानी मे मीन पियासी' शत-प्रतिशत सत्य पमाणित हो रही ह।

# १२ वर्तमान को देखो

हमारी सस्कृति म आस्था ओर विश्वास के कुछ विशेप प्रतीक थे। उन प्रतीको म आत्मा, परमात्मा, धर्म, उपासना, स्वर्ग-नरक आदि को उपस्थित किया जा सकता हे। समय वदला। चिन्तन का कोण वदला ओर वदल गया जीवन का व्यवहार। वर्तमान युग मे आस्था के नये प्रतीक हे अन्तरिक्ष यात्राए, वेज्ञानिक आविप्कार, आधुनिक टेक्नोलॉजी, विद्युत-शक्ति के चमत्कार आदि। आत्मा, ईश्वर आदि मे होने वाला विश्वास चरित्र की परिक्रमा करता हे। स्वर्ग का आकर्पण ओर नरक की विभीपिका भी अपराध चेतना की दिशा को बदल सकती हे। किन्तु जहा चरित्र हाशिये पर चला जाता हे ओर अपराधी मनोवृत्ति पर किसी प्रकार का अकुश नहीं रहता, वहा समाज रसातल मे चला जाता हे।

मे अतीत ओर अनागत को अपने चिन्तन से ओझल नही करता। पर उन्ही को सब कुछ मान कर नही सोचता। अतीत व्यक्ति के वर्तमान का आधार वनता ह ओर भविष्य की कल्पनाओ के आधार पर वर्तमान को सवारा जाता हे। इस दृष्टि से वर्तमान अपने अतीत ओर अनागत का आभारी रहता हे। किन्तु वर्तमान को दूसरे स्थान पर रखते ही मनुष्य के आचार-विचार की दिशा बदल जाती ह। इसलिए जो लोग अच्छा ओर सच्चा जीवन जीना चाहते हे, उनको पूरा ध्यान वर्तमान पर केन्द्रित करना होगा।

मनुष्य क्रिया करता है। पर सामान्यत वह क्रिया नही, प्रतिक्रिया करता हे। किस व्यक्ति ने उसके साथ कैसा व्यवहार किया हे, इस कसोटी को वह अपने व्यवहार की तुला बनाता है। जब तक यह तुला सामने रहेगी, मनुष्य निरपेक्ष चितन ओर व्यवहार नही कर पायेगा। इस बात को मै जानता हू कि प्रतिक्रियाओ से बचना कोई सरल काम नही हे। पर प्रतिक्रियाओ मे ही

जीना जीवन की कोई उपलब्धि नहीं है। कर्तव्य की प्रेरणा और दायित्व का बोध मनुष्य को स्वतंत्र रूप से सोचने के लिए विवश करता है। कर्तव्य और दायित्व की चेतना का जागरण ही व्यक्ति को वर्तमान से प्रतिबद्ध करता है।

मनुष्य अपने जीवन को सही ढंग से जीना चाहता है तो वह वर्तमान को पहचाने, क्षण को समझे और उसका उपयोग करे। यह क्षण बहुत कीमती होता है। इसे खो दिया गया तो पश्चात्ताप के अतिरिक्त कुछ भी शेष नहीं रहेगा। प्रश्न हो सकता है कि क्षण का उपयोग कैसे किया जाय? तपस्या, ध्यान, स्वाध्याय, सेवा आदि अनेक उपक्रम हैं। पर ये अनुष्ठान सबके वश की बात नहीं है। ऐसी स्थिति में अणुव्रत कहता है कि मनुष्य और कुछ कर सके या नहीं, अपने आपको नैतिक बना ले, प्रामाणिक बना ले, उसका जीवन सफल हो जायगा।

कुछ लोग कहते हैं, देश में सुरक्षा का संकट है। कुछ लोग मानते हैं कि जातियों और पार्टियों को लेकर होने वाला बिखराव बड़ा संकट है। कुछ लोगों का चिन्तन है कि विकट संकट चरित्र का है। संकट के और भी अनेक रूप हो सकते हैं। उनसे त्राण देने वाला एक ही तत्त्व है। वह तत्त्व है नैतिकता। अणुव्रत नैतिकता की मशाल लेकर चल रहा है। जिस समाज या राष्ट्र के लोग इस मशाल को थाम कर चलेंगे, वहां असुरक्षा, बिखराव और चरित्रहीनता का अंधेरा टिक ही नहीं पायगा।

## १३ अनुकरण की प्रवृत्ति विवेक की आख

अनुकरण मनुष्य की सहज वृत्ति हे। सामाजिकता का विकास इसी वृत्ति क आधार पर होता ह। एक नवजात शिशु परिवार मे सब लोगो का बोलते हुए दखता हे, वह बालना सीख लेता हे। उसी बच्च का वर्षो तक एकान्त मे रखा जाए, लागो के साथ उसके सपर्क सूत्रो को तोड दिया जाए, तो उसकी वाणी नही फूट सकती, वह गूगा हो जाता हे। बोलने की तरह ओर भी वहुत-सी प्रवृत्तिया ह, जिनको देखकर ही सीखा जा सकता ह। इस अथ म अनुकरण का अपना महत्त्व ह। आगे वढने के लिए इसकी नितान्त अपेक्षा हे। अनुकरण का यह सिलसिला वचपन के साथ समाप्त नही होता। वयस्क होने के वाद भी अनेक वातो म अनुकरण चलता हे।

कहा जाता हे कि वयस्क व्यक्तियो का सर्वे किया जाए तो अनुकरण की वृत्ति पुरुषो की अपेक्षा महिलाओ मे अधिक पाइ जाती ह। पुरुष अनुकरण नही करते, यह वात नही हे। पर उनके अनुकरण की सीमाए होती ह। अनुकरण का सिद्धान्त कई दृष्टियो से अच्छा हे, यदि उसके साथ विवेक की पुट रह। विवेकहीन अनुकरण अन्धानुकरण वन जाता ह। इसमे लाभ या विकास की सभावना नही रहती। कुछ प्रवृत्तिया तो ऐसी हे, जिनके अनुकरण से लाभ के स्थान पर नुकसान होता हे। ऐसे प्रसगो पर विवेक की आख को खुला रखा जाए, यह नितान्त अपक्षित हे।

मे परपरा का विरोधी नही हू। अच्छी परपराए एक पीढी स दूसरी पीढी म सक्रान्त होती रह, यह आवश्यक ह। जिस देश या समाज मे परम्परा को काच का बतन मानकर एक झटके से तोड दिया जाता हे, वह देश ओर समाज अपनी सास्कृतिक ओर सामाजिक विरासत को सुरक्षित नही रख सकता। किन्तु इसका यह अथ नही हे कि वाछित एव अवांछित—सभी

अच्छे आदमियों की कोई कमी नहीं है, पर उनमें दो कमियां अवश्य हैं। पहली कमी यह है कि वे संगठित नहीं हैं। संगठन में शक्ति होती है। बिखरे हुए तिनकों की महत्ता से बनी हुई बुहारी पूरे घर का कूड़ा करकट साफ कर देती है। अनेक लकड़ियों से बनी हुई भारी को कोई मजबूत आदमी भी नहीं तोड़ सकता। अलग-अलग बिखरी हुई लोहे की कड़ियां कुछ भी नहीं कर सकतीं। पर उनके संयोग से बनी हुई सांकल हाथी और सिंह को भी बांध देती है। यही स्थिति अच्छे लोगों की है। उनका संगठन सुदृढ़ हो जाय तो वे समाज की धरती पर पनपने वाले असामाजिक तत्वों को धराशायी कर सकते हैं। काश! आदमी अपनी इस क्षमता को समझ कर उसका सम्यक् उपयोग कर पाता।

अच्छे लोगों की दूसरी कमी है बुराई या बुरे लोगों के प्रति उपेक्षा का भाव। कोई व्यक्ति या समूह बुराई में प्रवृत्त होता है, उसकी जानकारी पाकर या उसे देखकर भी जो लोग हरकत में नहीं आते, चुपचाप बैठे रहते हैं, उन्हें क्या कहा जाये? बुराई करना पाप है, इसी प्रकार बुराई को सहन करना भी पाप है। ऐसा पाप आज बहुत लोग कर रहे हैं। वे सोचते होंगे कि बिना प्रयोजन झंझट में क्यों फंसे? ऐसे चिंतन पर मुझे तरस आता है। क्या आदमी का जीवन इतना व्यक्तिगत है? इकालॉजी के नियम को समझने वाले जानते हैं कि एक आदमी पर कोई आपदा आती है, उससे पूरी मानव जाति प्रभावित होती है। ऐसी स्थिति में कोई भी चिंतनशील आदमी उपेक्षा की संस्कृति का शिकार कैसे हो सकता है? अच्छे आदमियों का संगठन और बुराई के प्रतिकार की दिशा में उनकी जागरूकता— ये दो घटनाएं घटित हो जाएं तो विश्व के चित्रपट पर अच्छे आदमी उभर कर ऊपर आ सकते हैं।

# १५ क्या खोया? क्या पाया?

इस ससार का सबसे श्रेष्ठ प्राणी हे मनुष्य। उसकी श्रेष्ठता क मापक विदु ह– विचार, विवेक ओर आचरण। मनुष्य क पास जेसा मस्तिष्क ह, अन्य किसी पाणी क पास नही हे। इस दृष्टि स उसकी विचार-प्रक्रिया विलक्षण ह। मनुष्य क पास हेय-उपादेय का जितना विवक ह, अन्य प्राणियो क पास नही ह। इस दृष्टि स वह विशिष्ट ह। मनुष्य का आचरण जितना उन्नत हो सकता ह, अन्य प्राणिया मे वेसी सभावना नही ह। इस दृष्टि स वह पूणता क शिखर पर पहुच सकता ह। इस विलक्षणता, विशिष्टता ओर पूणता की सभावना के बावजूद वह अशान्त ह, भान्त हे आर श्रान्त है। वज्ञानिक युग मे, इतनी उपलब्धियो के युग म उसकी अशान्ति दूर नही हुइ, भ्रान्तियो का घरा नही टूटा ओर श्रान्ति स राहत नही मिली। क्यो? यह यक्षप्रश्न आज भी अनुत्तरित ह।

मनुष्य की उपलब्धिया असीम ह। उनका सख्याकन होना कठिन हे। नया पाने, बटोरन आर उसका सुरक्षित रखन की चिन्ता म वह भूल ही गया कि उसने कुछ खोया भी ह। उसकी सवसे वडी सम्पदा 'आस्था' खो गइ। आज मनुष्य की न धम म आस्था हे, न भगवान् म आस्था हे न सिद्धाता म आस्था हे ओर न अपने आप मे आस्था हे। आस्था की डोर से बधा हुआ आदमी निलक्ष्य गति करके भी उत्पथ मे नही जाता। जहा आस्था की डोर ही टूट जाए या छूट जाए, वहा अशान्ति नही तो ओर क्या होगा? आस्था की धरती पर भ्रान्तिया का जगल नही उगता। आस्था की छाया म चलने वाले जीवन रथ के अश्व भी कभी नही थकते।

मनुष्य ने आस्था का स्थान अथासक्ति का दे दिया हे। अथ अनथ का मूल हे, यह कथन एकागी हे। अर्थ का भी निश्चित अर्थ होता हे। उसे

जीवन के लिए उपयोगी और आवश्यक माना गया है। पर वही सब कुछ है, यह चिंतन भी एकांगी है। आज का आदमी उसे ही सब कुछ मान रहा है। अय अट्ठे अय परमट्ठे सेस अणट्ठे--यही अर्थ है, यही परमार्थ है, शेष अनर्थ है। भगवान् महावीर के भक्तों ने यह बात निर्ग्रन्थ प्रवचन के सन्दर्भ में कही। किन्तु लोगों की दृष्टि इतनी अन्तर्मुखी नही है। उन्होंने उस कथन को अर्थ के साथ जोड दिया, ऐसा प्रतीत होता है। अर्थ को ही अर्थ और परमार्थ मानना अशान्ति को खुला आमन्त्रण देना है।

लोग कहते हैं कि वे जिस युग में जी रहे हैं, वह युग कलियुग है। कलियुग मे अशान्ति नहीं होगी तो और क्या होगा? कलियुग है, यह बात सही है। प्रश्न होता है--कलि कौन है? इसका उत्तर तैत्तिरीय उपनिषद देता है--

कलि शयानो भवति, सजिहानस्तु द्वापर।
उत्तिष्ठन् त्रेता भवति, कृत सपद्यते चरन्॥

जो सोता है, वह कलि होता है। जो निद्रा का त्याग करता है, वह द्वापर होता है। जो खडा होता है, वह त्रेता कहलाता है और जो चलता है, वह सत्य को प्राप्त करता है।

उपनिषद की भाषा प्रतीकात्मक है। युग का क्या सोना और क्या जागना। युग कभी किसी की प्रतीक्षा नही करता। वह आता है तो लोग सोचते हैं कि यह कुछ समय रुकेगा। किन्तु वह नदी के प्रवाह की तरह आगे बढ जाता है। लोग सजग होते हैं तब तक वह उनकी पकड से बाहर चला जाता है। चार युगों की व्याख्या उनमें जीने वाले मनुष्य के सन्दर्भ में की गई है। जिस युग के लोग गहरी सुषुप्ति में रहते हैं, वह कलियुग है। जिस युग के लोग नींद से अपना पल्ला छुडाकर अंगडाई लेते हैं, जाग जाते हैं वह द्वापर युग है। त्रेता युग का आदमी उठने का प्रयास करता है। उसका यह प्रयास ही उसे सतयुग में ले जाता है। सतयुग के लोग न सोते हैं और न हाथ पर हाथ देकर बैठते हैं। निरन्तर गतिशील रहते हैं। 'चरन् वै मधु विन्दते'--जो चलता है, वही लक्ष्यसिद्धि के रूप में मधु को प्राप्त करता है। इसलिए 'चरैवेति चरैवेति'--चलते चलो, सत्पुरुषार्थ करो। कलियुग भी तुम्हारे लिए सतयुग बन जाएगा।

हजारो वर्ष पहले हमारे ऋषियो की तप पूत वाणी ने जिस सत्य को उजागर किया, उसकी विस्मृति होती जा रही हे। मनुष्य ने अपना मस्तिष्क कम्प्यूटर को गिरवी रख दिया हे। शायद यही कारण हे कि वह स्मरणीय बातो को भूलता जा रहा हे। कम्प्यूटर का बहुत उपयोग हे, पर उसी के भरोसे रहने से कभी धोखा भी हो सकता हे। दूसरो का भरोसा करने से पहले अपने आप पर भरोसा करना जरूरी हे। स्वय पर भरोसा वही कर सकता हे, जिसकी आस्था जीवत हे। अणुव्रत का प्रयत्न आस्था को पुनर्जीवन देने का प्रयत्न हे। नेतिक मूल्यो के प्रति क्षीण हो रही आस्था जिस दिन जागेगी, वह युग सही अर्थ मे सतयुग होगा। उस युग मे जीने वाले लोग भ्रान्त धारणाओ के घेरे को तोडकर शान्त ओर सतुलित जीवन जी सकेगे।

# १६. धर्म और सम्प्रदाय

मनुष्य की आस्था के अनेक केन्द्र होते हैं। उनमें एक शक्तिशाली केन्द्र है धर्म। सिख, इसाई, इस्लाम, जैन, बौद्ध, बहाइ, यहूदी, ताओ आदि बहुत धर्म हैं इस संसार में। एक-एक धर्म के अनुयायियों की संख्या लाखों-करोड़ों में है। उनकी अवधारणा में वह धर्म सर्वश्रेष्ठ है, जिससे वे जुड़े हुए हैं। अणुव्रत कहता है कि ये सब धर्म नहीं, सम्प्रदाय हैं। धर्म एक अविभक्त सत्य है। वह खण्डों में विभाजित नहीं होता। उसके साथ विशेषण जोडने की अपेक्षा ही क्या है ? निर्विशेषण धर्म ही जनधर्म या लोकधर्म के रूप में प्रतिष्ठित हो सकता है। यदि धर्म के साथ कोई विशेषण जोड़ना ही हो तो वह हो सकता है मानव धर्म, अहिंसा धर्म, सत्य धर्म या आचार धर्म। क्या कोई भी सम्प्रदाय धर्म के इस स्वरूप को अस्वीकार कर सकता है?

कुछ लोग पूछते हैं—'क्या सम्प्रदाय के बिना भी धर्म हो सकता है?' इस प्रश्न का उत्तर है अणुव्रत। अणुव्रत का सम्बन्ध किसी सम्प्रदाय विशेष के साथ नहीं है। एक जैन अणुव्रती बन सकता है तो एक मुसलमान भी अणुव्रती बन सकता है। अणुव्रत की स्वीकृति में जाति का भी कोई बन्धन नहीं है। हरिजन, महाजन या गिरिजन कोई भी हो, नैतिक मूल्यों के प्रति आस्था है तो अणुव्रती हो सकता है। भौगोलिक सीमाएं भी अणुव्रत को संकीर्ण नहीं बनाती है। भारतीय व्यक्ति को अणुव्रती बनने का जितना अधिकार है, उतना ही किसी जापानी, फ्रांसीसी, अमेरिकन ब्रिटिश आदि को है। इसमें काले और गोरे का भी कोई भेदभाव नहीं है। लिंगगत प्रतिबद्धता को भी यहां कोई स्थान नहीं है। पुरुष की तरह महिला को भी सम्मान और गौरव के साथ अणुव्रती बनाया जा सकता है। अणुव्रत एक ऐसा

मच हे, जिसका उपयोग अच्छा जीवन जीने की आकाक्षा रखने वाले लोग कर सकते हे।

कुछ लोग कहते हे—'भष्टाचार इतना वढ गया, नेतिक मूल्या का क्षरण हो गया, ऐसे समय म अणुव्रत क्या कर सकता ह?' नेतिक पतन की वात जो लोग कर रहे ह, वे गलत नही ह। जीवन के हर क्षेत्र मे सदाचार की कमी आइ हे। फिर भी मेरा यह दृढ विश्वास हे कि भारत की भूमि से सदाचार की जड नही उखड सकती। भारतीय जनता कभी चरित्रशून्य हो नही सकती। उतार-चढाव का जहा तक सवाल हे, वह हर युग मे आता रहता ह। महत्त्वपूण वात हे दृष्टिकोण की। व्यक्ति जिस दृष्टि से देखता हे, उसे ससार वसा ही दिखाइ देता ह।

दा मित्र वात कर रह थे। एक बोला—'केसा कलिकाल ह ' चारा ओर अधेरा-ही-अधरा ह। दो रात्रियो क वीच एक उजला दिन हाता हे।'

मित्र की वात सुनकर दूसरे व्यक्ति ने कहा—'मुझे तो चारो ओर प्रकाश-ही-प्रकाश दिखाइ देता हे। दो उजले दिनो के वीच म एक ही अधेरी रात होती ह।

एक ही सन्दभ मे दो व्यक्तियो के भिन्न विचार इस तथ्य को प्रमाणित करते ह कि दृष्टिकाण के भेद से एक ही बात, एक ही घटना और एक ही दृश्य को अनेक कोणा से देखा जा सकता हे आर उसके अलग-अलग अर्थ निकाल जा सकते ह। दृष्टिकोण विधायक हो तो आदमी को सव कुछ अच्छा दिखाई देता हे आर दृष्टिकाण यदि निपेधात्मक हाता ह ता प्रकाश भी अधकार बन जाता हे।

नेतिक मूल्यो के बारे म मेरा चिन्तन यह हे कि क्षरण के बावजूद भारतीय सस्कृति मूल्या से गुथी हुई हे। देश म आज भी अच्छाइ ओर सचाइ सुरक्षित हे। राख के नीचे अगारा की तरह वह दवी हुई हे। उसे उभारने की अपक्षा हे। अच्छाइया सामने रहगी तो बुराइया टिक नही पाएगी। बुराइया अकेली चल ही नही सकती। उन्ह गति के लिए आलम्वन की अपेक्षा रहती हे। व अच्छाइया के सिर पर पाव रखकर ही आगे बढ सकती ह। मनुष्य के जीवन मे अच्छाइया ओर बुराइया दोना होती हे। बुराइयो का पलडा भारी न हा, यह जागरूकता उसे अनेक बुराइयो से वचा सकती हे।

अणुव्रत कोई हवाई कल्पना नहीं है। बहुत ऊंचे आदर्शों को आत्मसात् करने की बात भी नहीं है। यह मानवीय मूल्यों की रक्षा का एक छोटा सा अभियान है। अच्छे जीवन की न्यूनतम आचार-संहिता है। उत्कृष्ट आचार के लिए इसमें पर्याप्त अवकाश है। फिर भी वह यथार्थ की धरती से दूर हटकर कोई बात नहीं करता है। अणुव्रत मनुष्य को देवता बनाने का उपक्रम नहीं है। इसका लक्ष्य है--मनुष्य को मनुष्य बनाना। मनुष्यता के मापक बिन्दु ये हो सकते हैं --

- प्राणी मात्र के प्रति संवेदनशीलता।
- मानवीय सम्बन्धों में उदार दृष्टिकोण।
- व्यक्तिगत चरित्र की उदात्तता।
- खानपान की शुद्धि और व्यसनमुक्ति।
- व्यक्तिगत हित या स्वार्थ के लिए किसी के हितों को विघटित न करना।

इसी प्रकार की कुछ और बातें जीवन के साथ जुड़ती रहें और मनुष्य मनुष्यता के शिखर पर आरोहण करता रहे,यही अणुव्रत है। यात्रापथ कितना ही लम्बा क्यों न हो, अणुव्रत का साथ है तो फिर भय की कोई बात नहीं है।

# १७. वीमारी अनास्था की

जीवन अशाश्वत ह, क्षणभगुर ह, यह एक सावभोम सिद्धान्त हे। पूवजन्म म किसी का विश्वास हो या नही, पुनजन्म का कोइ मान या नहीं, किन्तु यह तथ्य निर्विवाद ह कि जो जीवन जीया जा रहा हे वह सदा नही रहगा। यह कव तक रहगा? इसका भी किसी को भरासा नही ह। फिर भी मनुष्य प्रमाद करता हे, असद् आचरण करता हे आर परिणाम की चिन्ता किए विना प्रवृत्ति करता ह।

किसी मनुष्य का आत्मा या परमात्मा म विश्वास हो या नही, उसकी सुख-शान्तिमय जीवन जीन की आकाक्षा सदा प्रवल रहती हे। वह जीवन की पविनता के प्रति आस्थाशील हो या नही पर दूसरे क गलत आचरण का सहन नही कर पाता। सत्य की खोज म उसकी शक्ति लगे या नही पर वह सत्य का समझन का दावा करता रहता हे। समाज ओर राष्ट्र के लिए उसन कुछ किया हा या नही, पर वह समाजद्रोही आर राष्ट्रद्रोही कहलाना नहीं चाहता। ऐसी स्थिति म मनुष्य का अपने जीवन की दिशा का निधारण करना चाहिए। उसे ऐसी दिशा मे प्रस्थान करना चाहिए, जा उसके जीवन को तनाव, कुठा, सत्रास ओर अस्थिरता की त्रासदी से वचा सक।

मनुष्य जानता हे कि जेसा वीज वोया जाता ह, वेसा ही फल मिलता हे। वह यह भी जानता हे कि उसके लिए करणीय क्या हे आर अकरणीय क्या हे? फिर भी वह करणीय को छोडकर अकरणीय म रस लेता हे। वह मोत से डरता हे, फिर भी जहर निगलता जा रहा हे। वह अशान्ति नही चाहता, फिर भी ऐसे काम करता हे, जिनसे अशान्ति को रोका नही जा सकता। वह जेल से डरता ह, फिर भी हत्या, डकेती आदि दुष्कृत्यो से विरत नही होता। क्या? वह कोन-सी अभिप्रेरणा ह, जो मनुष्य को गलत माग पर

चलने के लिए बाध्य करती है?

मन जान सब बात, जानत ही आगुन कर।
काहे की कुशलात, कर दीपक कुव पड ॥

मनुष्य इतना समझदार प्राणी है कि वह सही या गलत सब कुछ जानता है। जानने, समझने के बावजूद वह गलत दिशा ले रहा है। उसकी यह कौन सी बुद्धिमत्ता है जो हाथ में दीया होने पर भी कुए में जाकर गिर रहा है? अनजाने में होने वाला प्रमाद क्षम्य हो सकता है, पर जानते हुए जो प्रमाद हो, उसका प्रतिकार कैसे होगा?

आज पूरे विश्व के सामने कुछ समस्याएं सिर उठाए खड़ी हैं। विश्व के स्तर पर ही उनका समाधान खोजा जाए तो सभवत कोई समस्या ऐसी नहीं है, जो अपने अस्तित्व को बचाकर रख सके। पर समाधान कौन खोजे? इस दिशा में पहल कौन करे? इन प्रश्नों पर एक गहरी चुप्पी चादर डालकर सो रही है। कौन उस चादर को उतारे? कौन उन प्रश्नों की गहराई में झांके? और कौन विश्व मानव को उसकी गरिमा से परिचित कराए?

जिसके पैर न फटी बिवाइ, वो क्या जाने पीर पराइ?

जिन लोगों के सामने किसी प्रकार का अभाव नहीं है, वे अभावग्रस्त लोगों की पीडा कैसे पहचान पाएंगे? मनुष्य की मूलभूत आवश्यकताओं—भोजन, वस्त्र, मकान, शिक्षा, चिकित्सा आदि की पूर्ति भी जहा नहीं होती हो, वह कोई भी राष्ट्र हो, वहा अपराध बढेंगे। सयुक्त राष्ट्र सघ का दायित्व केवल आमने-सामने होने वाले युद्धों को रोकने तक ही सीमित क्यों हो? भीतर-ही-भीतर जो लडाइ लडी जा रही है, उसके कारणों की खोज और उसकी रोकथाम का प्रयत्न क्या आवश्यक नहीं है?

आज की मूलभूत समस्या है—जीवन मूल्यों के प्रति अनास्था। अनास्था की इस बीमारी का उपचार किसी के पास नहीं है। बीमारी असाध्य हो, उससे पहले ही सही निदान और उपचार की जरूरत है। इसके लिए आध्यात्मिक सामाजिक, साहित्यिक और राजनीतिक क्षेत्रों से एक समन्वित प्रयास हो। इस प्रयास से कोई नई दिशा निकलेगी, ऐसी सभावना की जा सकती है।

# १८ स्वस्थ कौन?

मनुष्य अस्वस्थ है, इसलिए अशान्त है। स्वस्थ मनुष्य कभी अशान्त नहीं होता। स्वस्थ कौन होता है? जो शरीर से स्वस्थ है, वह स्वस्थ होता है? जो मन से स्वस्थ है, वह स्वस्थ होता है? शारीरिक दृष्टि से स्वस्थ व्यक्ति स्थूल रूप से स्वस्थ कहलाता है, पर यह स्वस्थता की अधूरी परिभाषा है। मानसिक स्वस्थता का स्तर कुछ ऊंचा है, पर वह भी अपने आप में पूर्ण नहीं है। सर्वोत्तम स्वास्थ्य है भावनात्मक स्वास्थ्य—इमोशनल हेल्थ। शारीरिक एवं मानसिक स्वास्थ्य की उपेक्षा नहीं की जा सकती, पर भावनात्मक स्वास्थ्य के अभाव में शरीर और मन भी स्वस्थ नहीं रह सकते।

आज का आदमी शरीर के प्रति जितना जागरूक है, मन के प्रति नहीं है। वह भोजन, वेषभूषा, स्नान, भ्रमण आदि पर पर्याप्त ध्यान देता है, किन्तु संगीत, साहित्य, काव्य, कला, प्राकृतिक सौन्दर्य आदि के प्रति पूरा जागरूक नहीं रहता। वह मन के प्रति जितना जागरूक है, भावों के प्रति नहीं है, आत्मा के प्रति नहीं है। वह रोजी-रोटी की चिन्ता से उपरत होकर सांस्कृतिक दृष्टि से कुछ सक्रिय हो जाता है, पर प्राणों की प्यास का अनुभव ही नहीं कर पाता। अस्वस्थता का अनुभव होने पर मनुष्य चिकित्सक के पास जाता है। वह शरीर की जांच कराता है, औषधि का सेवन करता है और स्वस्थ होना चाहता है। किन्तु न चिकित्सक स्वस्थ है और न औषधि स्वस्थ—शुद्ध है। अस्वस्थ से स्वास्थ्य की आशा करने से निराशा ही हाथ लगेगी।

स्वास्थ्य की समीचीन प्रक्रिया में सबसे पहले भावों पर ध्यान देना जरूरी है। भावों की स्वस्थता का अर्थ है भावों की पवित्रता। जो व्यक्ति अपने आवेगों और संवेगों पर नियन्त्रण रखता है, निषेधात्मक भावों से मुक्त रहता है, उसके भाव पवित्र हो सकते हैं। निराशा, घृणा आक्रोश, क्रूरता, छलना

आदि निषेधात्मक भाव है। जब तक व्यक्ति पर इन भावों की छाया रहेगी, वह स्वास्थ्य लाभ नहीं कर पायेगा।

स्वस्थ जीवन की आधारभूत भूमिका है स्वस्थ जीवनशैली। न जागने का समय निश्चित है और न सोने का। शयन और जागरण की अनिश्चितता से पूरा कार्यक्रम अस्तव्यस्त हो जाता है। इस दृष्टि से जीवनशैली पर ध्यान देना नितान्त आवश्यक है। यह एक ऐसा विषय है, जिसमें खानपान, रहन सहन, रीति-रिवाज, उत्सव, पर्व, त्योहार, पारस्परिक संबंध, व्यवसाय, धार्मिक आस्था आदि बहुत तत्वों का समावेश हो जाता है। साहित्य और संस्कृति का भी इसी के साथ संबंध है। इन बिन्दुओं पर विचार करते समय अणुव्रत, प्रेक्षाध्यान, जीवन विज्ञान स्मृति से ओझल नहीं होने चाहिए।

मनुष्य कैसा होना चाहिए? इसका सुन्दर मॉडल है अणुव्रत की आचार-संहिता। मनुष्य अपने आपको उस मॉडल में कैसे ढाले? इस प्रश्न का उत्तर है प्रेक्षाध्यान। अणुव्रत एक दर्शन है और प्रेक्षाध्यान एक प्रयोग है। अकेला दर्शन अधूरा होता है तो अकेला प्रयोग भी अधूरा होता है। इन दोनों को एक दूसरे का पूरक मानकर स्वस्थ जीवनशैली की कल्पना की जा सकती है। स्वस्थ जीवनशैली की प्राथमिक प्रक्रिया को शिक्षा के साथ जोड़ने का नाम है जीवन विज्ञान। विज्ञान में अध्यात्म और अध्यात्म में विज्ञान की सोच को निहित कर मनुष्य के संपूर्ण स्वास्थ्य अथवा स्वस्थ जीवन शैली के बारे में जागरूकता बढ़ने से ही भावात्मक स्वास्थ्य की उपलब्धि हो सकती है।

# १६ राष्ट्रीय चरित्र और शिक्षा

राष्ट्रीय चरित्र को धूमिल या धवलिम करने में सबसे बड़ा हाथ होता है शिक्षा का। एक समय था, जब देश परतन्त्र था। उस स्थिति में इस पर एक प्रकार की शिक्षा थोपी गई। उसका चरित्र भारतीय संस्कृति और लोक जीवन के अनुकूल नहीं था। इस बात को समझने पर भी उस शिक्षा का अस्वीकार संभव नहीं था। क्योंकि पराधीन व्यक्ति और राष्ट्र को यह सब स्वीकार करना पड़ता है, जो सत्ता के सिंहासन से कराया जाता है।

सामान्यतः शिक्षा का सम्बन्ध जीविका के साथ जोड़ा जाता है, जब कि वह जीवन के लिए अनिवार्य तत्त्व है। जहां जीविका को ही प्रधानता मिलती है, वहां साइन्स और टेकनोलॉजी की शिक्षा का महत्त्व बढ़ता है और नैतिकता एवं चरित्र के तत्त्व गौण हो जाते हैं। उस बिन्दु पर जाकर शिक्षा कितनी दयनीय बन जाती है, जहां वह जीविका भी नहीं जुटा पाती। न जीवन और न जीविका। ऐसी शिक्षा राष्ट्र के लिए अभिशाप बन जाती है। जीवन मूल्यों से अपरिचित करोड़ों-करोड़ों ऐसे विद्यार्थी हैं, जो बेरोजगारी की राह पर खड़े जीवन की न्यूनतम आवश्यकताओं के लिए तरस रहे हैं। ऐसे समय में शिक्षानीति या शिक्षापद्धति की सार्थकता पर कुछ प्रश्न चिह्न खड़े हो जाते हैं, जो समाज की अपेक्षा और बुनावट पर ध्यान दिए बिना ही विद्यार्थी पर पुस्तक और डिग्रियों का भार लाद रही है।

विद्यालयों, महाविद्यालयों और विश्वविद्यालयों की लंबी कतार देश के शैक्षणिक स्तर को ऊंचा उठाने के लिए कटिबद्ध हैं। स्तर की परिभाषाएं अलग-अलग हैं। एक दृष्टि से आज का विद्यार्थी अतीत की अपेक्षा बहुत अधिक विषय पढ़ता है। वह देश विदेश की हर गतिविधि से परिचित रहता है। कई क्षेत्रों में उसने अपनी दक्षता बढ़ाई है। किन्तु कुछ ऐसी बातें भी हैं,

जो स्तर का उठाने की अपेक्षा नीचा करने वाली प्रमाणित हो रही ह। हिन्दी का शुद्ध लेखन ओर उच्चारण स्नातक ओर स्नातकात्तर विद्यार्थियो के लिए भी कठिन हो रहा ह। साहित्यिक स्तर की हिन्दी को समझन म तो उन्ह एडी से चोटी तक पसीना आ जाता हे। एक राष्ट्रभाषा अपने ही राष्ट्र म इतनी उपेक्षित हो जाए तो उसकी ओर ध्यान कोन दगा?

यह सच हे कि किसी भी देश क वातावरण का वदलन मे शिक्षा की भूमिका अहम होती हे। देश क लाखो-करोडा विद्यार्थी जस सस्कार पाएगे उन्ही के आधार पर दश बनेगा। इस दृष्टि स शिक्षा पद्धति को ठास वनाना जरूरी हे। वहुत लोगो का यह अभिमत हे कि हमारी शिक्षा पद्धति गलत ह। मेरा चिन्तन इससे भिन्न हे। मरी दृष्टि म शिक्षा पद्धति गलत नही, अधूरी हे। इससे बाद्धिक विकास हो रहा ह, शारीरिक विकास पर भी थोडा ध्यान दिया जा रहा हे, किन्तु मानसिक ओर भावनात्मक विकास शून्य की तरह हे। आश्चर्य तो इस बात का हे कि शिक्षा नीति म वदलाव के लिए कितने आयोग वने कितनी रिपोर्टे आइ, पर हुआ कुछ नही। इस स्थिति मे निराशा का वातावरण वन रहा हे।

नेतिक शिक्षा, धार्मिक शिक्षा आदि शब्द आज इतन घिसे-पिटे हा गए ह कि इनके प्रति कोइ आकर्षण नही रहा हे। नतिक शिक्षा पर एक आपत्ति यह भी आ रही हे कि जो शिक्षा दी जा रही ह, क्या वह अनेतिक हे? धार्मिक शिक्षा पर टिप्पणी यह ह कि धम-निरपेक्ष देश म किसी धम-सम्प्रदाय विशेष की शिक्षा केसे दी जा सकती हे? एसी स्थिति म शिक्षा का सवागीण वनाने के लिए गहराइ से चिन्तन किया गया। उस चिन्तन की निष्पत्ति ह जीवन विज्ञान। प्राथमिक कक्षाआ से लेकर स्नातकोत्तर स्तर तक जीवन विज्ञान का पाठ्यक्रम तयार हो चुका हे। इसम सिद्धान्त पक्ष के साथ प्रायोगिक पक्ष पर पयाप्त ध्यान दिया गया हे। लक्ष्य यह रहा हे कि विद्यार्थी के समग्र व्यक्तित्व का निर्माण हा। वह केवल वाद्धिक विकास पर रुके नहीं। उसम आवेगा और सवेगा पर नियन्त्रण पाने की क्षमता भी वढे। साइन्स आर टक्नोलॉजी के साथ-साथ उसे सहिष्णुता सन्तुलन, धृति करुणा सयम आदि जीवन मूल्यो का वाध-पाठ दिया जाए। शिक्षा के क्षेत्र मे जीवन विज्ञान का प्रवेश शिक्षा सवधी अनेक समस्याओ का स्थायी समाधान दे सकेगा ऐसा विश्वास हे।

## २० आशा का दीप  आस्था का उजास

यूनान का सम्राट् सिकन्दर भारत आया। भारतीय लोगो की जीवन-शैली कैसी है? उनके चिन्तन का स्तर कैसा है? उनका आचार-व्यवहार कैसा है? सिकन्दर के मन म ढेर-सार प्रश्न थ। देश की स्थिति का आकलन करने के लिए वह घूमता घूमता तक्षशिला पहुचा। शहर से बाहर खत म उसका पडाव हुआ। वहा किसाना की सभा हो रही थी। सभा मे कुछ लोग काफी गभीर चचा म उलझे हुए थे। सिकन्दर के मन मे कुतूहल पेदा हुआ। उसने एक व्यक्ति को अपने पास बुलाकर पूछा—'बात क्या है? ये लोग किस विषय म उलझे हुए ह?' उस व्यक्ति ने पूरे घटनाचक्र को विस्तार के साथ बताते हुए कहा—

'यहा कुछ समय पहले एक खेत की बिक्री हुई। खेत खरीदने वाले ने उसमे हल जुतवाए। हल चलाने वाले को वहा स्वणमुद्राआ से भरा कलश मिला। उसन जमीन के मालिक को सूचित किया। वह खेत पर आया। उसने स्वणमुद्राओ से भरा कलश देखकर कहा—'मन खेत खरीदा है। खेत पर मेरा अधिकार है। पर इस जमीन से जा खजाना निकला है, वह मेरा नही हो सकता। खेत क पूव मालिक को बुलाकर यह उसे सापना होगा।'

खेत का पूर्व मालिक आया। पूरी स्थिति की जानकारी पाकर वह बोला—'मेने खत बेच दिया। अब इस पर मेरा काइ अधिकार नही है। यह खजाना मने यहा गाडा नही। इस दृष्टि से भी इस पर मरे स्वामित्व का कोइ ओचित्य नही ह। जिनका खेत, उनका खजाना। मुझे बीच मे न घसीटे तो अच्छा रहेगा। खेत के पूव ओर वतमान—दोनो मालिक अपनी बात पर अड गए। दोना म स काइ भी वह स्वणमुद्राआ से भरा कलश अपने घर ल जान क लिए तयार नही हुआ। आखिर पचायन बुलाइ गई। पचा ने दानो व्यक्तियो

को समझाकर स्वणकलश लन की वात कही। पर उनका निणय अटल ह। अव दखने ह कि पच क्या फमला दत है ?

सिकन्दर क मन म भी पचायत का फसला सुनन की भावना तीव्र हा उठी। पचा न फसला सुनाया—'खेत म जो खजाना निकला ह, वह अव तक अज्ञात था। किस समय किस व्यक्ति न उस यहा गाडा, इस सम्बन्ध म किसी का काइ जानकारी नही ह। य दोना व्यक्ति इस अस्वीकार कर रह ह। वहुत समझाने क वावजूद ये इस स्वीकार करन के लिए तयार नही ह। ऐसी स्थिति म पचायत का निणय है कि सारा धन विश्वविद्यालय क उपयाग म लिया जाएगा।' सिकन्दर खत के दाना मालिका की निस्पृहता देखकर मन-ही-मन उनके प्रति प्रणत हा गया।

एक आर अर्थ के प्रति इतनी अनासक्ति ! इतनी निस्पृहता ! दूसरी ओर अथ क प्रति अतिरिक्त लगाव। इतना अधिक लगाव कि अथ क मामल म उजली छवि की वात कल्पनालोक जसी वात लगती ह। ऊपर स लकर नीचे तक प्राय सव लाग आथिक असदाचार म लिप्त पाए जाते ह। कभी कभी तो ऐसा प्रतीत होता ह कि अथ ही जीवन वन गया ह। उसके लिए ओचित्य और अनोचित्य की सारी सामाए टूट गइ ह। यही कारण ह कि कोइ व्यक्ति किसी के वार मे कुछ भी कह सकता हे। क्या भारत के वे दिन फिर कभी लाटग, जव आथिक शुचिता के आधार पर व्यक्ति का मूल्याकन होगा? अणुव्रत ही एक आशादीप हे, जो सिकन्दर जेसे विदेशी शासका के मन मे भारतीय आस्था का उजास पहुचा सकता हे।

# २१ मानव जाति का आधार

धारा नगरी के राजा भाज ओर सस्कृत क महाकवि कालिदास क वार मे अनक कथाए, दन्तकथाए, आर घटनाए प्रसिद्ध हे। किसी विवादास्पद प्रसग मे कोई विद्वान कुछ भी कह दे, राजा भोज को सतोप नही होता। महाकवि कालिदास ही राजा का सतुष्टि दे सकता था। एक वार राजा भोज क मन म एक नइ वात पेदा हुइ। राजा न कालिदास से कहा—'महाकवे ! मेरी मृत्यु के वाद आप जो मरसिया पढग, उसे म आज अपने कानो से सुनना चाहता हू।' भोज ऐसी वात कह सकता था, पर कालिदास जेसा विवकशील ओर विद्वान व्यक्ति उसे स्वीकार केस करता? वह वोला—'मे आपकी दीघजीविता की कामना करता हू। इस सम्वन्ध मे कविता सुनना चाहे तो सुना सकता हू।

राजा भाज जिस वात को पकड लेता, वह झटपट उसस छूटती नही थी। उसने आग्रह किया। कालिदास वोला—'आप ओर काई आदेश दे, मे अविलम्व उसकी क्रियान्विति करूगा, पर ऐसी कविता नही सुनाऊगा।' राजा के आग्रह ने आक्रोश का रूप ले लिया ओर महाकवि कालिदास को देश से निर्वासित कर दिया। कालिदास चला गया। राजा भोज का मन नही लगा। वह वेश वदलकर कालिदास की खोज मे निकल पडा। कुछ महीना वाद एक गाव के वाहर तालाव के किनारे कालिदास वेठा था। सन्यासी के वेश म राजा वहा पहुच गया। कालिदास न पूछा—'महात्मन् ! कहा से आ रह ह?' सन्यासी वोला—'धारा नगरी से।' कालिदास क स्मृति पटल पर राजा भोज ओर धारा की अनक स्मृतिया उभर आइ। उसने उत्सुक होकर पूछा—'महाराज ठीक हे न?' सन्यासी कालिदास को पहचान रहा था। वह व्यथित हाकर वोला—'महाराजा के सम्वन्ध म कुछ मत पूछो। कहने की वात नही हे।'

कालिदास आतुरता के साथ वाला—'हुआ क्या?' सन्यासी वाला—'महाप्रतापी महाराज भाज को क्रूर काल न उठा लिया। इसी कारण म धारा छाड़कर आया हू।'

कालिदास न भाज की मृत्यु का सवाद सुना और उनका कविहृदय मुखर हा उठा—

अद्य धारा निराधारा, निरालम्बा सरस्वती।
पडिता खडिता सर्वे, भाजराज दिवगत॥

राजा भाज के दिवगत हा जान से नगरी धारा निराधार हो गइ। सरस्वती का सहारा छूट गया और विद्वान टूट गए।

सन्यासी क वश म राजा भाज यह बात सुनकर मुस्करा उठा। उसकी मुस्कान देखते ही कालिदास का भान हा गया कि वह ठगा गया। उसन तत्काल उक्त श्लोक को बदलकर कहा—

अद्य धारा सदाधारा, सदालम्बा सरस्वती।
पडिता मडिता सर्वे, भोजराज भुवगते॥

बिछुडे हुए दा मित्र मिल गए। भोज राजा कालिदास का साथ लेकर धारा लौट गए।

वर्तमान परिप्रेक्ष्य म महाकवि कालिदास का उक्त पद्य मुझ याद आ रहा ह। म राजा भोज के स्थान पर सयम को प्रतिष्ठित कर कहना चाहता हू कि सयम का आधार छूटने स पूरी मानव जाति निराधार हो गइ है। मानवीय मूल्यो का सहारा छूट गया ह आर नीतिनिष्ठ लोगा का कोइ सगठन नही रहा है। यदि मानवता को बचाना है मानवीय मूल्यो का प्रतिष्ठा देनी है ओर सही अर्थ म मानव का निर्माण करना ह तो सयम को पुनरुज्जीवन देना होगा। अणुव्रत का सारा प्रयत्न इसी दिशा म ह। मरा यह निश्चित विश्वास है कि मानवता का सरक्षण देने वाला काइ तत्त्व ह तो वह सयम है।

# २२. सूरज पर धूल फेंकने से क्या?

महात्मा गांधी भारत के ऐसे व्यक्तित्व हुए हैं, जिनके प्रति प्राय: सभी भारतवासी हार्दिक श्रद्धा से प्रणत हैं। वे कोई गृहत्यागी संत नहीं थे, पर भारतीय संत परम्परा में उनके त्यागमय चरित्र की चमक देखी जा सकती है। इसी कारण कवीन्द्र रवीन्द्र ने उनको महात्मा कहकर सम्बोधित किया। उनकी तपस्या की कीर्तिगाथाएं दिगन्त में अनुगुंजित हैं। वे भारतीय जनता के ही नहीं, विश्व-मानव के श्रद्धेय रहे हैं। लोकमंगल की प्रेरणा से प्रेरित उनके मानस में जातिवाद, रंगवाद, सम्प्रदायवाद जैसा कोई विभाजन नहीं था। वे अस्पृश्यता के घोर विरोधी थे। समाज से सर्वथा अलग-थलग, दलित और अछूत कहलाने वाले लोगों को सवर्णों के साथ जोड़ने के लिए उन्होंने जो प्रयत्न किया, काल की परतें उसे कभी आवृत नहीं कर सकतीं। मानवीय धरातल को उन्नत बनाने के लिए उन्होंने विश्व-बंधुत्व का सपना देखा। जाति आदि को लेकर मनुष्यों के बीच बढ़ती हुई दरार को पाटने के लिए उन्होंने कठिन संघर्ष का रास्ता अपनाया। इसी कारण वे महापुरुष, युगनायक और महान् द्रष्टा के रूप में अपनी पहचान छोड़ गए।

महात्मा गांधी प्रयोगवादी व्यक्ति थे। उन्होंने अपने व्यक्तिगत जीवन में प्रयोग किए। समाज और देश के लिए प्रयोग किए। दलित वर्ग के लिए 'हरिजन' शब्द का व्यवहार भी उनका एक प्रयोग था। वर्तमान युग की सबसे बड़ी विडम्बना यह है कि हर व्यक्ति, हर सिद्धान्त और हर क्रिया-कलाप को राजनीति के रंग से रंगा जाता है। यह आवश्यक नहीं है कि किसी व्यक्ति के विचारों और प्रयोगों के साथ सबकी सहमति हो। हर व्यक्ति को सोचने की स्वतंत्रता है, पर इसका मतलब यह तो नहीं है कि किसी का चिन्तन हमारे चिन्तन से मेल न खाए तो उस पर कीचड़ उछाला जाय। अपनी

असहमति को शिष्ट भाषा में अभिव्यक्ति दी जा सकती है, पर गाली-गलोज पर उतर जाने का औचित्य क्या है?

किसी को सूरज के प्रकाश से ही घृणा हो तो वह अपनी आख बद कर सकता है, किन्तु उस पर धूल फेंकने का परिणाम क्या होगा? इसी प्रकार किसी महापुरुष का कोइ काम किसी को पसद न आए तो वह उससे बडा काम करके दिखा दे। यदि बडी लकीर खीचने की क्षमता न हो तो छोटी लकीर को मिटाने से क्या लाभ होगा?

किसी पक्ष-प्रतिपक्ष मे जाना हमे अभीष्ट नहीं है। किसी राजनीतिक दल विशेष से हमारा कोइ सबध भी नही है। यदि तटस्थ दृष्टि से देखा जाए तो कहना होगा कि महात्मा गाधी जैसे विरल व्यक्तित्व को लेकर इस प्रकार की छीछालेदर चिन्तन की दरिद्रता है। समझ मे नही आता कि उनका अपराध क्या था? जिस युग म लोक-मगल की भावना से किए गए काय का प्रतिवाद गाली-गलोज की भाषा म होता है, उस युग की बलिहारी है। मुझे तो ऐसा प्रतीत होता है कि यह दुषमा काल की दुष्टता ही है जो किसी व्यक्ति को विवेक शून्य आचरण करने के लिए प्रेरित करता है। कोइ कुछ भी करे, सूरज को हथेलिया से ढका नही जा सकता। गाधी के कर्तृत्व को कभी तिरोहित नही किया जा सकता।

# २३. आस्था और विश्वास के प्रतीक

शब्दकोशों म पृथ्वी के पर्यायवाची शब्दो मे रत्नगभा वसुन्धरा आदि नाम हे। इन शब्दो पर विचार करते समय कभी-कभी मन म आता कि जिस रूप मे धरती का दोहन हो रहा ह, रत्ना का अनुपात वहुत कम हो गया हे। इस स्थिति मे उक्त नामो की कोइ सार्थकता ह क्या? नररत्ना की खोज की जाए ता उनका अस्तित्व ओर भी कम हे। क्या यह कोशकारा की अतिशयोक्ति नहीं हे, जा ऐसे शब्दा को प्रचलित किया?

इस पश्न पर गभीर चिन्तन का निष्कप यह निकला कि रत्नो ओर ककरा का अनुपात वरावर केसे होगा? यदि इनका अनुपात बराबर निकल आए ता रत्नो का मूल्य ही क्या होगा? धरती रत्नगभा हे, यह बात निर्विवाद ह। इस धरती पर आभूपणो म जडे जाने वाले रत्न ही नही, नररत्न भी मिलते ह। मारारजी रणछोडदास भाई देसाई एक विशिष्ट नररत्न थे, जो अभी-अभी अपनी जीवनयात्रा सम्पन्न कर चले गए।

भारतीय इतिहास की बीसवी शताब्दी म गाधी युग का प्रारम्भ नए उच्छ्वास क साथ हुआ। गाधीजी के दशन न भारतीय लोकमानस को प्रभावित किया। उस समय की विशिष्ट प्रतिभाआ ने गाधीजी का अनुगमन किया। गाधीजी के एक आह्वान पर वे अपना सर्वस्व न्योछावर करने के लिए कटिबद्ध रहे। उनका दृष्टिकोण वदला, कार्य-शेली वदली और सब कुछ वदल गया। पर उन व्यक्तियो मे स अब कितने व्यक्ति अस्तित्व मे हे? अनेक दीखत व्यक्ति अस्ताचल की ओट मे हो गए। मोरारजी भाई को गाधी युग का अवशेप माना जाता था, पर आज तो वे भी नाम-शेष हा गए। उनके साथ जुडी हुई स्मृतियो का रग एक वार फिर हरा हो गया, जब उनके स्वर्गारोहण का सवाद सुना।

असहमति का शिष्ट भाषा म अभिव्यक्ति दी जा
पर उतर जाने का औचित्य क्या हे?

किसी को सूरज क प्रकाश से ही घृणा हो ता सकता हे, किन्तु उस पर धूल फकने का परिणा किसी महापुरुप का कोइ काम किसी को पसद न काम करके दिखा द। यदि वडी लकीर खीचने व लकीर का मिटाने से क्या लाभ होगा?

किसी पक्ष-प्रतिपक्ष मे जाना हम अभीष्ट न दल विशेष से हमारा कोइ सबध भी नही हे। यदि न तो कहना होगा कि महात्मा गाधी जैसे विरल व्यक्ति की छीछालेदर चिन्तन की दरिद्रता ह। समझ मे नही क्या था? जिस युग मे लोक-मगल की भावना से कि गाली-गलोज की भाषा म होता हे, उस युग की व प्रतीत होता हे कि यह दुपमा काल की दुष्टता ही ह विवेक शून्य आचरण करने के लिए प्रेरित करता सूरज को हथेलिया से ढका नही जा सकता। गाध तिरोहित नही किया जा सकता।

## २४ आईने की टूट और घर की फूट

राजनीतिक, सामाजिक, धामिक या पारिवारिक कोई भी सगठन टूटता हे तो उसका असर पूरे देश पर ही नही, पूरे विश्व पर होता हे। स्थूल दृष्टि से दखने पर यह बात समझ मे आने वाली नही हे। पर इकोलॉजी को समझने वाले जानत ह कि घटना कही भी हो, उसके प्रकम्पन सब जगह पहुच जाते हे। जो सगठन देश मे अपना व्यापक प्रभाव रखता हो, उसम कही दरार भी पडती हे ता अच्छी उथल-पुथल मच जाती हे। भारतीय राजनीति के आकाश म सभवत किसी ऐसे ही कुग्रह का उदय हुआ हे, जो राजनीतिक दलो को आक्षेप-प्रक्षेप ओर टूटन के कगार पर ले जा रहा हे।

मे एक मानव हू। इससे भी आग कुछ कहू तो धम का आदमी हू। किसी भी राजनीतिक पार्टी के साथ मेरा अपनापा नही ह। पर किसी पार्टी मे तूफान आता हे तो मे प्रभावित होता हू। तूफान की गति तीव्र होती हे तो कभी कभी मे विचलित भी होता हू। विचलित होने का अर्थ यह नही हे कि मे किसी पक्ष-प्रतिपक्ष से वध जाता हू। विचलन का अर्थ इतना-सा ह कि म उस समय सर्वथा निरपेक्ष न रहकर स्थिति को सामान्य बनाने के लिए उसमे हस्तक्षेप कर बेठता हू। राजनीति के शिखर-पुरुप या सबद्ध व्यक्ति उस किस रूप म लेते हे, म नही जानता। राष्ट्रीय चरित्र की छवि साफ-सुथरी रहे, एकमात्र इसी प्रेरणा से म अपना चिन्तन देता हू।

विगत कुछ अर्से से देश मे सबसे पुरानी पार्टी काग्रेस अन्तर्-कलह की शिकार हो रही हे। यह स्थिति प्रथम बार ही निर्मित नही हुई हे। इस पार्टी के कुछ वरिष्ठ नेता किन्ही कारणो से पार्टी से दूर हो गए या कर दिए गए। उनका गठवन्धन पार्टी के असन्तुप्ट लोगा क साथ हो गया, ऐसा कहा जाता हे। यह असतुष्ट शब्द भी समालोच्य हे। एक ही पार्टी मे रहने वाले

मोरारजी भाई का व्यक्तित्व कुछ विलक्षण अणुओं से घटित था। वे सिद्धान्तवादी, सक्रिय और सृजनचेता व्यक्ति थे। प्रवाह में बहना उन्हें कभी स्वीकार नहीं था। वे सत्यनिष्ठ और अहिंसावादी व्यक्ति थे। अहिंसा में उनकी अटूट आस्था थी। अहिंसानिष्ठ होने के कारण ही वे अभय थे। किसी भी परिस्थिति में उनकी चेतना भय के प्रकम्पनों से प्रभावित नहीं हुई। वे सुनते सबकी, पर करते अपनी अंतरात्मा की। उन्हें जो बात ठीक लगती, उसे वे करके ही रहते। इतनी वैचारिक दृढ़ता कम व्यक्तियों में मिलती है।

उनके बारे में कहा जाता था कि सूरज पूर्व दिशा को छोड़ पश्चिम दिशा में भले ही उग जाए, मोरारजी भाई को उनके निर्णय से विचलित नहीं किया जा सकता।

सत्य, अहिंसा, अभय आदि जीवन मूल्यों के प्रति समर्पित मोरारजी भाई अणुव्रत दर्शन के पृष्ठपोषक रहे, इसमें आश्चर्य जैसी कोई बात नहीं है। राजनीति के शिखर पुरुषों में अणुव्रत विचारधारा को महत्त्व देने वाले व्यक्तियों की गणना की जाए तो मोरारजी भाई का नाम प्रथम पंक्ति में स्थापित किया जा सकता है। पार्थिव शरीर के रूप में उनकी उपस्थिति भले ही न हो, उनकी सत्यनिष्ठा और सिद्धान्तवादिता का अहसास उन सबको होता रहेगा, जिनसे उनका आन्तरिक परिचय रहा है। वे आस्था और विश्वास के एक ऐसे प्रतीक थे, जो न होकर भी सदा रहेंगे।

## २४ आईने की टूट और घर की फूट

राजनीतिक, सामाजिक, धार्मिक या पारिवारिक कोई भी सगठन टूटता ह तो उसका असर पूरे देश पर ही नही, पूरे विश्व पर होता ह। स्थूल दृष्टि से देखने पर यह बात समझ मे आने वाली नही हे। पर इकोलॉजी को समझने वाले जानने ह कि घटना कही भी हो, उसके प्रकम्पन सब जगह पहुच जाते हे। जो सगठन देश मे अपना व्यापक प्रभाव रखता हो, उसमे कही दरार भी पडती हे तो अच्छी उथल-पुथल मच जाती हे। भारतीय राजनीति के आकाश मे सभवत किसी ऐसे ही कुग्रह का उदय हुआ हे, जो राजनीतिक दलो को आक्षेप प्रक्षेप आर टूटन के कगार पर ले जा रहा हे।

म एक मानव हू। इससे भी आगे कुछ कहू तो धर्म का आदमी हू। किसी भी राजनीतिक पार्टी के साथ मेरा अपनापा नही हे। पर किसी पार्टी म तूफान आता हे तो म प्रभावित होता हू। तूफान की गति तीव्र होती हे तो कभी-कभी मे विचलित भी होता हू। विचलित होने का अर्थ यह नही हे कि म किसी पक्ष-प्रतिपक्ष से बध जाता हू। विचलन का अर्थ इतना-सा हे कि म उस समय सर्वथा निरपेक्ष न रहकर स्थिति को सामान्य बनाने के लिए उसम हस्तक्षेप कर बेठता हू। राजनीति के शिखर-पुरुष या सबद्ध व्यक्ति उस किस रूप म लेते ह, मे नही जानता। राष्ट्रीय चरि‍त्र की छवि साफ-सुथरी रहे, एकमात्र इसी प्रेरणा से मे अपना चिन्तन देता हू।

विगत कुछ अर्से से देश मे सबसे पुरानी पार्टी काग्रेस अन्तर्-कलह की शिकार हो रही हे। यह स्थिति प्रथम बार ही निर्मित नही हुई हे। इस पार्टी के कुछ वरिष्ठ नेता किन्ही कारणो से पार्टी से दूर हो गए या कर दिए गए। उनका गठबन्धन पार्टी के असन्तुष्ट लोगो के साथ हो गया, ऐसा कहा जाता हे। यह असतुष्ट शब्द भी समालोच्य हे। एक ही पार्टी मे रहने वाले

अनेक लोगा मे विचारभेद हो सकता हे, पर उसे लेकर आपस म होन वाली खींचातानी से किसका हित होगा ? ऐसा प्रतीत होता है कि विग्रह म उलझन वाले लाग वेयक्तिक दृष्टि से अधिक सोचते ह ओर राष्ट्रीय परिदृश्य पर पदा डाल देते हे। अन्यथा एक ही सस्था के लाग मुद्दा की सस्कृति मे कस उलझते ?

काग्रेस पार्टी मे आज भी कुछ अच्छे व्यक्ति मिल सकते ह। पर वेचारिक आग्रह की स्थिति मे उनकी सुने कोन? इसी कारण कहीं प्रधानमत्री से इस्तीफा मागा जा रहा हे ओर कहीं एकता के मुद्दे पर सत्ता पाने की राजनीति का विरोध हो रहा हे। ससदीय शासन-प्रणाली मे अलग-अलग राजनीतिक दल पक्ष ओर प्रतिपक्ष की भूमिका स काम करते हे। किन्तु एक ही पार्टी मे हो रहा फूट-फजीता 'घर मे हानि ओर लोगो म उपहास' वाली कहावत चरिताथ कर रहा हे। कोई भी सच्चा काग्रेसी इस घर की फूट को केस सहन कर सकता हे?

पिता की मृत्यु के बाद दो भाइयो ने जमीन, जायदाद ओर घर की सपत्ति का बटवारा किया। सारा काम प्रम से हो गया। घर में एक आदमकद आइना था। उसे लेकर दोनो भाई अड गए। एक आइना दोनो को केसे मिल सकता था। दानो के आग्रह इतन प्रवल थे कि टूटन के विन्दु तक पहुच गए। उसी समय उनके पिता का मित्र ओर पुराना मुनीम वहा आ गया। समझोते का दायित्व उसे सोपा गया। उसने आइना हाथा मे लिया, उसे ऊपर उठाया आर धम्म से गिरा दिया। दोनो भाई निर्वाक् हो गए। दा क्षण बाद वे बोले—'आपने यह क्या किया ? कीमती आईना टूट गया। पिता के मित्र ने कहा—'म आइने की टूट देख सकता हू, पर इस घर की फूट नही देख सकता।' काश काग्रस जना को भी ऐसा प्रतिबोध मिले।

# २५ व्यक्ति और विश्व

आजकल कुछ व्यक्ति विश्वव्यवस्था, विश्वधम, विश्वहित, विश्वविकास आर वश्विक चितन की यात करते हैं। कुछ व्यक्ति पूरी तरह स आत्मकेन्द्रित होते ह। व विश्व क यार मे क्या अपन देश, समाज, गाव, पडोस या परिवार की दृष्टि से भी कुछ साचन या करने के लिए तेयार नहीं ह। मरा चितन यह है कि मनुष्य की दृष्टि अनकान्त प्रधान होनी चाहिए। विश्व और व्यक्ति क यार मे विचार किया जाय तो इन दोना को सापेक्ष मान कर ही सोचना जरूरी ह। व्यक्ति को भुलाकर विश्व का नहीं बनाया जा सकता और विश्व क विना व्यक्ति की अस्मिता का प्रतिष्ठित नही किया जा सकता। मकान क निमाण मे इटा का उपयोग होता ह, पर कवल इट क्या करगी? ईटो के साथ अन्य सामग्री की भी अपक्षा रहती हे। इसी प्रकार व्यष्टि और समष्टि दानो के समुचित विकास से ही सर्वागीण विकास सभव है।

व्यक्ति विश्व म सन्निहित हे। वह अकेला रह नहीं सकता, अकला जी नहीं सकता। एसी स्थिति मे चितन की यात्रा व्यक्ति से शुरू होकर विश्व तक पहुच यह सही क्रम है। भोजन से थाली भरी ह। पूरी थाली एक साथ नहीं खाइ जा सकती। व्यक्ति किनारे से चले तो पेट पूरा भर सकता ह। चाणक्य एक बुढिया क घर पहुचा। भूख लगी थी। बुढिया ने थाली भर कर खिचडी परोसी। चाणक्य ने वीच म हाथ डाला। हाथ जल गया। बुढिया ने चाणक्य को पहचाना नहीं था। उसन उसको साधारण राहगीर समझकर कहा—'तुम चाणक्य की तरह मूर्ख हा।' चाणक्य चोका। उसन पूछा—'मा ! चाणक्य ने क्या मूखता की? बुढिया बोली—'उसने आसपास के छोटे राज्यो को जीते बिना सीधा पाटलिपुत्र पर आक्रमण कर दिया, इसीलिए उसे पराजित होना पडा। तुम भी किनारे स थोड़ी थाडी खिचडी खाते तो तुम्हारा हाथ

नहीं जलता। सीधा बीच मे हाथ डालना बुद्धिमत्ता है क्या?

विश्व धर्म की कल्पना भी गलत नहीं है, पर उसके स्वरूप को ठीक तरह से समझना होगा। धर्म के दो रूप है—उपासना और आचरण। उपासना धर्म कभी विश्वधर्म नहीं बन सकता। आस्था और रुचि के भेद से उपासना के अनेक भेद हो सकते हैं। आचरण की बात पर सबकी सहमति सभव हो सकती है। जीवन-निर्माण या चरित्र-निर्माण की कुछ ऐसी बातें है जो पूरे विश्व पर एक रूप में लागू हो सकती हैं। उनका सकलन कर उन्हें निर्विशेषण धर्म के रूप मे प्रस्तुत किया जाए तो विश्वधर्म का स्वरूप उजागर हो सकता है। उस धर्म को कोई विशेषण देना ही हो तो मानवधर्म—यह विशेषण दिया जा सकता है। मैत्री एक आचरण है, सयम एक आचरण है अहिसा एक आचरण है। इनमे रुचि, आस्था, सस्कार या विचार का क्या भेद हो सकता है? इन तत्त्वो का सबध सब लोगों से है। कोई व्यक्ति धर्म को माने या नहीं, मैत्री आदि को अमान्य नहीं कर सकता। ऐसी स्थिति मे विश्वधर्म की कल्पना सहज ही साकार हो सकती है।

व्यक्ति और विश्व मे अन्तर क्या है? व्यक्ति धागा है और विश्व वस्त्र है। व्यक्ति मनका है और विश्व माला है। दोनों का योग होता है। फिर भी वस्त्र-निर्माण से पहले धागे के अस्तित्व और उसकी गुणवत्ता पर ध्यान देना होगा। विश्वधर्म की प्रकल्पना मे भी मूलत व्यक्ति को पकडना जरूरी है। व्यक्ति-व्यक्ति धार्मिक या आध्यात्मिक बनेगा तो अधर्म को टिकने के लिए जमीन नही मिलेगी। मेरे अभिमत से अणुव्रत के सिद्धान्त ऐसे है, जो विश्वधर्म के रूप में प्रतिष्ठित हो सकते है। अपनी लम्बी पदयात्राओ और व्यापक जनसपर्क मे मुझे एक भी व्यक्ति ऐसा नहीं मिला, जिसने सिद्धान्तत अणुव्रत को अस्वीकार किया हो। इसलिए आज अपेक्षा इस बात की है कि व्यक्ति व्यक्ति को चरित्रनिष्ठ या धार्मिक बनाकर विश्वधर्म की पृष्ठभूमि को मजबूत बनाया जाए।

# २६ अणुव्रत परिवार योजना

वनमान जीवन शैली ने सयुक्त परिवार की प्रथा को तोड़ा ह और एकल परिवारो की सस्कृति को जन्म दिया है। जव से गावों का शहरो की ओर पलायन शुरू हुआ हे, सम्वन्धों का धरातल खिसकता हुआ प्रतीत हो रहा है। पारिवारिक रिश्तों मे लिजलिजापन आता जा रहा ह। शिक्षा, व्यवमाय, आवास आदि की समस्याओ न भी वड परिवारा क आग प्रश्नचिह्न खडा कर दिया। एकल परिवारो मे सस्कार, सम्कृति ओर परम्पराओ की विरासत छिन्न भिन्न हा रही है। इस त्रासदी का अनुभव वहुत लोग कर रहे ह। किन्तु इसे समाप्त करन की पक्रिया हाथा से निकल गयी हे। इसी कारण भारतीय सस्कृति, सभ्यता और परिवेश का स्वरूप वदल गया हे।

वनमान युग का ढाचा उपभोक्ता मूल्या वाली सस्कृति के आधार पर टिका है। इस युग की जीवन शेली ने आवश्यकताओ पर आकाक्षाओ का लवादा डाल दिया ह। आवश्यकता आर आकाक्षा के वीच कोई भेदरेखा न होने से आम आदमी दिग्भ्रान्त वन रहा ह। उसके जीवन म सयम या व्रत की चेतना क्षीण से क्षीणतर हा रही हे। ऐसी स्थिति मे किसी ऐसे अभियान या अनुष्ठान की अपेक्षा हे, जा जन-जन के मन मे सोयी हुई व्रत-चतना को जगा सके। अणुव्रत आन्दोलन इस अपेक्षा की पूर्ति म महत्त्वपूर्ण भूमिका निभा सकता है।

व्यक्ति सुधार समाज सुधार की वुनियाद हे, इस अवधारणा के आधार पर अणुव्रत ने एक-एक व्यक्ति की चतना को झकझोरा। अणुव्रत मिशन को लाक-व्यापी वनान के लिए देश भर मे पदयात्राए की गइ। लगभग चार दशको का समय। सकडो साधु-साध्वियो, समण समणियो और अणुव्रती

कायकताओ का पुरुषाथ। दश के हर कोने म अणुव्रत की गूज। विदशी वायुमण्डल म अणुव्रत क प्रकम्पना की सक्रियता। फिर भी अणुव्रती लोगा का ऐसा कोइ मच, सगठन या समूह नहीं बन पाया, जो एकसूत्र म बधा हुआ हो। अणुव्रत परिवार योजना इस रिक्तता को भरने का एक ऐसा उपक्रम ह, जो 'दीय स दीया जल' कहावत क अनुसार व्यक्ति स उभरी हुइ नतिक शक्ति को पूर परिवार म सप्रषित कर सकगा।

अणुव्रत परिवार कोइ आन्दोलन नहीं ह, घोषणापत्र नहीं ह और कोइ शो पीस भी नहीं ह। अणुव्रत परिवार की अपनी जीवन शली होगी। इस परिवार का एक सदस्य जो प्रबुद्ध हो, चिन्तनशील हो और विवेक सपन्न हो, सकल्पित होकर अणुव्रती बन। उसकी मनोवृत्ति म हिसा और आक्रमण को स्थान नहीं रहगा। वह तोडफोडमूलक प्रवृत्तियो म अपनी भागीदारी नहीं रखेगा। वह जाति, रग आदि क आधार पर किसी को छोटा-बडा नहीं मानगा। साप्रदायिक उत्तजना फलाने म उसका विश्वास नहीं होगा। वह अपनी व्यावसायिक प्रामाणिकता पर आच नहीं आने देगा। वह ब्रह्मचय की साधना के प्रयोग करेगा और सग्रह की सीमा का निधारण करगा। चुनाव सबधी अनतिक आचरण नहीं करेगा। सामाजिक कुरूढियो को प्रश्रय नहीं दगा। व्यसनमुक्त रहगा और पर्यावरण की समस्या के प्रति जागरूक रहेगा।

मानवीय मूल्यो की इस न्यूनतम आचार-सहिता का पालन करने वाला व्यक्ति अणुव्रती होता हे। इस आचार-सहिता म अपन परिवार को ढालने का सकल्प और पारिवारिक सदस्यो म कुछ व्रतो क प्रति आस्था जगाने वाला व्यक्ति अणुव्रत परिवार योजना का सदस्य बन सकता ह। अखिल भारतीय अणुव्रत समिति ने अणुव्रत परिवार योजना के फोल्डर तयार कर प्रसारित करने शुरू कर दिये ह। अणुव्रत के प्रति निष्ठाशील लोगो का दायित्व ह कि वे इस फोल्डर को पढे, योजना को समझ और उसकी क्रियान्विति म अपना सक्रिय योगदान कर।

'अणुव्रत परिवार' अणुव्रत क आदर्शो की दुहाइ नहीं दगे, उन्हे जीयग। इसलिए हजारो हजारो लोगो के आकडो को छोडकर चयनित परिवारो म इसका प्रयोग किया जाय। यदि हम एक हजार परिवारो को अणुव्रत

# २७ काश ! दीवारे ढहे

हर व्यक्ति का अपना चरित्र होता है। व्यक्ति की भाति प्रत्येक समाज और राष्ट्र का भी अपना चरित्र होता है। आज की कठिनाइ यह है कि व्यक्ति अपने चरित्र के प्रति जागरूक नही है। जागरूकता से पहला तत्त्व है आस्था। जिस विषय मे व्यक्ति की आस्था ही न हो उसके बारे म जागरूकता कहा से आएगी? एक समय था, व्यक्ति अपने चरित्र को सर्वोपरि महत्त्व देता था। किसी के चरित्र पर अगुली उठाना मृत्यु से भी अधिक कष्टप्रद माना जाता था। इसलिए व्यक्ति किसी भी मूल्य पर अपनी चारित्रिक उज्ज्वलता को धूमिल नही होने देता था। वतमान की स्थिति विपरीत है। इस युग मे व्यक्ति की ऊचाई का मानक उसका चरित्र नही, अर्थबल और सत्तावल है। सत्ता पाने के लिए अनुचित तरीका से अथ का सग्रह और उपयोग होता रहता है। कोइ टी एन शेषन जेसा व्यक्ति अनुशासन, चरित्र या ईमानदारी की बात करता है तो उसके खिलाफ सामूहिक मोर्चा लेने की तैयारी की जाती है। क्या यही है भारत का राष्ट्रीय चरित्र?

अणुव्रत चरित्र निर्माण का आन्दोलन है। यह व्यक्ति, समाज और राष्ट्र—सबके चरित्र की चिन्ता करता है। इसका विश्वास है कि व्यक्ति के चरित्र से समाज का चरित्र बनता है और समाज का चरित्र राष्ट्रीय चरित्र के लिए आधार शिला का काम करता है। व्यक्ति और समाज के बिना राष्ट्र की अस्मिता क्या है? इस दृष्टि से राष्ट्रीय चरित्र को अलग रूप से व्याख्यायित करने की अपेक्षा नही है। पर व्यक्ति की बदली हुई आत्मकेन्द्रितता उसे समूह का हिस्सा नहीं बनने दे रही है। ऐसी स्थिति म उसके आधार पर राष्ट्रीय चरित्र का निमाण नही हो सकता। अणुव्रत का अपना दर्शन है और अपना कायक्रम है। इस बार की अणुव्रत यात्रा का मुख्य उद्देश्य राष्ट्रीय

चरित्र को गतिशील बनाना है। राष्ट्रीय चरित्र को धूमिल करने वाले अनेक मुद्दे हे। उनमे से प्रमुख पाच मुद्दो को सामने रखकर इस यात्रा का कार्यक्रम निर्धारित किया गया हे।

मनुष्य को बाटने की मनोवृत्ति राष्ट्रीय चरित्र की एक प्रमुख समस्या है। आर्थिक असन्तुलन, जातिवाद, सम्प्रदायवाद, रगभेद की मानसिकता आदि ऐसी बाते हे, जो मनुष्य-मनुष्य क बीच खाइ चोडी कर रही ह। एक ओर बहुमंजिली अट्टालिकाए, दूसरी ओर झुग्गी-झापडिया। एक ओर शिखर पर आरोहण कर रही विलासिता, दूसरी ओर भिखारीपन। दूरी कम केसे होगी? जातिवाद के नाग फन फेलाये खडे हे। धम को सम्प्रदायवाद के घेरे म बदी बना दिया गया ह। परस्पर घृणा ओर नफरत की भावना फेलती जा रही हे। साम्प्रदायिक उन्माद किसी बम विस्फोट से कम भयावह नही होता। रगभेद की नीति ने दक्षिण अफ्रीका के नवनिर्वाचित राष्ट्रपति नेल्सन मडेला को सत्ताईस वर्षो तक जेल में रहने के लिए विवश कर दिया। यह सब क्या हे? क्या मानवीय दृष्टि से इनमे से किसी को भी काइ मूल्य दिया जा सकता हे? इन्हे मूल्य देने की बात पर सिद्धान्तत कोई सहमत हो या नहीं, पर इनके कसते हुए शिकजे का ढीला करने के लिए प्रयत्न करने वाले व्यक्ति कितने हे?

अणुव्रत की आस्था भाईचारे की भावना म हे। वह राष्ट्र, प्रान्त, भाषा, धर्म, जाति, रग, लिग आदि के कारण आदमी को तोडता नही। वह विभिन्नता मे एकता की बात करता हे। वह कहता हे कि यदि मनुष्य शेष मनुष्यो को अपना भाई माने तो वह अपनी आर से किसी को कष्ट नही दे सकता। कष्ट देना तो बहुत आगे की बात हे, वह किसी का कष्ट देख भी नही सकता। किसी की हत्या नहीं कर सकता। जाति के आधार पर किसी को ऊचा या नीचा नही मान सकता। किसी को अछूत नही मान सकता। सम्प्रदायवाद का विष नही फेला सकता।

अणुव्रत भाईचारे की बुनियाद पर खडा हे। वह विश्व मानव को भ्रातृभाव ओर साम्पदायिक सोहाद की सीख दे रहा हे। काश! दीवारे ढहे। खाइया पटे। भ्रातिया मिटे। महत्त्वाकाक्षाए रुके ओर भाई-भाई गले मिलकर मानव मात्र को भाईचारे का सबक सिखाए।

# २८ भाईचारे की मिशाल

६ दिसंबर १९९२ को अयोध्या मे विवादास्पद ढाचे को कुछ लागा ने ध्वस्त कर दिया। इस घटना ने मन्दिर-मस्जिद मसले का लकर लगी वचारिक आग मे आहुति का काम किया। आग फले नही, यह लक्ष्य सबके सामने था। लोगो ने सयम से काम लिया। मानसिक विद्रोह के बावजूद स्थिति नियत्रण मे रही। सरकार के सामने बहुत जटिल स्थिति थी। राष्ट्रपति ने संविधान के अनुच्छेद १४३(१) के तहत मामला उच्चतम न्यायालय को भजा था। मामला बेहद सवेदनशील था। उस पर कोइ कदम उठाने से पहल सरकार ने न्यायालय से राय लेना उचित समझा। न्यायालय म मामला पहुचने के बाद विवाद से सम्बन्धित दोनो पक्ष और सरकार उक्त सन्दर्भ म किसी निणय पर पहुचने की स्थिति मे नही थी। बसब्री से न्यायालय के निर्णय की प्रतीक्षा की जा रही थी। आखिर २५ अक्टूबर १९९४ को मुख्य न्यायाधीश न्यायमूति एम एन वेकटचलेया ने न्यायालय का फेसला सुना दिया। उससे सरकार की परेशानी कम नही हुई। क्योकि उच्चतम न्यायालय से जिस विषय म राय मागी गइ थी, उसने राय देने से ही इन्कार कर दिया। बात घूम-फिरकर पुन सरकार पर आ गइ।

सरकार प्रस्तुत विवाद के सन्दर्भ म क्या करेगी, यह हमारी रुचि का विषय नही ह। यह विषय पूर देश के लिए सिरदर्द बना हुआ हे। यह सिरदर्द केस दूर हो हमारी रुचि इस बात मे हे। इतन बडे राष्ट्र म इतनी छोटी छोटी बात इस प्रकार सिरदर्द बन जाए, यह शोभनीय स्थिति नहीं हे। हमारा चिन्तन यह हे कि एसी समस्या न कानून स सुलझ सकती हे, न कोट से सुलझ सकती ह और न सरकार स सुलझ सकती ह। इसके लिए आवश्यक ह

अनेकान्त दृष्टि का उपयोग।

कोइ भी विषय विवादास्पद बनता है तो उसम पक्ष आर प्रतिपक्ष खड हा जान ह। बिजली पदा करन के लिए पाजिटिव आर नगेटिव—दोना प्रकार के तार आवश्यक होत ह। विवाद का खडा रखने क लिए भी पक्ष ओर प्रतिपक्ष की जरूरत रहती है। किसी भी विवाद का हिसात्मक मोड देना बुद्धिमानी की बात नही ह। मनुष्य का विवक आर बुद्धिमत्ता इसम ह कि एसे प्रसगा पर सामजस्य बिठान का प्रयत्न हा। भगवान् महावीर ने इस प्रकार की समस्याआ का समाहित करने म अनकान्त का उपयाग किया था। इसम जय पराजय की भावना नही रहती। किसी का ऊचा या नीचा दिखाने का लक्ष्य नही रहता। किसी का सम्मानित या अपमानित करन की स्थिति नहीं आती। दृष्टिकोण स्पष्ट हा, दिशा सही हा आर समस्या का समाधान करने की तडप हो ता अनकान्त स बढकर काइ माग हा ही नही सकता।

हिन्दू आर मुस्लिम दो काम ह। इनको आमन सामन खडे हान की अपेक्षा ही क्या हा? दश म आर भी ना अनक काम ह। प्रत्येक काम को रहने का अधिकार ह। सब कामा क लागा म सामजस्य आर सहअस्तित्व की भावना हो ता कामी झगडा को जमीन ही नहीं मिलेगी। सामजस्य तभी हो सकता ह जब एक-दूसरे की भावना का आदर हा, एक-दूसर की परम्पराआ का आदर हो ओर उपासना क केन्द्रो का सघप क केन्द्र न बनाया जाए। हिन्दू आर मुस्लिम एक ही धरती पर जनम ओर पल पुसे ह। वे भाइ-भाइ की तरह रहत आए ह।

हदराबाद से २७५ किलामीटर दूर गुलबगा जिल के टिनटिनी गाव म उन्होने भाइचारे की अद्भुत मिशाल कायम की ह। वहा वे एक ही सन्त का एक ही पूजास्थल पर पूजते आए ह। हिन्दू लाग उस सन्त की पहचान मानेश्वर बाबा के नाम से करत ह आर मुसलमान उस मोनापेय्या कहकर पुकारत ह। कहा जाता हे कि सन्त मूलत हिन्दू थ। बाद म वे सूफी मत की ओर आकृष्ट हो गए। इस कारण दाना कामा क लोग उनके प्रति पूज्यभाव रखने लग। क्या अयोध्या म एक ही प्रतीक को हिन्दू आर मुसलमान दोनो मान्यता नहीं दे सकते?

हिन्दू लोग महावीर को मानते ह। हमारे मुस्लिम भाइयो म भी अनेक

# २८ भाईचारे की मिशाल

६ दिसबर १९९२ को अयोध्या मे विवादास्पद ढाचे को कुछ लागा ने ध्वस्त कर दिया। इस घटना ने मन्दिर-मस्जिद मसले को लकर लगी वैचारिक आग म आहुति का काम किया। आग फैले नही, यह लक्ष्य सवके सामने था। लोगो ने सयम स काम लिया। मानसिक विद्रोह के वावजूद स्थिति नियत्रण मे रही। सरकार के सामने वहुत जटिल स्थिति थी। राष्ट्रपति ने संविधान के अनुच्छेद १४३(१) के तहत मामला उच्चतम न्यायालय का भजा था। मामला वहद सवेदनशील था। उस पर कोइ कदम उठाने से पहल सरकार ने न्यायालय स राय लेना उचित समझा। न्यायालय मे मामला पहुचने के बाद विवाद से सम्वन्धित दाना पक्ष ओर सरकार उक्त सन्दर्भ म किसी निणय पर पहुचने की स्थिति म नही थी। वसब्री से न्यायालय के निणय की प्रतीक्षा की जा रही थी। आखिर २५ अक्तूवर १९९४ को मुख्य न्यायाधीश न्यायमूर्ति एम एन वेकटचलेया ने न्यायालय का फेसला सुना दिया। उससे सरकार की परेशानी कम नही हुई। क्याकि उच्चतम न्यायालय से जिस विपय म राय मागी गइ थी, उसने राय देने से ही इन्कार कर दिया। वात घूम-फिरकर पुन सरकार पर आ गई।

सरकार प्रस्तुत विवाद के सन्दर्भ म क्या करेगी, यह हमारी रुचि का विपय नही हे। यह विपय पूर देश के लिए सिरदर्द बना हुआ ह। यह सिरदर्द कसे दूर हो, हमारी रुचि इस वात मे हे। इतने वडे राष्ट्र मे इतनी छोटी-छोटी वात इस प्रकार सिरदर्द बन जाए, यह शाभनीय स्थिति नही हे। हमारा चिन्तन यह ह कि ऐसी समस्या न कानून स सुलझ सकती हे, न कोर्ट से सुलझ सकती ह आर न सरकार से सुलझ सकती ह। इसके लिए आवश्यक हे

# २६ तीन चीजे बाजार मे नही मिलती

केन्द्रीय याजना मन्त्री श्री गोमाग 'अध्यात्म साधना-कन्द्र' म आए। वहा के वातावरण न उनको प्रभावित किया। वार्तालाप के प्रसग म उन्होने कहा—'बाजार म सब चीजे मिल जाती हे, पर तीन चीजे नही मिलती।' यह बात सुन सामान्यत पहली प्रतिक्रिया यही होती हे कि विश्व की मुक्त बाजार व्यवस्था ओर आयात-नियात के सुविधाजनक साधनो न ससार का छाटा कर दिया। प्राचीन काल मे कुत्रिकापण की व्यवस्था थी। वहा स्वगलोक, मत्यलोक और पाताललोक की सब वस्तुए उपलब्ध रहती थी। वर्तमान मे सचार-साधन इतने तीव्रगामी हो गए कि विश्व के किसी कोने स कोई भी चीज कही पहुच सकती हे। एसी स्थिति म श्री गामाग का कथन विमश मागता ह। उनके कथन का क्या अभिप्राय हे? इस जिज्ञासा को समाहित करते हुए उन्हाने कहा—सेल्फ कान्फिडस—आत्मविश्वास, करेज—साहस ओर करक्टर—चरित्र य वस्तुए किसी बाजार म नही मिलती। किन्तु इस अध्यात्म-साधना केन्द्र म मिल सकती ह।

छतरपुर रोड, महरोली मे स्थित अध्यात्म साधना केन्द्र इन दिना अणुव्रत, प्रक्षाध्यान और जीवन-विज्ञान—इस त्रिमूर्ति की चर्चा का प्रमुख केन्द्र बन रहा ह। अणुव्रत मानवीय आचार-सहिता ह। मनुष्य को कसा होना चाहिए? इसका एक समग्र मॉडल हे अणुव्रत। अच्छा मनुष्य बना जा सकता हे, अच्छा जीवन जिया जा सकता हे, यह आत्मविश्वास जगाने वाली एक मूर्ति हे अणुव्रत।

मनुष्य मे आत्मविश्वास हो, पर साहस न हा तो वह प्रतिस्रोत मे नही चल सकता। आज जिस गति स नेतिक मूल्या का क्षरण हा रहा ह, मूल्या की प्रतिष्ठा के लिए प्रयास करना बहुत बडे साहस की बात हे। प्रेक्षाध्यान

व्यक्ति उदार दृष्टिकोण वाले हैं। वे महावीर की अनेकान्त दृष्टि का स्वीकार कर ले तो संघर्ष की जड़ कट सकती है। तोड़फोड़ का जहां तक प्रश्न है, वह न तो महावीर की दृष्टि में मान्य रही है और न मानवतावादी दृष्टि से भी मान्य हो सकती है। हिन्दू लोग तोड़फोड़ को गलत मानें और मुसलमान हिन्दू कौम को बड़े भाई के स्थान पर स्वीकार कर संघर्ष के मार्ग से हट जाएं तो हिन्दू और मुसलमानों के बीच पनप रहा विरोधाभास समाप्त हो सकता है, ऐसा विश्वास है।

## २६ तीन चीजे बाजार मे नहीं मिलती

केन्द्रीय योजना मत्री श्री गोमाग 'अध्यात्म-साधना-केन्द्र' मे आए। वहा के वातावरण ने उनको प्रभावित किया। वार्तालाप के प्रसग मे उन्होने कहा—'बाजार म सब चीज मिल जाती हे, पर तीन चीजे नही मिलती।' यह बात सुन सामान्यत पहली प्रतिक्रिया यही होती हे कि विश्व की मुक्त बाजार व्यवस्था ओर आयात-निर्यात के सुविधाजनक साधनो ने ससार को छोटा कर दिया। प्राचीन काल मे कुत्रिकापण की व्यवस्था थी। वहा स्वर्गलोक, मर्त्यलोक और पाताललोक की सब वस्तुए उपलब्ध रहती थीं। वर्तमान मे सचार-साधन इतने तीव्रगामी हो गए कि विश्व के किसी कोने से कोई भी चीज कही पहुच सकती हे। ऐसी स्थिति मे श्री गोमाग का कथन विमर्श मागता हे। उनके कथन का क्या अभिप्राय हे? इस जिज्ञासा को समाहित करते हुए उन्हाने कहा—सेल्फ कान्फिडस—आत्मविश्वास, करेज—साहस ओर करक्टर—चरित्र य वस्तुए किसी बाजार म नही मिलती। किन्तु इस अध्यात्म-साधना केन्द्र मे मिल सकती हे।

छतरपुर रोड, महरोली म स्थित अध्यात्म साधना केन्द्र इन दिनो अणुव्रत, प्रेक्षाध्यान और जीवन-विज्ञान—इस त्रिमूर्ति की चर्चा का प्रमुख केन्द्र बन रहा है। अणुव्रत मानवीय आचार-सहिता ह। मनुष्य को केसा होना चाहिए? इसका एक समग्र मॉडल हे अणुव्रत। अच्छा मनुष्य बना जा सकता हे, अच्छा जीवन जिया जा सकता हे, यह आत्मविश्वास जगाने वाली एक मूर्ति हे अणुव्रत।

मनुष्य मे आत्मविश्वास हो, पर साहस न हो तो वह प्रतिस्रोत मे नही चल सकता। आज जिस गति स नेतिक मूल्यो का क्षरण हो रहा हे, मूल्यो की प्रतिष्ठा क लिए प्रयास करना बहुत बड साहस की बात हे। प्रेक्षाध्यान

के अभ्यास स व्यक्ति का खोया हुआ साहस जाग उठता हे। इसलिए अणुव्रत का प्रशिक्षण पाने के वाद ध्यान शिविर म वेटना आवश्यक हे। ध्यान स सकल्पशक्ति पुष्ट होती हे, स्वभाव म परिवतन आता ह ओर प्रतिकूल परिस्थितिया से जूझने का साहस वढता हे।

करेक्टर--चरित्र का सीधा सम्वन्ध शिक्षा के साथ ह। शिक्षा का प्रभाव व्यक्ति, समाज, राष्ट्र ओर विश्व--सवके चरित्र पर हाता ह। भारत एक वहुत वडा लोकतात्रिक राष्ट्र ह। राष्ट्र को स्वतत्र हुए आधी शताब्दी पूरी हाने वाली हे। इतनी लम्वी अवधि म भी राष्ट्र की शिक्षा नीति सर्वागीण नही वन पाइ हे। चरित्रहीनता की त्रासदी इस अपर्याप्त शिक्षानीति की देन हे। यदि शिक्षा मे चरित्र को सर्वोपरि स्थान उपलव्ध हाता तो भारतवर्ष विश्व का आध्यात्मिक गुरु होने का गौरव सुरक्षित रख पाता। शिक्षा के क्षेत्र म एक नया आयाम ह जीवन विज्ञान जो चरित्र-निर्माण की नइ सभावनाओ का प्रतीक ह।

सेल्फकान्फिडेंस, करेज ओर करेक्टर पाने क लिए सव लोगो को अध्यात्म-साधना-केन्द्र म आना ही होगा, ऐसी कोइ प्रतिवद्धता नही ह। जहा कही अणुव्रत, प्रक्षाध्यान आर जीवन-विज्ञान का प्रशिक्षण मिलगा, वहीं अध्यात्म साधना केन्द्र निमित्त हो जायगा। सूरज को उदित हान क लिए पूर्व दिशा खोजने की अपक्षा नही रहती। वह जिस दिशा मे उदित हाता हे, वही दिशा प्राची वन जाती ह--'उदयति दिशि यस्या भानुमान् सेव पूर्वा'।

# ३० चयन एक सहायक का

अमेरिका के राष्ट्रपति अब्राहम लिकन। राज्य काय का विस्तार हुआ। उन्हे अपने कार्य म सहयाग के लिए एक सहायक की अपेक्षा हुई। सहायक का चयन करने के लिए उन्होने विशप प्रक्रिया अपनाई। उन्हाने राजपुरुप के द्वारा घापणा कराकर उन व्यक्तियो को आमंत्रित किया, जो एक राष्ट्रपति का सहायक वनन की अहता रखत थ।

राष्ट्रपति ऊचे सिहासन पर आसीन थे। आमत्रित व्यक्ति एक-एक कर आ रहे थे। रास्ते म एक पुस्तक पडी थी। आने वाले व्यक्ति राष्ट्रपति की आर देख रहे थ। पुस्तक पर उनकी नजर नहीं थी। किसी का पाव पुस्तक पर टिक रहा था, किसी के पाव से उछली हुई धूल पुस्तक पर गिर रही थी ओर किसी के पादप्रहार से पुस्तक के पन्ने फट रहे थे। राष्ट्रपति उन सवकी गति पर नजर टिकाए वेठे थे। सभी प्रत्याशी उनका अभिवादन कर आग वढ गए। राष्ट्रपति ने किसी क साथ कोई वात नहीं की।

आमत्रित व्यक्तिया मे एक ऐसा व्यक्ति था, जा अवस्था से छोटा ओर अनुभवा से भी छोटा लगता था। उसने मार्ग म गिरी हुई पुस्तक देखी। वह एक क्षण रुका। उसने पुस्तक उठाइ, उसकी मिट्टी झाडी ओर उसे सहेज कर किनारे रखी हुइ स्टूल पर रख दिया। सधी हुइ गति से चलता हुआ राष्ट्रपति क सामने पहुचा। राष्ट्रपति का अभिवादन कर वह आगे वढने लगा। उसी समय राष्ट्रपति वोले—'*मेने अपने सहायक का चयन कर लिया।*' किसका चयन? कसे चयन? कव हुआ चयन? एक साथ अनक फुसफुसाहटे वायुमण्डल म थिरक उठी।

राष्ट्रपति अब्राहम लिकन ने गभीर मुद्रा मे कहा—'एक ऐसा व्यक्ति जिससे मे पूरा परिचित नही हू, उसे अपना सहायक घाेषित करता हू। उसके

पास उपाधिया नही ह, प्रमाणपत्र नहीं हे ओर वह कोइ बडा आदमी भी नहीं ह। फिर भी यह मेरी कसाटिया पर खरा उतरा ह। एक व्यक्ति, जा दखन म बहुत रोबदार दिखाइ द रहा था, कुछ आगे बढ कर बोला—'आपन हमारी इज्जत मिट्टी मे मिला दी। आपका एस छोकरे की जरूरत थी ता इतने बड लोगो का बुलाया क्या? क्या हमारी उपाधिया एव पदविया का कोइ मूल्य नही ह?' राष्ट्रपति न कहा—'महोदय! मुझ आपके प्रमाणपत्रा की जरूरत नही ह। आपकी योग्यता का सबस बडा या सीधा प्रमाणपत्र ह आपका व्यवहार। आपने एक पुस्तक को अपने पेरा तल केस रोद डाला? क्या यही ह आपकी दक्षता जा अधिकारी एक पुस्तक को सभाल कर नहीं रख सकता, वह मेर कागजात कसे सभाल पायगा?'

अणुव्रत कहता ह—कोइ व्यक्ति पूजा-पाठ करे या नही, दान पुण्य कर या नही धर्म का उपदेश करे या नही, पर अपना व्यवहार शुद्ध रख, नतिकता को आधार मानकर चल मानवता का सुरक्षित रख, वह सही अर्थ मे मानव कहलाने का अधिकारी ह। व्यक्ति का मूल्य सत्ता और सपदा के आधार पर नही, डिग्रिया और सर्टिफिकेटा पर नहीं उन्नत आचरण के आधार पर आका जाता ह। मनुष्य का चरित्र समाज ओर राष्ट्र के चरित्र का दर्पण होता हे। वह जितना निर्मल होगा समाज और राष्ट्र का प्रतिबिम्ब उतना ही साफ होगा। अणुव्रत की प्ररणा चरित्र-निर्माण की प्ररणा हे। चरित्र का दीया जलता रहगा ता अनतिकता के अन्धकार को विदा लनी ही हागी।

## ३१ समस्या सग्रह और असीम भोग की

भारत के स्वर्गीय युवा प्रधानमन्त्री राजीव गाधी ने इक्कीसवी शताब्दी मे प्रवेश की तैयारी पर अतिरिक्त वल दिया था। उनके युग मे इस विषय पर वहुत चर्चा हुइ। उनके जाने के वाद उस चचा के स्वर मन्द हा गए। वैसे हर विषय को कइ पहलुआ से देखा जाता हे। उस पर चिन्तन के कोण भी विविध ह। व्यक्ति हो, वस्तु हो या कोइ विषय, एक ही कोण से देखना ओर सोचना अधूरापन ह। भगवान् महावीर ने अनेकान्त दृष्टिकोण का प्रतिपादन कर सत्य तक पहुचने के अनन्त द्वार खोल दिए। प्रत्येक द्वार तक किसी की पहुच हो या नही, पर जव सामने अनेक द्वार हो तो किसी एक ही द्वार पर दस्तक देकर विराम क्या लिया जाए?

कुछ लोग आधुनिक विज्ञान ओर नइ तकनीक के साथ इक्कीसवी शताब्दी म प्रवेश करने के इच्छुक हे। अपना-अपना चिन्तन ओर अपनी-अपनी धारणाए। एक दृष्टि से मनुष्य को विज्ञान ओर टेक्नोलॉजी ने वहुत सुविधाए दी हे। मनुष्य की मनोवृत्ति सुविधाओ के साचे म ढलती जा रही हे। उसका जीवन यान्त्रिकता की ओर अग्रसर हो रहा हे। आवश्यकता ओर अनावश्यकता के वीच भदरेखा किए विना वह हर वेज्ञानिक सुविधा को स्वीकार करता जा रहा हे। उसके गुण-दोषा पर विमश करने का समय भी उसके पास नही हे। एसी स्थिति म वह आने वाली सदी म विकसित साइन्स ओर उन्नत टेक्नोलॉजी का सपना दख तो आश्चय जेसा कुछ भी नहीं हे।

साइन्स ओर टेक्नोलॉजी का विरोध हमारा लक्ष्य नही हे। इनका विरोध व करते हे, जो एकागी दृष्टि से सोचते हे। इनकी धज्जिया वे उडाते हे, जो नितान्त कट्टरपथी हे। इस सन्दर्भ मे अनेकान्त दृष्टि का उपयोग किया जाए तो विज्ञान के वशिष्ट्य का खुले मन से स्वीकार करने वाले भी इसके नेगेटिव

पक्ष को आखो से ओझल नही रख पाएगे। वैज्ञानिक उपलब्धियो का वढ चढकर गौरव गाने वाले वैज्ञानिक ही एक समय के बाद उनसे होने वाले दुष्प्रभावो के प्रति जनता को आगाह करते हैं। फ्रिज, टी वी, ए सी, डिब्बा- वद भोजन आदि सुविधाओ के जितने साधन है, उन सबके दुष्परिणामो पर वैज्ञानिक दृष्टिकोण मुखर हो रहा है। जो विज्ञान आज मनुष्य के लिए सुख-सुविधा का दावा करे, कल वही उसका प्रतिरोध करे, उस विज्ञान का विश्वास कैसे किया जा सकता है?

जिन वैज्ञानिक उपकरणो ने आदमी को अपगता की दिशा मे ढकेला है, जिनके कारण उसकी शक्तियाँ कुठित हुई हैं और अनेक अनपेक्षित चीजे मानव जीवन के साथ जुडी हैं। देखना यह है कि इसमे दोष किसका है? विज्ञान का अथवा उपभोक्ता का? विज्ञान कितने ही नए आविष्कार करे, उनके प्रयोग मे सयम रखा जाए तो स्थिति इतनी जटिल नही होती। आज जब कि वैज्ञानिक उपकरण प्रचुर मात्रा मे प्रयुक्त होने लगे है, वे छूट सके यह सभव प्रतीत नही होता। यदि उनका उपयोग है तो छोडने की बात समय मे भी नहीं आएगी। समझने का एक ही महत्त्वपूर्ण तत्त्व है, वह है अणुव्रत दर्शन। अणुव्रत दर्शन के अनुसार जीवन को ढालने का लक्ष्य हो तो असीम सग्रह और असीम भोग की समस्या को स्थायी समाधान मिल सकता है। यही एक मार्ग है, जो दो विपरीत दिशाओ मे सेतु बनकर मनुष्य को अपने गतव्य की ओर आगे बढाने मे पूरा-पूरा सहयोग देता है।

# ३२ लहर बदलने वाला झोका

अणुव्रत है लोकचेतना जगाने का आन्दोलन। नैतिक मूल्यों को प्रतिष्ठित करने के लिए प्रयत्नशील आन्दोलन। चारित्रिक स्तर को उन्नत करने वाला आन्दोलन। अणुव्रत एक ऐसा आन्दोलन, जो न राजनीति से प्रेरित है और न धार्मिक आस्थाओं के साथ इसका कोई अनुबन्ध है। न किसी प्रकार की उपासना का आग्रह और न किसी उपासना पद्धति से परहेज। अच्छा जीवन जीने का संकल्प स्वीकार करने के लिए अच्छाई का एक पैमाना। ऊंचा जीवन जीने की आकांक्षा रखने वाले व्यक्ति के लिए ऊंचाई का एक आदर्श।

देश की आजादी के साथ-साथ अणुव्रत आन्दोलन मुखर हुआ। देश के लाखों-करोड़ों कानों ने अणुव्रत का घोष सुना। हजारों हजारों व्यक्तियों ने अणुव्रत को सराहा। सैकड़ों-सैकड़ों लोगों ने अणुव्रत को अपनाया। सैकड़ों कार्यकर्ताओं ने अणुव्रत का दीया हाथ में लेकर युग के अंधेरों से लड़ने का बीड़ा उठाया। चार दशकों की यात्रा पूरी हो गई। पांचवें दशक में एक बार फिर अणुव्रत पर देश की निगाहें टिकी हैं। इन्दिरा गांधी राष्ट्रीय एकीकरण पुरस्कार ने अणुव्रत को सुर्खियों में ला दिया। अणुव्रत में सक्रिय भागीदारी रखने वाले व्यक्तियों का दायित्व और अधिक बढ़ गया। यह भी एक संयोग है कि इस वर्ष हमने पूरे वर्ष के लिए प्रतिमास एक दिन अणुव्रत के नाम से रखा है। प्रत्येक महीने के शुक्ल पक्ष की द्वितीया का दिन 'अणुव्रत चेतना दिवस' के रूप में आयोजित करने का निर्णय लिया गया है। यह काम अणुव्रत को विशेष गति देने के उद्देश्य से किया गया है।

वैसे विगत अनेक वर्षों से देश भर में अणुव्रत का एक वार्षिक कार्यक्रम—अणुव्रत उद्बोधन सप्ताह होता रहा है। नेटवर्क के रूप में समायोजित इस कार्यक्रम से काफी ठोस परिणामों की अपेक्षा थी। किन्तु

उभा नहीं हो पाया। कारणों की मीमांसा की जाए तो एक लम्बी कारण-शृंखला उपस्थित की जा सकती है। पर उसमें कोई लाभ नहीं दीखता। जो नहीं हुआ, उसको लेकर बैठे रहने से तो कार्य की नई संभावनाओं के रास्ते बन्द हो जाते हैं। वर्ष में एक बार ही सही उद्घाटन सप्ताह के नाम से अणुव्रत पर चर्चा तो हुई। साधु साध्वियों को एक सार्वजनिक कार्यक्रम करने का अवसर तो मिला। यह भी क्या कम संतोष का विषय है कि अणुव्रत ने काम करने का एक व्यापक मंच तो दिया।

'अणुव्रत चेतना दिवस' प्रति माह अणुव्रत के स्वर को मुखर करने में निमित्त बन रहा है। यह दिन मनाने का उद्देश्य इतना ही नहीं है कि अणुव्रत के विषय में व्याख्यान हो जाए, अच्छे वक्ताओं को बोलने का अवसर दे दिया जाए और कुछ लोगों से अणुव्रत के फार्म भरवा कर उन्हें अणुव्रती बना लिया जाए। अणुव्रत के प्रतिज्ञापत्र भरना बहुत स्थूल बात है। मूल बात है अणुव्रत का दर्शन। दर्शन की गहराई में उतरकर उसे समझना सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण बात है। अणुव्रत दर्शन को समझे बिना अणुव्रती बनना बिना बुनियाद मकान खड़ा करने के समान है। अणुव्रत क्या करना चाहता है? क्या कहना चाहता है और क्या देना चाहता है? इन सब प्रश्नों को चरित्र निर्माण के सन्दर्भ में समझना और समझाना है।

प्रश्न हो सकता है कि 'अणुव्रत चेतना दिवस' महीने में एक दिन का कार्यक्रम है। एक दिन से क्या होगा? मैं इस भाषा में नहीं सोचता। लहर बदलने के लिए हवा का एक झोंका ही काफी होता है। सैकड़ों स्थानों में एक दिन यह घोष— 'बदले युग की धारा अणुव्रतों के द्वारा'—मुखरित होगा, दिग्दिगन्त इसके निनाद से गूंज उठेंगे और मनुष्य के विचारों की लहरें बदलेंगी, यह मेरा निश्चित विश्वास है।

# ३३. विध्वस के चौराहे पर

सन् १६६३ का वप पूणता क विन्दु की ओर अग्रसर है। समय के भाल पर १६६४ का सूरज उदित होन वाला हे। देश के प्रवुद्ध लाग विगत वप की समीक्षा कर रहे हे। राजनीतिज्ञा का अपना नजरिया ह। समाजशास्त्री अपने ढग स साचत ह। अथशास्त्रिया का अपना दृष्टिकाण ह। वज्ञानिको की अपनी साच हे। गुरुआ की अपनी अवधारणा हे ओर आम आदमी के चिन्तन का अपना अलग आधार हे। इन सवके चिन्तन का आकलन कर निष्कप प्रस्तुत किए जा सकते ह। इस प्रस्तुति मे भी वहुत अन्तर रह सकता हे। पर वम्बई-कलकत्ता म हुए वम-विस्फाटा की वात सभवत कही भी नही छूट पाएगी।

प्रश्न दो-चार वार हुए विस्फोटा का नही, उस चेतना का हे जा व्यक्ति को विध्वस के रास्ते पर धकेलती है। प्रश्न वम्वइ, कलकत्ता, कश्मीर या असम का नहीं, उस मनोवृत्ति का ह जो आतक फलाती हे। प्रश्न किसी जाति, वग या देश का नही, उस युवापीढी का हे, जो गुमराह हो रही हे। इन या इन जसे ही अनेक प्रश्ना का समुचित समाधान नहीं खोजा गया तो वम विस्फाट जेसे हादसो की शृखला ओर अधिक लम्वी हो सकती ह।

जव कभी और जहा कहीं ऐसे हादसे होत ह, एक वार गहरी हलचल होती है। समाचार पत्र उनको सुखिया म पकाशित करते ह। सरकारी स्तर पर चिन्ता व्यक्त की जाती ह। कुछ व्यक्तियो या सगठनो द्वारा जाच की माग होती हे ओर वातवरण पूरी तरह से ऊष्मा स भर जाता हे। एक वार तो ऐसा प्रतीत होता हे, मानो पूरी शक्ति और तत्परता के साथ अवांछित घटनाओ क कारणो की खोज ओर उनके निवारण क उपाय काम म लिए जाएगे। किन्तु 'नई वात ना दिन' वाली कहावत क अनुसार उभरे स्वर मन्द

हो जाते हैं और घटना पर समय की परत चढ़ जाती है।

एक स्वतंत्र और लोकतंत्रीय आस्था वाले राष्ट्र में यह सब होता है, इसका मुख्य कारण है—प्रामाणिकता, कर्तव्यनिष्ठा और जागरूकता का अभाव। संस्कारों का स्रोत ऊपर से नीचे की ओर जाता है। राष्ट्र के उच्च स्तर या वर्ग के लोग अपने जीवन को उपर्युक्त तीन मूल्यों से संस्कारित कर सकें तो उनके अधीन काम करने वाले व्यक्तियों तक यह रोशनी अपने आप पहुंचेगी। अणुव्रत ऐसी रोशनी का अक्षयस्रोत है। नववर्ष प्रवेश के अवसर पर उस स्रोत को खोला गया, अणुव्रत दर्शन को जीवन के साथ जोड़ा गया तो आगामी वर्ष ध्वंस और आतंक की संस्कृति का बदल सकेगा, ऐसा विश्वास है।

# ३४ जरूरत है सही दृष्टिकोण की

जमाना बहुत बुरा हे। भ्रष्टाचार बढ रहा हे। धोखाधडी बढ रही हे। आतकवाद की समस्या हे। अलगाववाद की मनोवृत्ति विकसित हो रही हे। जातिवाद के कटीले केक्टस बढते जा रहे हे। सम्प्रदाय के नाम पर सघष छिड रहे हे। चुनाव मे अनेतिकता-ही-अनेतिकता हे। अपहरण, हत्या, बलात्कार और लूटमार की वारदाता ने आदमी का सुख-चेन छीन लिया हे। कही सुरक्षा नही हे। दिन-दहाड बेक लूटे जा रहे हे। कोइ निश्चिन्त नही ह। पता नही कल क्या होगा? इस प्रकार की दुश्चिन्ताए जिन्दगी को भार बना रही ह।

म बहुत बार सोचता हू कि ससार के सभी लाग उक्त निपेधात्मक भावो से भरे हो तब तो किसी का जीवन सुरक्षित नही रह सकता। देखा जाता है कि अवांछित वारदातो के बावजूद अरबो लोग जी रहे ह। क्योंकि गलत काम करने वालो की सख्या बहुत कम हे। यदि इन लोगो का अनुपात अधिक हो गया तो प्रलय की स्थिति पेदा हो जाएगी। अभी बहुत जल्दी किसी प्रलय की आशका नही हे। इसका अथ यह समझना चाहिए कि ससार म गलत तत्त्व कम ह ओर अच्छ आदमी अधिक हे।

प्रश्न हो सकता हे कि अच्छे आदमी अधिक ह तो वे दिखाई क्यो नही देते? देखने के लिए सही दृष्टि चाहिए। दृष्टि सम्यक् नही होती हे तो ज्ञान विपरीत हो जाता हे। एक सन्यासी गाव के बाहर झोपडी मे रहता था। एक व्यक्ति दूसरे गाव से आया ओर बोला—'बाबा! म अपना गाव छोडकर यहा रहने के लिए आया हू। यह गाव केसा ह?' सन्यासी ने पूछा—'तुम जिस गाव को छोडकर आए हो, वह केसा हे?' राहगीर बोला—'वह तो बहुत अच्छा हे।' सन्यासी ने कहा—'भाइ! यह गाव अच्छा हे। तुम यहा प्रसन्नता से रहो।'

कुछ समय गाना। वहां एक दूसरा व्यक्ति आया। वह भी सन्यासी से मिला। गांव की स्थिति के बारे में जानकारी पाने के लिए उसने प्रश्न किया— बाबा! इस गांव का नाम बहुत है। आप तो यहीं रहते हैं। कृपा कर बताएं गांव कैसा है? सन्यासी ने प्रतिप्रश्न किया—'भाई! तुम जिस गांव से यहां आए हो वह कैसा है?' राहगीर ने कहा—'बाबा! उस गांव का बात मत पूछो। वहां न कोई सुविधा है और न कोई व्यवस्था। गांव के लोग भी अच्छे नहीं हैं। इसीलिए तो मैं उसे छोड़कर यहां रहने आया हूं।' सन्यासी ने उस व्यक्ति का ध्यान से देखकर कहा—'भाई! यह गांव तो और भी गया बीता है। तुम लौट जाओ। यहां तुम्हारी इच्छा पूरी नहीं होगी।

सन्यासी के साथ उसका शिष्य रहता था। वह अपने गुरु की बात सुन देखता रह गया। गुरु ने पूछा— वत्स! क्या हुआ? ऐसे क्या देख रहे हो?' शिष्य बोला—'गुरुदेव! कुछ समय पहले एक आदमी आया था। उसे आपने कहा था कि गांव बहुत अच्छा है। तुम यहां प्रसन्नता से रहो। अब इस आदमी से आपने पूर्व कथन से एकदम विपरीत बात कही। मैं समझ नहीं पाया कि आपने ऐसा क्यों कहा?' सन्यासी ने अपने शिष्य की उलझन समाप्त करते हुए कहा—'वत्स! जैसी दृष्टि वैसी सृष्टि। उस आदमी का दृष्टिकोण विधायक था। वह कहीं भी जाएगा उसे सब अच्छा ही लगेगा। यह व्यक्ति निषेधात्मक भावों में जीता है। यह स्वर्ग में चला जाएगा तो भी इसे बुराई ही नजर आएगी।

मनुष्य के भावों में विधायकता और निषेधात्मकता दोनों हैं। यदि वह निषेधात्मक भावों से भरा रहेगा तो कभी सुख और शान्ति को उपलब्ध नहीं कर सकेगा। यदि उसका चिन्तन पाजिटिव हो जाए तो वह हर समय आनन्द की अनुभूति कर सकता है। इस संसार-पटल पर जो कुछ अवांछनीय है, उसे अनदेखा करने मात्र से समस्या का समाधान नहीं होगा। समस्या को सही नजरिए से देखकर समाधान की सही दिशा खोजने से पहले व्यक्ति को यह विश्वास तो हो कि वह एक अच्छे संसार में जी रहा है। अन्यथा जीने की इच्छा को ही जंग लगने की संभावना की जा सकती है।

# ३५ स्वस्थ जीवन का आश्वासन

प्रबुद्ध ओर सम्पन्न युवको का एक समूह। व आपस म मिलते हे। समाज विकास के सपन दखते ह। दश का उन्नति के शिखर पर ले जाने की योजनाए बनाते ह। किन्तु भीतर-ही-भीतर तनाव से भर हुए ह। टूटन का अनुभव कर रह ह। परिवार मे अनुशासनहीनता की त्रासदी भोग रहे ह। व्यसना क गलियारो म घूमत हुए बच्चो को राकने म असफल हो रह ह। इसलिए वे मुस्कराने की कोशिश करते हुए भी उदास ह, हताश हे आर किसी ऐसे उपाय की खाज म ह, जो उनको स्वस्थ आर प्रसन्न जीवन का आश्वासन दे सके।

एक ऐसे ही समूह के पास कुछ युवा कार्यकना पहुचे। उनकी परिस्थिति आर मन स्थिति का आकलन करते हुए उन्होने कुछ प्रश्न उपस्थित किये—

क्या आप तनावमुक्त जीवन जीना चाहते हे?

क्या आप अपने बच्चो म अच्छे सस्कार जगाना चाहते हे?

क्या आप अपन परिवार म मानवीय मूल्यो का स्थापित करना चाहते हे?

सुना हे कि अणुव्रत समिति, कलकत्ता के उत्साही कायकर्ताआ ने विगत कुछ अर्से से एक अभियान शुरू किया हे। वे कलकत्ता महानगर मे वहा के प्रबुद्ध वग स सम्पक साध रहे ह। रोटरी ओर लायन्स क्लबो की तरह उन्हाने वहा के डॉक्टर, इजीनियर, वकील, जज आदि उच्च शिक्षित वर्गो के छह सो व्यक्तिया को प्रथम बार म चुना ह। कोन कायकर्ता कितने व्यक्तियो क साथ सम्पर्क स्थापित करेगा—इस निणायक व्यवस्था कार्य का विभाजन किया गया हे। जिन व्यक्तिया से उनको मिलना होता हे, वे पहले पत्र-व्यवहार कर उनस समय लेते ह। समय मिलन पर वे उनकी सुविधा के अनुसार घर या ऑफिस म मिलत ह। साक्षात्कार के क्षणा म उनका प्रश्न हाता हे— आपका क्या काम ह? हम आपकी क्या सेवा कर सकत हे? इस प्रश्न के उत्तर म

अणुव्रत के कार्यकर्ता उनके सामने उक्त तीनों प्रश्न उपस्थित करते हैं। यदि वे लोग प्रश्नों का उत्तरित करने में रुचि लेते हैं और अपनी समस्याओं के समाधान में उनके सहयोग की अपेक्षा करते हैं तो वे मिलने का सिलसिला जारी रखते हैं। एक वर्ष में कम-से-कम दस बार मिलकर चर्चा करना उनका लक्ष्य है।

कार्यकर्ता जिज्ञासु व्यक्तियों को अणुव्रत, प्रेक्षाध्यान और जीवन विज्ञान का प्राथमिक साहित्य देते हैं। उनके बारे में अवगति देते हैं और प्रायोगिक जीवन जीने की प्रेरणा देते हैं। ध्यान, कायोत्सर्ग और अनुप्रेक्षा के प्रयोग भी बताते हैं। जो लोग प्रयोग करते हैं, उन्हें त्राण का अनुभव होता है। शहरी भागदौड़, व्यावसायिक व्यस्तता और अन्तहीन महत्त्वाकांक्षाओं से उपजा तनाव वर्तमान युग की सबसे बड़ी समस्या है। इसका प्रभाव छोटे-बड़े सब प्रकार के लोगों पर है। इसलिए तनावमुक्ति के कारगर उपायों के प्रति आकर्षण होना अस्वाभाविक नहीं है।

दूरदर्शन की अपनी उपयोगिता है। पर आज उसका जितना दुरुपयोग हो रहा है चिन्ता का विषय है। बच्चों की संस्कारहीनता में उसकी मुख्य भूमिका है। उसने विद्यार्थियों की पढ़ाई को भी प्रभावित किया है। घंटों, पहरों टी वी के सामने बैठने वाले बच्चे अध्ययन के लिए समय कहां से पाएंगे?

उक्त दोनों प्रकार की समस्याओं को समाहित करने के लिए बहुत लोगों के मन में तड़प है। इन समस्याओं का समाधान भी है। कठिनाई एक ही है कि उनकी पहुंच सही जगह नहीं है। धार्मिक नेता साम्प्रदायिक अभिनिवेशों से मुक्त नहीं हैं। वे मन्दिर-मस्जिद की बातों में इतने उलझ जाते हैं कि करणीय काम छूट जाते हैं। वे दाडिम के दानों को फेंक कर छिलका खाने की भूल कर रहे हैं। ऐसी भूल का अनुभव करना भी एक बड़ी उपलब्धि हो सकती है।

देश में जितनी अणुव्रत समितियां हैं, वे केन्द्रीय अपेक्षा के अनुसार कुछ रचनात्मक काम हाथ में लें और चुने हुए व्यक्तियों से सम्पर्क कर उन्हें अणुव्रत-दर्शन और उसके निदेशक तत्त्वों की विस्तृत जानकारी दें, उनके सामने ऐसे प्रश्न उपस्थित करें तो उनको एक नयी दिशा मिल सकती है।

# ३६ जीवन को सवारने वाले तत्त्व

मनुष्य के जीवन का सवारने वाले दो तत्त्व ह—अध्यात्म और नतिकता। अध्यात्म शाश्वत मूल्य ह। नतिकता दश-काल सापेक्ष सचाइ है। अध्यात्म का सम्बन्ध अन्तजगत् क साथ ह। नैतिकता वाह्य-जगत् का व्यवहार है। अध्यात्म की सत्ता त्रैकालिक ह। नैतिकता का सम्बन्ध वतमान के साथ है। अध्यात्म की परिभाषा निश्चित ह। नतिकता की परिभाषा परिवतनशील है। अध्यात्म का काइ सन्दभ नही हाता। वह नितान्त निरपेक्ष तत्त्व ह। जन दशन की भाषा म वह निश्चय ह। नैतिकता विभिन्न सन्दर्भो ओर कालखण्डा म आवद्ध रहती ह। जेन दशन की भाषा म वह व्यवहार है। अध्यात्म की परिभाषा का निधारण किसी वचारिक धरातल या सामाजिक एव सास्कृतिक परिवेश क आधार पर नही होता। नतिकता को परिभाषित करते समय ये सव सामन रहते ह। अध्यात्म कभी नतिकता शून्य नही हाता। किन्तु नैतिकता अध्यात्म की परिधि स वाहर भी जाती है।

अध्यात्म सदा था, है ओर रहेगा। उसकी सत्ता को कभी चुनोती नही दी जा सकती। अध्यात्म का सीधा-सा अथ है—आत्मा मे रहना। जा व्यक्ति आत्मा मे रहता ह, अपने आप म रहता है, वह आध्यात्मिक है। आध्यात्मिक व्यक्ति को अपने अस्तित्व का वोध होता है। उस अस्तित्व को वह सवमे देखता है। इसलिए उसका कोइ भी आचरण ऐसा नहीं होता, जा किसी के अस्तित्व को अस्वीकार या प्रतिहत कर। अध्यात्म सवके लिए आदश हो सकता ह। पर इस क्षेत्र म आगे वढना सवके लिए सभव नहीं ह। इसलिए दूसरे पथ की खाज की गइ। उसकी पहचान नतिकता के रूप म होती ह।

नैतिकता आर अनतिकता—ये दोनो शब्द सापेक्ष है। लागा की जुवान पर वार-वार एक वात फिसलती ह कि नतिक मूल्यों का पतन हो रहा है।

अनतिकता बढ रही है। इस कथन के साथ आज जितनी तीव्रता है, हमारा उप पहले भी यह बात इतनी ही तीव्रता के साथ कही जाती थी। मुझे ऐसा अनुभव होता है कि ऐसी बात मनुष्य के मनोबल को कमजोर बनाती है। कोई व्यक्ति नैतिकता का परचम हाथ में लेकर चल भी पडे तो ऐसी प्रतिकूल हवा में वह उसे कब तक थामकर रख पाएगा? समाज में नैतिक मूल्यों को प्रतिष्ठित करना है तो मनुष्य को अपना सोच बदलनी होगी और बदलना होगा हवा के रुख को देखकर अपनी प्रतिक्रिया व्यक्त करने का मनोभाव।

अनैतिकता क्या है? किसी एक वाक्य में इसको परिभाषित करना सभव नहीं है। समाज या राज्य सम्मत मूल्यों के अतिक्रमण को अनतिकता कहा जाता है। पर कभी-कभी सामाजिक मान्यताए भी अनतिकता की पृष्ठपोषक बन जाती है। सत्ता के सिंहासन पर बैठे लोग भी अपनी सत्ता को सुरक्षित रखने के लिए ऐसे काम कर लेते है जो किसी भी दृष्टि से नैतिक नहीं हो सकते। ऐसी स्थिति मे नैतिक मूल्यों की अवधारणाओ को लेकर ऊहापोह हो सकता है। समाज व्यवस्था कानून और धर्म मनुष्य के जीवन में नैतिकता का प्रभाव न छोड सके तो फिर जन-चेतना का जागरण आवश्यक है। जहा जन जागृत हो जाता है, जहा लोकचेतना जाग जाती है, वहा कठिन या असभव दिखाई देने वाला काम भी सरल और सभव बन जाता है। इस विश्वास के आधार पर ही नैतिकता के प्रति जन-आस्था को केन्द्रित किया जा सकता है।

# ३७ सन्देह का कुहासा • विश्वास का सूरज

पिछले दिनो विश्व के इतिहास मे एक ओर उल्लेखनीय घटना घटी। उस घटना ने अहिसा म आस्था रखने वाले व्यक्तिया ओर सगठनो का नया हासला दिया हे। घटना का सम्बन्ध हे परमाणु आयुधो के द्वारा होन वाले युद्ध की आशका को कम करने की दिशा म हुए एक समझोते के साथ। रूस आर अमेरिका के बीच हुए उस समझोते की पहचान 'स्टाट सन्धि द्वितीय चरण' के रूप मे कराइ गइ।

'स्टाट सन्धि प्रथम चरण' की घटना अभी बहुत पुरानी नही हुई हे। पर पथम ओर द्वितीय चरण के बीच उभरे छोटे-से अन्तराल मे राजनैतिक उथल-पुथल ने विश्व की दो महाशक्तिया मे से एक के अस्तित्व का चुनोती दे डाली। स्टार्ट प्रथम संधि पर हस्ताक्षर के समय सावियत सघ एक महाशक्ति के रूप मे मान्यता प्राप्त था। दूसरी सधि के समय सोवियत सघ की सत्ता बिखर गइ। जिन दशा के समवाय से सोवियत सघ की सरचना हुइ थी, वे अपनी निजी पहचान की आकाक्षा के शिकार हो गए। गावाच्योव के पुनर्निर्माण और खुलेपन की भावना से जहा क्रन्ति की एक लहर उठी, पर वह गोबाच्याव को एक ओर छोडकर विलीन हो गइ।

'स्टाट सन्धि द्वितीय चरण' मे अमेरिका आर पूर्व सोवियत सघ के उत्तराधिकारी देशो ने परमाणु आयुधो म दो तिहाइ कमी करने का वादा किया गया हे। यह वादा एक दशक की अवधि म पूरा होगा, ऐसा विश्वास किया जाता हे। सन् १९९३ से २००३ तक का यह समय इस दृष्टि से बहुत महत्त्वपूर्ण माना जा सकता ह। इतना हो जाने के बाद भी दोनो देशो के पास बच परमाणु आयुधो की शक्ति समूचे विश्व को दस बार नष्ट कर सकती हे। यह स्थिति अब भी कम भयावह नही ह। सन्तोप की बात इतनी

ही ह कि परमाणु अस्त्रा क नए निर्माण की चतना का कुठित कर सम्बन्धित व्यक्तिया का साच की नइ खिडकी स झाकन के लिए विवश कर दिया गया ह।

परमाणु आयुध परिसीमन का विश्व क पाय सभी राष्ट्रा न स्वागत किया। इसस निष्कप यह निकलता ह कि मनुष्य की आस्था हिसा म नही ह अस्त्र शस्त्रा क निमाण म नही ह ओर उनके प्रयोग म भी नहीं ह। अस्त्र-शस्त्र वढाने का मतलव ह आपसी सन्दह को वढाना। अमुक राष्ट्र सहारक परमाणु आयुधा का निमाण कर रहा ह। वह शक्ति सम्पन्न हाकर मरे अस्तित्व को समाप्त न कर दे--इस आशका से प्रेरित होकर दूसरा राष्ट्र नए आयुधा के निर्माण म सक्रिय हो जाता ह। उसकी सक्रियता उसक प्रतिद्वन्द्वी मे भय की भावना जगाती ह। इस प्रकार सन्देह-स-सन्देह की परम्परा वढती जाती हे।

वेर स वेर शान्त नही हाता। सन्देह मे सन्देह दूर नही हाता। वेर का शमन मित्रता का हाथ वढान स ही सभव ह। सन्देह का कुहासा आपसी विश्वास का सूरज उगाने से ही छट सकता हे। इस भावना क आधार पर ही शस्त्रनिमाण आर उसके प्रयाग का नियन्त्रित किया जा सकता ह। विश्व म शस्त्रास्त्रा के निमाण एव सेना पर जितने अथ का व्यय हाता ह, उसम कुछ प्रतिशत भी कटोती होती हे ता ससार राहत का अनुभव कर सकता हे। अपने कायकाल की समाप्ति क साथ विदा होते होते राष्ट्रपति वुश ने जा श्रय लिया ह वह सभी राष्ट्राध्यक्षो के लिए अनुकरणीय ह।

अणुव्रत आचार-सहिता की एक धारा ह--'म आक्रमण नही करूगा ओर आक्रामक नीति का समथन नही करुगा।' अस्त्र शस्त्रा क निर्माण की मानसिकता का वदलन म इस धारा की सक्रिय भूमिका ह। काश! इस युग का आदमी अणुव्रत दशन को गहराई स समझे और उसे जीने के लिए दृढ सकल्प कर सक तो सारा ससार माँ अहिसा की गोद म सुख से सा सकता ह।

# ३८ मूल्य अर्हताओ का

दो पकार के व्यक्ति हात ह—प्रगतिशील आर परपरावादी। प्रगतिशील व्यक्ति प्राचीन परपगआ क भजक ही होत ह, यह वात नही हे। जा परपराए मयादाए या वजनाए उनकी प्रगति म अवरोध उपस्थित नहीं करती उनकी छडछाड करने म उनका विश्वास नही होता। पर उद्देश्यहीन अवरोध उनके लिए असह्य हा उठता ह। इसलिए व समय समय पर कुछ नइ परपराए स्थापित कर दते ह। यदि एसा नही हाता हे तो सम्बन्धित समाज जडता की गिरफ्त म आ जाता है और वह अप्रासंगिक भी वन जाता ह।

परपरावादी लाग परिवतन के नाम से ही चाकन ह। पहल स खीची हुइ लकीरा को मिटान म उनकी आस्था नही हाती। उनमे इतना साहस भी नही होता कि ये कुछ नइ लकीर खींच सक। वात यही समाप्त नही हा जाती। अपने समकालीन अन्य व्यक्तिया द्वारा किए गए किसी परिवतन को स्वीकार करना या सहन करना भी उन्ह गवारा नहीं हाता। इसका ताजा उदाहरण ह—इग्लेण्ड क चच म पादरी की कुर्सी पर स्त्री की उपस्थिति का व्यापक विराध।

इसाइ समाज म वहुत वर्षो स चचा छिडी हुइ ह कि स्त्री को पादरी वनन का अधिकार ह या नही? कवल ईसाइ समाज म ही क्या, पुरुप सत्तात्मक किसी भी समाज म एसे मुद्दे विवाद के विपय वन जाते हे। आश्चय ता इस वात का ह कि इग्लेण्ड जेसे दश म, जहा रहन वाले लोग वाद्धिकता के क्षत्र म गतिशील हान का दावा करत हे, स्त्री के वार म इतने रूढिवादी वन रहे हे। यही कारण है कि इग्लेण्ड म पादरी की कुर्सी पर कुछ मता से ही सही, विजयी वनी महिला पादरी क विरोध मे जुलूस निकाल गए आर प्रदशन हुए।

शताब्दियों से जिन पदों पर पुरुषों का ही एकछत्र अधिकार हो, वहां स्त्रियों का हस्तक्षेप पुरुषों के लिए असह्य हो सकता है। पर स्वयं स्त्रियां भी स्त्रियों की प्रगति में दीवार बनकर खड़ी हो जाएं, इससे अधिक विडम्बना क्या हो सकती है? चर्चा है कि इंग्लैण्ड में स्त्रियों ने स्त्री को पादरी बनने का अधिकार देने के विरोध में एक संगठन बनाया है। उस संगठन का प्रदर्शन सबसे अधिक प्रभावशाली रहा है। स्त्रियों द्वारा स्त्री के शोषण का यह एक ऐसा दस्तावेज है जो युग-युग तक उनकी समझ के आगे प्रश्नचिह्न टांगता रहेगा। भारत जैसे देश में जहां धार्मिक अन्धविश्वास और पारंपरिक आस्थाएं अधिक पुष्ट हैं ऐसी घटना को सामान्य नजरिए से देखा जा सकता था। किन्तु विकास की दौड़ में अग्रसर किसी भी राष्ट्र में घटित ऐसे प्रसंग विश्वभर की चर्च परम्पराओं को आन्दोलित कर रहे हैं यह आश्चर्य का विषय है।

इस बात से मैं सहमत हूं कि स्त्री और पुरुष की प्रकृति में अन्तर है। पर इसका अर्थ यह तो नहीं है कि स्त्री में किसी प्रकार की अर्हता नहीं होती। स्त्रियों की अपनी अर्हताएं हैं, पुरुषों की अपनी अर्हताएं हैं। स्त्री और पुरुष में समानता अथवा समानाधिकार का विवाद का मुद्दा न बनाकर उनको अपनी-अपनी अर्हताओं के विकास एवं उपयोग की छूट मिले तो टकराव की स्थिति उत्पन्न ही नहीं होगी। पर लगता है कि पुरुषों के मन में किसी अज्ञात भय की टिटहरी पंख फड़फड़ाती रहती है। वे सोचते होंगे कि स्त्रियां नियंत्रण में नहीं रहीं तो प्रलय मच जाएगा। यह बात तो पुरुषों के बारे में भी सोची जा सकती है।

इसलिए पारस्परिक भ्रम को तोड़कर एक-दूसरे की विकासयात्रा में सहभागी बनने की बात सोची जाए तो उसके अच्छे परिणाम आ सकते हैं। एंग्लिकन चर्च ने ग्यारह गिरजाघरों तक सीमित महिला पादरी के अधिकार को सैकड़ों चर्चों के लिए मुक्त कर दिया है। महिलाएं इस पद की गरिमा के अनुरूप अपने दायित्व का निर्वाह कर सकीं तो उनके विरोध में उठी आंधी स्वतः ही शान्त हो जाएगी। इंग्लैण्ड में जो घटना घटी है, उसके परिणामों की प्रतीक्षा ही की जा सकती है। फिलहाल तो इतना मानना ही काफी है कि हजारों वर्षों से चली आ रही परम्परा में जो क्रान्तिकारी परिवर्तन हुआ है, वह उल्लेखनीय है।

# ३९ आस्था और जागरूकता का कवच

सस्कृति जीवन को सवारने वाला तत्त्व हे। उसकी सुरक्षा जीवन की सुरक्षा हे। उसमे देश, समाज ओर जाति के आधार पर किसी विभाजन की अपक्षा नहीं है। पर मनुष्य की वाटन की मनावृत्ति ने अन्यान्य तत्त्वो की तरह सस्कृति को भी विभक्त कर दिया। इसीलिए पोर्वात्य आर पाश्चात्य सस्कृतियों की सत्ता उजागर हुई। भारतीय ओर अभारतीय सस्कृति का भेद भी इसी प्रकार की मानसिकता की उपज ह। मेरे अभिमत से सस्कृति ऐसा तत्त्व हे, जिसे कोई दूसरा क्षति नही पहुचा सकता। धम ओर सस्कृति को लकर हुए विवादा म परस्पर गाली गलाच हो सकता है, आतक फेलाया जा सकता ह, अग भग किया जा सकता हे, प्राणापहार तक किया जा सकता है। पर काइ किसी का धम या सस्कृति से विमुख नही कर सकता। परिस्थितियो के सामने घुटने टिकाने वाले व्यक्ति स्वय ही उससे विमुख हा जाए, यह दूसरी वात हे। व्यक्ति की आस्था आर जागरूकता कवच वनकर सस्कृति को सुरक्षा देती ह।

धामिक, सामाजिक, व्यावहारिक ओर पारम्परिक रूप म भारतीय सस्कृति की अलग पहचान वन जाने के वाद यह आवश्यक हो जाता हे कि उसकी मोलिकता का सुरक्षित रखा जाए। इस सस्कृति की मोलिकता का एक विन्दु ह व्रत या त्याग की चेतना। व्रत सुरक्षा हे। मूल्या, आदर्शो और अच्छाइयो की सुरक्षा। मयादा ओर कानून का ताडा जा सकता हे। आत्मसाक्षी आर गुरु-साक्षी से स्वीकृत व्रत को तोडत समय व्यक्ति आत्मग्लानि का अनुभव करने लगता ह। किसी परिस्थिति म व्रत का भग हा जाए तो व्यक्ति की आत्मा भीतर-ही भीतर कचोटती रहती हे। वहुत बार तो सकल्प की नोका डूवती-डूवती किनारे लग जाती ह।

एक व्यक्ति ने सकल्प स्वीकार किया—वह निरपराध प्राणी की हत्या नही करेगा आत्महत्या भी नही करेगा। एक बार वह परिस्थितियो से घिर गया। जीना मुश्किल हो गया। जीवन से ऊबकर उसने मृत्यु का वरण करने की बात सोची। अपनी सोच को क्रियान्वित करने के लिए घर छोडकर समुद्रतट पर जा पहुचा। समुद्र म छलाग भरने की पूरी तैयारी। सहसा मन के किसी कोने म सोया सकल्प जाग उठा। आत्महत्या नही करूगा—ये शब्द उसके भीतर गूजने लगे। उसने इरादा बदला। सकुशल घर पहुच गया। उसी व्यक्ति ने बताया—'व्रत स्वीकार करते समय मन सोचा था कि ऐसे व्रत की क्या अपेक्षा है? किन्तु म अब अनुभव करता हू कि इस व्रत ने मुझे बचा लिया। यदि मुझे व्रत याद नही आता तो मेरे बहके हुए कदमो को मोडने वाला दूसरा कोई वहा नही था।

व्रत भारतीय सस्कृति को जीवित रखने वाली प्राणधारा है। इसी बात को ध्यान म रखकर व्रत का आन्दोलन शुरू किया गया। व्रत के दो रूप है—महाव्रत और अणुव्रत। महाव्रत का क्षेत्र सीमित है। हर कोई व्यक्ति महाव्रतो की साधना नही कर सकता। अणुव्रत राजपथ है। इस पथ पर हर एक चल सकता है। कोई भी व्यक्ति अणुव्रती बन सकता है, इस चिन्तन मे इसको साधारण बात मानना भी भूल है। व्रत कितना ही छोटा क्यो न हो उससे व्यक्ति की कसौटी हो जाती है। सकल्पशक्ति और आत्मविश्वास के अभाव म छोटे-से-छोटे व्रत का पालन भी कठिन हो जाता है। सकल्पशक्ति बढाने और आत्मविश्वास जुटाने से असभव सा प्रतीत होने वाला काम भी सभव बन जाता है।

अणुव्रत के दो फलित है—विकृति का निस्सरण और सस्कृति की सुरक्षा। मानव-मन को विकृत बनाने वाली विकृतियो से छुटकारा पाने के लिए अणुव्रत की शरण स्वीकार की जाए। अणुव्रत, एक ऐसा सुरक्षाकवच है जो व्यक्ति या समाज को ही नही, उजली सास्कृतिक विरासत को सुरक्षित रख सकता है। इस सचाई से मनुष्य परिचित हो जाए तो मनुष्य के मन और सास्कृतिक निर्मलताओ म हो रही विकृतियो की घुसपैठ को रोका जा सकता है।

## ४० आस्था के दो आयाम

मनुष्य की आस्था को दो आयामो म देखा जा सकता हे। एक आयाम हे—सुविधाभागी मनावृत्ति। इस मनावृत्ति वाल व्यक्ति श्रम से दूर भागते ह। जीवन स्तर ऊचा पसन्द करते ह। जीवन-स्तर से उनका अभिप्राय कोठी, कार टी वी , फ्रिज, कूलर, ए सी आदि साधनो की उपलब्धि से ह। इस उपलब्धि क लिए वे गलत रास्ते पर चल सकते ह, गलत उपाय काम म ले सकत ह, शरारतपूण ओछी हरकन कर सकते ह, पर अपने आपको अच्छा पमाणित करने म कोइ कोर कसर बाकी नहीं छोडते। क्योंकि उनकी आस्था मनुष्य जीवन का सुख भोगन म ह।

मनुष्य की आस्था का दूसरा आयाम हे— चरित्र की पराकाष्ठा। इस आस्था को जीने वाला मानता है कि आन्तरिक पतन से बाहरी पतन के दरवाजे खुल जाते हें। जा व्यक्ति धन-वैभव या सुविधा को चरित्र से अधिक मूल्य दता ह, वह अपने मन म इमानदारी की ललक नहीं जगा सकना। इस ललक के बिना जीवन सरल आर साफ-सुथरा नहीं हो सकता। जीवन की विसगतिया स बचन, मानवीय मूल्या को जीने आर सपन्नता म छिपी हिसक स्पद्धा से दूर हटन क लिए अपने आपको बदलने का सकल्प करना होगा। जो अभी नही बदल सकता, वह कभी नही बदल सकना—इस आस्था की प्रेरणा से ही मनुष्य चरित्र क शिखर पर आरूढ हा सकता हे।

कुछ लाग महावीर का अपना आदर्श मानते हे। कुछ लागा का विश्वास बुद्ध म ह। कुछ लोग गाधी क अनुयायी ह। कुछ लोगो की आस्था इसी कोटि क किसी महापुरुप मे हा सकनी ह। प्रश्न यह हे कि क्या सही अथ म ऐसे महापुरुप व्यक्ति के आदश ह? शाब्दिक रूप म किसी को आदश मानना एक बात हे। महत्त्व की बात ह आदश मे अपने आपको ढालना।

आदश क गुणगान ही पयाप्त नहीं ह। आदश को साचा मान अपनी वृत्तिया को ठाक पीट कर उसक अनुरूप बनाने वाला ही एक दिन आदर्श बन सकता ह। इसक लिए जीवन की जटिलताआ आर कष्टा स परिचित हाना जरूरी ह। कम-स-कम व्यक्ति का यह ज्ञात हा कि जीवन कस जीया जाता है? इस सचाइ का सामना करन से डर हुए लाग कभी महावीर, बुद्ध या गाधी नहीं बन सकते।

चरित्र मनुष्यता का सबसे बडा मानदण्ड ह। चरित्रबल क्षीण हाने से व्यक्ति कितना दरिद्र हा जाता है, इसका अनुभव नहीं कर सकता ह। चरित्र के साथ क्षीण होती शरीर आर मन की शक्ति व्यक्ति को पूरी तरह स अक्षम बना दती ह। उसका आत्मविश्वास टूट जाता ह। वह साचता ह कि अनैतिकता के बिना जीना सभव ही नहीं है। यह चिन्तन सन्दह की ऐसी बदली ह, जा यथाथ क सूरज का ढक लती ह। इससे व्यक्ति के मन म जो अधरा उतरता है, उस दूर धकलना बहुत कठिन हा जाता ह।

आस्था के पहल आयाम मे जीने वाले लागा स किसी प्रकार की आशा व्यथ ह। किन्तु जा लाग दूसर आयाम म जीत हैं उनका दायित्व ह कि व मानवीय मूल्या, सभ्यता आर सस्कृति का सुरक्षित रखन का सकल्प अपन बलबूत पर कर। एस लाग कभी परिस्थितिया की अनुकूलता के लिए प्रतीक्षा नहीं करते। समाज या राष्ट्र के सुन्दर भविष्य का निमाण आस्था क दूसरे आयाम पर ही निभर है।

# ४१ समस्या विचारशून्यता की

अच्छाइ मनुष्य म हाती हे। बुराइ भी मनुष्य म हाती हे। सामान्यत व्यक्ति की दृष्टि यहा पहुचती हे, जहा से उसकी अपनी अच्छाइ उजागर हा। वह दूसरो की आर देखता ह। उस समय उसका नजरिया बदल जाता ह। अपने सन्दभ म दूसरे को देखने की मनोवृत्ति क्षीण हो रही हे। दूसर की बुराइ दखने से मिलेगा क्या? कोन व्यक्ति कितना बुरा हे? वह किस प्रकार की बुराइया करता ह? इन सवालो म उलझने से लाभ क्या ह? सवाल यह हाना चाहिए कि किसी भी बुराइ की रोकथाम कैसे हो?

बुराइ व्यक्तिगत भी हाती हे ओर सामूहिक भी होती हे। उसके इतन रूप ह कि कोशिश करने पर भी उसका मूलभूत चेहरा सामने नहीं आता। बुराइ क स्रात को खाजा जाए तो सभव हे उसकी रोकथाम के उपाय भी कारगर हा सक। जरूरी नहीं हे कि उपायो की खोज करने वाला व्यक्ति शत-प्रतिशत सफल हो जाएगा। पर वह उनकी आहट को पहचान ले तो भविष्य म आने वाली समस्या का समाधान खोजन मे सुविधा हो सकती हे। किसी भी तथ्य को लम्बी दूरी तक देखने का दशन परिस्थितियो को उस मोड तक पहुचा सकता हे, जहा से व्यक्ति के जीवन को नइ दिशा उपलब्ध हो सकती हे।

कुछ लोग अपने सामने से गुजरती परिस्थितिया को देखकर भी अनदेखा करते ह। अधे लागा के बीच कितनी ही देर आइना घूमता रहे, वे अपनी सूरत नही दख सकते। अन्धापन केवल आखा का ही नही होता, विचारो का भी होता हे। विचारशून्यता ओर वचारिक आग्रह सत्य को स्वीकार करने मे सबसे बडी बाधाए ह। विचारशून्यता इस युग की एक गभीर समस्या हे। राजनेताआ आर धमनताआ की ही नही, दाशनिका ओर साहित्यकारो की

विचारशक्ति भी कुन्द हो रही है। नई सोच का जग सा लग गया है। क्या हुआ, किसी क्षेत्र में अंगुलियों पर गिने जाने योग्य नाम सामने आ जाएं। अंधेरे इतने सघन हैं कि उनसे लड़ने के लिए सितारे पर्याप्त नहीं होंगे। वे सितारे स्वयं गर्दिश में हों तो प्रकाश की आशा ही कैसे जगेगी?

कुछ लोग समय की प्रतीक्षा करते हैं। अनुकूल समय आएगा, तब काम करेंगे। यह भी एक प्रकार का बहाना है। जिनको काम करना है, वे किसी की प्रतीक्षा नहीं करते। बहुत बार ऐसे लोग प्रारम्भ में अकेले पड़ जाते हैं। उनका उपहास होता है, उपेक्षा होती है और उनके मार्ग में बाधाएं खड़ी की जाती हैं। आचार्य भिक्षु के साथ यही हुआ था। पर वे रुके नहीं, थके नहीं, चलते रहे। पथ प्रशस्त हुआ। कुछ लोगों ने सत्याग्रह का हाथ बढ़ाया। उनकी क्रान्ति सफल हो गई। यदि वे प्रारंभिक मुसीबतों के आगे घुटने टेक देते तो आचारशैथिल्य के क्षेत्र में प्रतिकार के स्वर धुंधलके में खो जाते।

वर्तमान लोकजीवन में जो बुराइयां हैं, उनका प्रतिकार अभी नहीं होगा तो कभी नहीं होगा। महावीर और गांधी के आदर्श देश के सामने हैं। देशवासियों का दायित्व है कि वे अपने भीतर झांक और देखें कि उनके जीवन में वे आदर्श हैं क्या? जिसके जीवन में उन आदर्शों की सुगबुगाहट भी नहीं है, वे क्या अपेक्षा करें कि दूसरे लोग उदाहरण बनें। यह परस्मैपद की सोच आत्मनेपद में बदलेगी, तभी बुराई के प्रतिकार का स्वर मुखर हो पाएगा। अणुव्रत आत्मसुधार या व्यक्तिसुधार का आन्दोलन है। इसी दर्शन के आधार पर मानव समाज विसंगतियों को मिटाने में सक्षम हो सकेगा।

# ४२ आज की खाद से कल का निर्माण

समय के पाव कभी रुकते नहीं ह। मनुष्य कुछ करगा तो समय वीतेगा ओर कुछ नही करगा तो भी समय वीतेगा। समय को थामकर रखन की शक्ति या कला किसी के पास नही हे। अतीत ओर भविष्य के बीच का क्षण कायकारी हाता हे। अतीत की स्मृति हो सकती ह, पर उस वतमान मे नहीं लाया जा सकता। भविष्य की कल्पना की जा सकती हे, पर कल्पना को जीया नही जा सका। जीने के लिए आज का दिन हाता ह। आज की खाद स ही कल का निर्माण सभव हे। इसलिए आज को सही ढग से जीने की अपेक्षा ह।

मनुष्य म दा प्रकार के भाव होते ह—विधायक भाव ओर निपेधात्मक भाव। विधायक भावो मे जीने वाला व्यक्ति यत्र तत्र अच्छाई देखता हे। युधिष्ठिर न पूरे शहर की परिक्रमा की, उसे एक भी व्यक्ति बुरा नहीं मिला। ऐसे व्यक्ति किसी दूसरे पर दोपारोपण नही करते। दो व्यक्तिया से सबधित घटना म यदि काइ दुबल विन्दु होता हे तो उस वे अपने साथ जोडत हे। वे न तो अत्यधिक आशावादी होते हे ओर न निराशा की गिरफ्त मे आते हे। व चिन्तनपूवक काम करत ह। सफल हाने पर वे उसी पथ से आगे बढते ह ओर असफलता की स्थिति मे रास्ता वदलकर चलते हे। किन्तु उसकी जिम्मेवारी किसी भी निमित्त पर नही डालते।

निपेधात्मक भावा की प्रेरणा स मनुष्य का दृष्टिकोण सम्यक् नही रह पाता। वह हमेशा ही अतीत को वतमान से अच्छा मानता हे। वर्तमान केसा ही क्यो न हो, वह उसम दाप ही देखता ह। किसी भी क्षेत्र मे असफल हान पर वह सारा दाप व्यवस्था के सिर पर मढ देता ह। आत्मनेपद की भापा मे सोचना उसका स्वभाव नही होता। परिवतन की अपेक्षा भी वह दूसरो से ही

करता है। दूसरे के प्रति उसका व्यवहार कैसा है? इस बात की चिन्ता किए बिना वह दूसरों से अनुकूल व्यवहार की अपेक्षा रखता है। उनके द्वारा प्रदत्त अनुकूलता में भी उसकी दृष्टि में प्रतिकूलता के प्रतिबिम्ब उभर आते हैं। यह उसका नहीं, उसके निषेधात्मक भावों का दोष है।

आज राजनेता निषेधात्मक दृष्टि से सोचता है। समाजसेवी का दृष्टिकोण विधायक नहीं है। धर्मनेता या धर्मोपदेशक का चिन्तन भी इसी दिशा में आगे बढ़ रहा है। ऐसी स्थिति में जनता में प्रेरणा कौन भरे? उसे सही दिशा कौन दे? उसकी मनःस्थिति को कौन बदले? आज तक सब लोग इसी क्रम में सोचते रहे हैं, इसी भाषा में बोलते रहे हैं और अपने आचरण को विवादास्पद बनाते रहे हैं तो फिर हम नई बात क्यों सोचें? इस प्रकार का चिन्तन भी व्यक्ति के निषेधात्मक भावों का प्रतीक है। किसी ने कुछ भी किया हो, कोई कुछ भी कर रहा हो, मुझे आदर्श जीवन जीना है— यह सोच ही विधायक भाव है। अणुव्रत मनुष्य के विधायक भावों को जगाने का एक प्रयास है। वह आदर्श की बात में नहीं, आचरण में विश्वास करता है।

प्रश्न हो सकता है कि अब तक अणुव्रत से कितने लोगों को रोशनी मिली? कितने लोग सत्पथ पर आए? कितने व्यक्तियों की जीवनशैली बदली? इन प्रश्नों के समाधान में आंकड़े प्रस्तुत करना मेरा लक्ष्य नहीं है। आंकड़ों की संस्कृति ने कोई बड़ा काम किया है, ऐसा प्रतीत नहीं होता। किसने क्या किया? और उसका परिणाम क्या आया? इस उलझन से ऊपर उठकर हर व्यक्ति आत्मनिरीक्षण करे, आत्मसंशोधन करे और अपने जीवन के रूपान्तरण से विधायक वातावरण का निर्माण करे। अणुव्रत की यही प्रेरणा व्यक्ति के माध्यम से समाज निर्माण और राष्ट्रनिर्माण का सपना सत्य कर सकेगी।

# ४३ पुरुपार्थ निर्माता है भाग्य का

पुरुपाथ ओर भाग्य—ये दो विरोधी ध्रुव ह। पुरुपाथ कम की पेरणा हे। भाग्य अदृप्ट की आराधना हे। परिणाम आए या नहीं, पुरुपार्थी कर्म म सलग्न रहता हे। भाग्यवादी कुछ भी करता हे, उसम अपने कतृत्व का अनुभव नही करता। अपन सफल पुरुपार्थ को भी वह भाग्य का अवदान मानता हे। कुछ लोग देववाद म विश्वास करते ह। अमुक देव की पूजा करन स व्यक्ति की सब कामनाए सफल हो जाती है, इस अवधारणा के आधार पर मन्दिरो म परिक्रमा करने वाला की सख्या मे वृद्धि हो रही ह। भाग्यवाद और देववाद के साथ एक नया वाद आर पनप रहा ह—ज्योतिपवाद। भाग्य आर देव की तरह ज्योतिप के प्रति भी लागा म अन्धश्रद्धा सघन होती जा रही ह।

ज्योतिप एक विद्या है, यह सत्य ह। ज्योतिप के आधार पर जन्मकुण्डली बनाइ जाती ह। जन्मकुण्डली देखकर वप भर के लाभ-अलाभ वताए जाते ह। वताइ गइ सव वाते यथाथ ही हा, जरूरी नहीं ह। सभवत जातक के जन्म का समय सही नहीं हो, ज्योतिपी का ज्ञान सही नहीं हो, कुण्डली देखते समय चित्त एकाग्र न हो अथवा ओर कोइ कारण हो, ज्योतिपविद्या की सचाई के आगे प्रश्नचिह्न लगते जा रहे ह। वावजूद इसके ज्योतिपियो के प्रति अन्धश्रद्धा वढी हे। कुछ लोग तो उन्ह भगवान् मानकर उनके द्वारा कही गइ प्रत्येक वात पर विश्वास कर लेते ह और मन्दिरा की तरह उनके घर या कार्यालय की परिक्रमा करते रहते हे।

कुछ ज्योतिपी पत्र-पत्रिकाआ मे विज्ञापन देत हे। उनम अपन टेलीफोन नम्वर वता देते हे। उस नम्वर पर फान करके भविप्य जानन का आकपण उत्पन्न करते हे। सवसे अधिक विकसित मस्तिप्क वाले मनुष्य का चिन्तन कितना वोना हाता ह कि वह उनकी वाता म आ जाता ह और पानी की

नग्द पसा वहा दता है। सवाल कजरा पस का ही नहीं ह, इस प्रकार की मनावृत्ति स मनुष्य श्रमपराड्मुख हाता ह। बिना पुरुषाथ किए सफलता पान की मानसिकता रुग्ण मानसिकता ह। सयागवश किसी व्यक्ति को सफल हान का अवसर उपलब्ध हा सकता ह, किन्तु अधिकाश व्यक्ति एसी त्रासदी स गुजरकर कही क नहीं रहत।

भारतीय लागा म यह परम्परा रही है कि वे बच्चे क जन्म का समय लिखकर रखत ह। उसके आधार पर जन्मकुण्डली बनवाते ह। पर विगत कुछ समय स एक नइ शली विकसित होती जा रही ह। उसके अनुसार जन्म क लिए मुहूत पहल दखा जाता हे। किस मुहूत म उत्पन्न बच्चा क्या बनेगा, यह बात ज्यातिषिया के माध्यम स पहल ज्ञात कर ली जाती ह। फिर डॉक्टर का निर्देश दिया जाता ह कि इतन बजकर इतन मिनट पर उन्ह बच्चा चाहिए। डॉक्टर ऑपरशन करत ह और पहल स तयशुदा क्षण म बच्च का जन्म करवा दत ह। जिस प्रकार अन्य विशिष्ट कार्यों का सम्पादित करने से पहल अच्छा समय देखा जाता हे, शुभ समय की परीक्षा की जाती ह, वसे ही बच्च के जन्म को समयबद्ध करना कसी बुद्धिमत्ता हे? भाग्य को बदलन का यह सीधा सा तरीका कितना सफल हो पाया ह? अनुसधान का विषय हे। पर इसका एक फलित निर्विवाद ह कि मनुष्य पुरुषाथहीनता की दिशा म अग्रसर होगा।

भारतीय जीवनशेली पुरुषाथ से भावित जीवनशैली रही हे। कम आर भाग्य क तटबन्ध कितन ही मजबूत हा जीवन-सरिता का प्रवाहित रहना पडेगा। प्रवाह स अलग हान वाला जल या तो अपने अस्तित्व का समाप्त कर दता ह अथवा एक स्थान पर स्थिर हाकर सडने लगता ह। निझर हा या नदी उसकी गतिमयता ही उसका निमल बनाकर रखती हे। पुरुषाथ हा मनुष्य के व्यक्तित्व का नया निखार दता ह। पुरुषाथहीनता भविष्य का अन्धकार म धकेलन का स्पष्ट सकेत ह।

# ४४. सघर्ष की दिशाए

यह जगत् द्वन्द्वात्मक हे। इसमे चेतन ओर अचेतन दो तत्त्व हे। चतन तव तक ही ससार म रहता ह, जब तक वह अचेतन से सम्बद्ध रहता हे। अचेतन से सम्बन्ध छूटत ही चतन द्वन्द्वमुक्त हो जाता हे, अपन स्वरूप को उपलब्ध हो जाता हे। द्वन्द्वमुक्त चेतना साधक का लक्ष्य हाता हे। हर व्यक्ति साधनाशील नही होता। इसीलिए चेतना को द्वन्द्वमुक्त वनाने की दिशाए सहज रूप म उद्घाटित नही हा पाती।

मनुष्य का जीवन भी द्वन्द्वात्मक होता ह। द्वन्द्व के दो रूप हाते ह—चिन्तनगत ओर व्यवहारगत। द्वन्द्व की उद्भवभूमि मनुष्य का मन ह। मन मे द्वन्द्व होता ह तभी वह व्यवहार म उतरता हे। मन निर्द्वन्द्व हो ता व्यवहार के धरातल पर उसके पदचिह्न अकित नही हात। किन्तु बहुत कठिन ह मन को द्वन्द्वातीत बनाना। अकेला व्यक्ति भी अनेक प्रकार के द्वन्द्वो से घिर जाता हे, फिर समूह की तो बात ही क्या? परिवार, समाज, सस्था दल आर वर्ग से वध हुए व्यक्ति अनेक प्रकार क द्वन्द्वा का निमन्त्रण देते ह और उनकी मार से आहत हाकर व्यथा का भार ढाते ह।

द्वन्द्व का अथ ह सघप। उसक दा रूप ह—अन्तरग ओर बहिरग। बहिरग सघप को सहना इतना कठिन नही ह। उसे सहा जा सकता ह ओर खुले रूप मे उसका मुकाबला भी किया जा सकता हे। अन्तरग सघर्प को झेलना अधिक कठिन होता ह। अतरग सघप स्थिति को इतना जटिल बना देता हे कि उसके समाधान का सूत्र ही हाथ से फिसल जाता हे। कभी-कभी वह रेशम की गाठ वन जाता हे। उसम खोलने क लिए जितना प्रयत्न हाता हे, वह उतनी ही उलझती चली जाती ह।

किसी सगठन या दल मे अन्तरग सघप या विरोध की स्थिति उत्पन्न

होती है तो वह उसी के लिए अहितकर होती है। किन्तु जो संगठन या दल राष्ट्रीय दृष्टि से महत्त्वपूर्ण होता है, पूरे राष्ट्र का दायित्व संभालने वाला होता है उसके भीतर यदि रचनात्मक सोच की कमी आती है, पारस्परिक वैमनस्य का बीजवपन होता है, एक-दूसरे पर छींटाकशी होती है, तो उससे पूरे राष्ट्र की चेतना प्रभावित होती है। उसका नुकसान पूरे राष्ट्र को झेलना पडता है। कोई संगठन हो, उसमें विभिन्न रुचियों वाले व्यक्ति होते हैं। रुचिभेद विचारभेद को जन्म देता है। यहां तक स्थिति उलझनी नहीं। जब विचारभेद मनोभेद का सर्जक बन जाता है और आपसी उठापटक का क्रम प्रारम्भ हो जाता है, वहां अहित की संभावना को टाला नहीं जा सकता। व्यक्तिगत स्वार्थ को साधने का मनोभाव और स्वार्थ न सधने पर निम्न स्तर के विरोध का उद्भाव--ये दोनों ही स्थितियां राष्ट्रीय हितों पर प्रहार करने वाली हैं।

राष्ट्र के सामने अनेक समस्याएं रहती हैं। उनके समाधान का दायित्व राजनीतिक, सामाजिक और धार्मिक--सभी संगठनों पर है। सत्तारूढ दल इस दायित्व से दोहरा प्रतिबद्ध होता है। वह अपनी अन्तरंग स्थिति से ही नहीं निपट पाया तो राष्ट्र को कैसे संभालेगा? जहां तक एक ही व्यक्ति अपने दल का नेता हो और राष्ट्र का भी नेता हो वहां उस पर कितना बोझ रहता है, कल्पना की जा सकती है। जहां दल और राष्ट्र का नेता अलग-अलग हो वहां भी कठिनाई कम नहीं रहती। नीति-भेद के कारण किसी योजना को अमलीजामा पहनाने से पहले ही वह फेल हो जाता है। ऐसी स्थिति में सत्तारूढ दल के लोगों का नैतिक दायित्व है कि वे व्यक्तिगत स्वार्थ के लिए दल के हितों का विघटन न करें और दलीय स्वार्थ के लिए राष्ट्रीय हितों को विघटित न होने दें। अणुव्रत के मंच से उनको सही दिशा उपलब्ध हो सकती है बशर्ते वे राष्ट्रहित को प्रमुख मान सब प्रकार के पूर्वाग्रहों से मुक्त होकर एकता के अश्व की लगाम थामकर चलने का संकल्प लें।

# ४५ शिक्षा और सस्कार

शिक्षा एक प्रकार की जन्मघुट्टी हे। जन्म के साथ ही वच्चे का जन्मघुट्टी दी जाती हे। विज्ञान के अनुसार जीन्स म व्यक्तित्व के वीज निहित हे। जनप्रवाद जन्मघुट्टी म व्यक्तित्व की सभावनाए देखता हे। जन्मघुट्टी देन वाल व्यक्ति क गुण-दापा का सक्रमण वच्चे में हाता हे, यह भी एक मान्यता रही हे। जन्मघुट्टी क्या हे ? कस दी जाती ह ? कोन दता हे ? केस दनी चाहिए? आदि मुद्दो को लकर कभी काई आयाग नहीं वेठा। जन्म क वाद वच्चे को मा का दूध मिलता हे। उसके वारे म आज तक कभी काइ वज्ञानिक विश्लेपण हुआ ह क्या ? मा क दूध म कान-से तत्त्व होते ह? उसम आर क्या मिलाना चाहिए? आदि प्रश्ना पर कभी कोइ व्यापक वहस हुइ हो, सुनने या पढने मे नही आया। मा का दूध वच्चे के लिए प्राकृतिक खुराक मानी गइ ह। उससे वच्चे का पोपण होता हे। जो माताए आधुनिक कहलाने के व्यामोह म वच्चे को अपने दूध से वचित रखती ह, वे उसक हिता का विघटन करती हे, ऐसा भी कहा जाता ह।

शिक्षा की जन्मघुट्टी या मा के दूध से तुलना की जाए तो उसे तर्क- वितर्को ओर वितण्डावादा मे क्यो उलझाया जाता हे? भारत की आजादी के वाद शिक्षा क विपय मे कितन आयोग वेठे, कितनी रिपोर्टें वनीं प्रश्न आज भी ज्या का त्यो उलझा हुआ हे। कहीं आयाग काम नही करते। कहीं रिपोट नहीं वनती। कहीं रिपार्ट पढी नही जाती। कहीं उसकी क्रियान्विति नही होती। अ स लेकर ह तक कहीं कुछ भी नहीं होता। तव फिर एक आयाग वेठता हे। अव तक कहीं कुछ क्यो नहीं हुआ, यह समीक्षा करने क लिए वैठने वाला आयोग भी जव

अनीत के क्रम का दोहरा देता है, तब उससे क्या आशा की जाए? कैसा आश्वासन पाया जाए? और शिक्षा को जीवन के साथ कैसे जोड़ा जाए?

मेरा परामर्श तो यह है कि शिक्षापद्धति की श्रेष्ठता या अश्रेष्ठता प्रमाणित करने के लिए अब कोई नया आयोग न बैठे। एक के बाद एक शृंखलाबद्ध गोष्ठियों और सेमिनारों का आयोजन भी न हो। हां तो एक ऐसी संगोष्ठी हो, जिसमें वैज्ञानिक, आध्यात्मिक, शिक्षाशास्त्री, शिक्षक, साहित्यकार, राजनीतिक और सामाजिक व्यक्तियों का उचित प्रतिनिधित्व हो। सब लोग मिलकर भारत की आकांक्षाओं, जरूरतों और बुनावट का ध्यान में रखकर कोई ऐसा सर्वमान्य निर्णय लें, जिसकी क्रियान्विति में किसी प्रकार की बाधा न हो। इस पृष्ठभूमि पर जो भी निर्णय होगा वह मूल्याधारित शिक्षा के प्रश्न को अनदेखा नहीं करेगा।

मूल्य क्या है? जो जीवन के मूलभूत तत्त्व हैं, उन्हीं का नाम मूल्य है। जो जीवन को बनाने या संवारने वाले मौलिक तत्त्व हैं, उन्हीं का नाम मूल्य है। जहां मौलिकता समाप्त हो जाती है, वहां विजातीय तत्त्वों को खुलकर खेलने का मौका मिल जाता है। सरलता, सहनशीलता, कोमलता, अभय, सत्य, करुणा, धृति, प्रामाणिकता, संतुलन आदि ऐसे गुण हैं, जिनको जीवन-मूल्यों के रूप में व्याख्यायित किया जा सकता है। एक शिक्षित व्यक्ति के जीवन में उक्त मूल्यों का समावेश नहीं होगा तो इनको कहां खोजा जाएगा? मुझे आश्चर्य है कि मूल्यपरक शिक्षा की बात अब सामने आई है। क्या अब तक जीवन मूल्यों की शिक्षा नहीं दी जाती थी?

जिस समय शिक्षा के साथ मूल्यों के समावेश की चर्चा ही नहीं थी, उस समय भी इस देश की नानियां और दादियां अपने नातियों को कहानी किस्सों के माध्यम से अच्छी बातें सिखाती थीं। मुझे भी बचपन में कहानी सुनने का शौक था। सभी बच्चों को रहता होगा। पर आज उन कहानियों का स्थान टी. वी. सीरियलों और कामिक्स ने ले लिया है। उनके द्वारा जो संस्कार परोसे जाते हैं, वे ही जीवन को प्रभावित करते हैं। जैसी संगत वैसी रंगत—यह कहावत गलत नहीं है। संगत के कारण एक नाना

आगन्तुका का स्वागत करता है और दूसरा उन्हे लूटने की सलाह दता ह। विद्यार्थियो के जीवन म मूल्यहीनता की समस्या का स्थायी समाधान ह—अध्यापका और अभिभावको के जीवन म चालत मूल्य। समाज और परिवार म प्रतिष्ठित मूल्या का ही शिक्षा क माध्यम से सप्रेषित किया जा सकता है।

## ४६ जीवन का बुनियादी काम

एक महत्त्वाकांक्षी युवक ने भावी जीवन की विस्तृत रूपरेखा बनाई। विकास की अनेक योजनाएं बनाकर वह अपने गुरु के पास गया। उसने अपनी फाइल गुरु को सौंपते हुए कहा— 'गुरुदेव! मैंने अपना भावी कार्यक्रम निर्धारित किया है। मैं आपसे मार्गदर्शन लेने आया हूं। इन योजनाओं की क्रियान्विति के लिए मुझे प्राथमिक रूप में क्या तैयारी करनी है?'

गुरु ने शिष्य की योजनाओं पर एक विहंगम दृष्टि डाली। फाइल उसे लौटाकर वे बोले—'इसमें प्रथम योजना का कोई उल्लेख ही नहीं है। जब तक वह पूरी न हो जाए, आगे कुछ सोचना व्यर्थ है।' युवक अनमना हो गया। उसने पूछा— गुरुदेव! वह कौन-सी योजना है?' गुरु ने कहा—'वह योजना है स्वभाव निर्माण और चरित्र निर्माण की। जब तक स्वभाव और चरित्र का निर्माण नहीं होता, कोई व्यक्ति बड़ा आदमी नहीं बन सकता।'

वर्तमान युग की सबसे बड़ी कठिनाई यही है कि मनुष्य सब कुछ बनना चाहता है, पर मनुष्य बनने की बात नहीं सोचता। वह नित नई योजनाओं का निर्माण करता है, पर चरित्र-निर्माण की योजना बनाने के लिए उसके पास समय नहीं होता। वह अपने आसपास रहने वाले सब लोगों में बदलाव देखना चाहता है, पर अपने स्वभाव को बदलने का संकल्प नहीं करता। वह सबको अपने अनुकूल बनाने का सपना सजाता है पर स्वयं किसी के अनुकूल होने की मानसिकता नहीं बनाता। ऐसी स्थिति में उसके द्वारा निर्धारित लक्ष्यों की पूर्ति कैसे होगी?

चरित्र निर्माण जीवन का बुनियादी काम है। इसके लिए चरित्रनिष्ठ व्यक्तियों का संपर्क आवश्यक है। चरित्र को उदार बनाने वाले कार्यक्रमों को समझना और उनमें अपनी सक्रिय भागीदारी रखना जरूरी है। पर समस्या

ह समय की। आज की जीवनशैली इतनी कसी हुइ हे कि चरित्र की चचा या अभ्यास के लिए समय ही नहीं रहता। माना कि आदमी व्यस्त ह। यह व्यस्तता किसके सामन नहीं ह? हर आदमी को चौबीस घण्टे का समय मिलता ह। हर व्यक्ति का वप तीन सा साठ या पसठ दिनो का होता ह। समय जितना ह, उतना ही ह। सवाल हे उसके नियाजन का। मनुष्य समय की नियमितता का अपना आदश बना ले ता उसके बहुत से अधूर काम पूर हो सकते ह।

अणुव्रत चरित्र निमाण का आन्दोलन ह। इसकी आकाक्षा एक सही मनुष्य के निमाण की ह। मनुष्य का निर्माण करन क लिए प्रवृत्ति आर निवृत्ति का सतुलन करना हागा। चिन्तन और अचिन्तन का सतुलन करना होगा। वाक् और मोन का सतुलन करना हागा। आवश्यकताओ आर आकाक्षाओ का सतुलन करना हागा। सतुलन का आधार ह सयम। सयम की साधना अखण्ड रूप म हो सकती ह आर खण्ड-खण्ड करके भी हो सकती हे। अखण्ड सयम की आराधना हर व्यक्ति क वश की बात नहीं हे। पर खण्ड-खण्ड मे सयम का पालन कोइ भी कर सकता ह।

अणुव्रत का उद्देश्य भी यही हे कि छोट-छाट सकल्पो की सोपान पर आरोहण करता हुआ मनुष्य सयम क शिखर का स्पश करे। जब तक सयम या चरित्र क प्रति आस्था हे, तब तक मनुष्य बुराइ से बचने का प्रयास करता रहगा। जिस दिन आस्था का धागा टूट जाएगा, जीवन का कोइ क्रम नही रह पाएगा। उपासना को गाण और चरित्र को मुख्य मानने वाला यह आन्दोलन मानव जाति क लिए एक दिशादशन हे। चरित्र निमाण का लक्ष्य ओर उस दिशा म प्रस्थान—इसी क्रम से व्यक्ति अपनी चारित्रिक सपदा को सुरक्षित आर वृद्धिगत रख पाएगा।

## ४७ साफ आईना • साफ प्रतिविम्व

स्वस्थ जीवन का आधारभूत तत्त्व ह 'सम्यक् दृष्टिकाण । जीवन जाना आर सम्यक् दशन के साथ जीना— इन दोनो स्थितियो म बहुत अन्तर ह। जीते ता सभी ह किन्तु सही दृष्टि, सही लक्ष्य, सही दिशा आर सही गति के साथ जीना उपलब्धियो के साथ जीना ह। दृष्टि सही नहीं हागी ता सही लक्ष्य का निधारण केसे होगा? लक्ष्य निधारित किए विना सही दिशा म पस्थान की सभावना ही क्षीण हा जाएगी। लक्ष्य स्पष्ट हा गया, किन्तु दिशा उलटी हो गइ तो लक्ष्य की दूरी कैसी सिमटेगी? दिशा सही हे, पर चरण गतिशील नही ह ता घाणी क वल' की तरह किसी एक ही केन्द्रविन्दु की परिक्रमा हाती रहगी।

मनुष्य बहुत समझदार प्राणी ह। वह वल का काल्हू म जातता ह ता उसकी आखा पर पट्टी वाध दता ह। क्या? उसे यह अहसास न हा कि वह निरन्तर एक ही स्थान पर चक्कर लगा रहा ह। पशुविज्ञानिया का अभिमत ह कि यदि वल का उक्त तथ्य ज्ञात हा जाए तो वह उसी समय गश खाकर गिर पडे। मनुष्य की भी यही स्थिति ह। वह निरतर गतिशील रहकर भी लक्ष्य की दूरी का एक इच भी कम नही कर पाएगा यदि उसका दृष्टिकाण सम्यक् नही ह। इसलिए जरूरी ह जीवन म सम्यक् दशन । माक्ष का आरक्षण इसी तत्त्व क सहारे से सभव ह।

सम्यक् दशन क्या ह? जीवन क प्रति सम्यक् दृष्टिकाण का विकास कस हा सकता ह? जीवन का लक्ष्य क्या ह? निधारित लक्ष्य का प्राप्त करन क उपाय क्या ह? लक्ष्य प्राप्ति की दिशा म प्रस्थित हाने पर भी गत्यवराध क्यो हाता ह? क्या अवराध का तोडा जा सकता ह? इत्यादि अनक प्रश्न ह जा जिज्ञासु लागा क मस्तिष्क म काधते रहत ह।

हर चिन्तनशील व्यक्ति आगे बढने के लिए अपने सामने एक आदर्श को प्रस्थापित करना चाहता है। आदर्श, पथदर्शक और पथ की सम्यक् अवधारणा ही सम्यक् दर्शन है। दूसरे शब्दों में विधायक दृष्टिकोण का नाम सम्यक् दर्शन है। जीवन के प्रति दृष्टिकोण को सम्यक् बनाने के लिए एक जीवनशैली के निर्धारण और प्रशिक्षण की अपेक्षा है। सामान्यत हर व्यक्ति स्वस्थ और शक्तिसंपन्न जीवन जीना चाहता है। इस चाह की पूर्ति के लिए सम्यक् दर्शन की नितान्त आवश्यकता है। सम्यक् दर्शन की पहचान कराने के लिए पांच पैमाने निर्धारित किए गए हैं

- क्रोध, अभिमान छलना, लोभ आदि आवेगों का उपशमन।
- लक्ष्य की दिशा में गतिशील रहने का रुझान।
- जीवन को अभिशप्त बनाने वाली मनोवृत्तियों से वैराग्य।
- मन में संवेदनशीलता और व्यवहार में करुणा।
- सबके अस्तित्व में आस्था।

मनुष्य के आन्तरिक व्यक्तित्व को मापने वाले ये पैमाने सम्यक् दृष्टिकोण की कसौटिया हैं तो जीवनशैली को बदलने वाले महत्वपूर्ण घटक हैं। आत्मनिरीक्षण, आत्मपरीक्षण और आत्मनियंत्रण के आधार पर लक्ष्य की दिशा में होने वाले गत्यवरोध को तोड़ा जा सकता है।

मनुष्य अपनी दो आखों से जगत् के स्थूल पदार्थों को देखता है। आखें कभी उसे धोखा दे सकती हैं। आखों देखा सच भी कभी-कभी झूठ प्रमाणित हो सकता है। किन्तु सम्यक् दृष्टिकोण ऐसा तत्त्व है जो अन्तर्दृष्टि के धुंधलेपन को दूर करता है। आइना साफ होता है तो प्रतिबिम्ब भी साफ आता है। इसी प्रकार दृष्टिकोण सम्यक् है तो जीवन का क्रम भी सम्यक् और व्यवस्थित हो सकता है।

# ४७ साफ आईना . साफ प्रतिविम्ब

स्वस्थ जीवन का आधारभूत तत्त्व ह 'सम्यक् दृष्टिकोण । जीवन जीना आर सम्यक् दशन के साथ जीना— इन दाना स्थितिया म वहुत अन्तर ह। जीते तो सभी ह किन्तु सही दृष्टि, सही लक्ष्य, सही दिशा आर सही गति के साथ जीना उपलब्धिया क साथ जीना ह। दृष्टि सही नही हागी ता सही लक्ष्य का निधारण कस होगा? लक्ष्य निधारित किए विना सही दिशा म प्रस्थान की सभावना ही क्षीण हो जाएगी। लक्ष्य स्पष्ट हा गया, किन्तु दिशा उलटी हा गइ ता लक्ष्य की दूरी कसी सिमटगी? दिशा सही ह, पर चरण गतिशील नही ह तो 'घाणी क वल' की तरह किसी एक ही केन्द्रविन्दु की परिक्रमा हाती रहगी।

मनुष्य वहुत समझदार प्राणी हे। वह वल का कोल्हू म जातता ह ता उसकी आखा पर पट्टी वाध दता ह। क्या? उस यह अहसास न हो कि वह निरन्तर एक ही स्थान पर चक्कर लगा रहा ह। पशुविज्ञानिया का अभिमत ह कि यदि वल का उक्त तथ्य ज्ञात हा जाए ता वह उसी समय गश खाकर गिर पडे। मनुष्य की भी यही स्थिति ह। वह निरतर गतिशील रहकर भी लक्ष्य की दूरी का एक इच भी कम नही कर पाएगा यदि उसका दृष्टिकाण सम्यक् नही ह। इसलिए जरूरी ह जीवन म सम्यक् दशन। माक्ष का आरभण इसी तत्त्व क सहार से सभव हे।

सम्यक् दशन क्या ह जीवन क पति सम्यक् दृष्टिकाण का विकास कैसे हा सकता ह? जीवन का लक्ष्य क्या ह? निधारित लक्ष्य का प्राप्त करन क उपाय क्या ह? लक्ष्य प्राप्ति की दिशा म प्रस्थित हान पर भी गत्यवराध क्यो हाता ह? क्या अवरोध को तोडा जा सकता ह? इत्यादि अनक प्रश्न ह जो जिज्ञासु लागा क मस्तिष्क म काधत रहत ह।

हर चिन्तनशील व्यक्ति आगे वढने के लिए अपन सामन एक आदश को प्रम्थापित करना चाहता है। आदश, पथदशक आर पथ की मम्यक् अवधारणा ही सम्यक् दशन है। दूसरे शव्दा मे विधायक दृष्टिकाण का नाम सम्यक् दशन है। जीवन के प्रति दृष्टिकाण को सम्यक् वनाने के लिए एक जीवनशली के निधारण ओर प्रशिक्षण की अपक्षा है। सामान्यत हर व्यक्ति स्वस्थ ओर शक्तिसपन्न जीवन जीना चाहता है। इस चाह की पृति क लिए सम्यक् दर्शन की नितान्त आवश्यकता है। सम्यक् दशन की पहचान कराने के लिए पाच पेमाने निधारित किए गए ह

- क्रोध, अभिमान, छलना, लोभ आदि आवगो का उपशमन।
- लक्ष्य की दिशा मे गतिशील रहन का रुझान।
- जीवन को अभिशप्त वनान वाली मनोवृत्तिया से वराग्य।
- मन मे सवेदनशीलना ओर व्यवहार म करुणा।
- सवके अस्तित्व म आस्था।

मनुष्य क आन्तरिक व्यक्तित्व को मापने वाले ये पमाने सम्यक् दृष्टिकाण की कसाटिया ह तो जीवनशली का वदलान वाले महत्वपूण घटक ह। आत्मनिरीक्षण, आत्मपरीक्षण और आत्मनियत्रण के आधार पर लक्ष्य की दिशा म होन वाले गत्यवराध को ताडा जा सकता ह।

मनुष्य अपनी दा आखो स जगत् के स्थूल पदार्थो का दखता है। आख कभी उस धाखा द सकती ह। आखो देखा सच भी कभी कभी झूठ प्रमाणित हा सकता है। किन्तु सम्यक् दृष्टिकोण एसा तत्त्व ह, जा अन्तदृष्टि क धुधलेपन को दूर करता ह। आइना साफ होता है ता प्रतिविम्व भी साफ आता ह। इसी प्रकार दृष्टिकोण सम्यक् है तो जीवन का क्रम भी सम्यक आर व्यवस्थित हो सकता है।

# ४८ सन्यास परम्परा और ज्ञान की धारा

भारतीय सस्कृति म सन्यास की परम्परा बहुत गरिमापूर्ण रही है। इसे जीवन क उदात्तीकरण की प्रक्रिया माना गया ह। साधारण स साधारण और महान्-स महान् सभी व्यक्तियो क लिए सन्यास का रास्ता मुक्त रखा गया ह। आश्रम व्यवस्था के अनुसार इस जीवन का एक अपरिहार्य हिस्सा माना गया ह। जैन परपरा मे सन्यास क लिए जीवन क सान्ध्यकाल तक प्रतीक्षा करन का विधान नही ह। उपनिषद कहत ह कि जिस दिन विरक्ति हो, उसी दिन प्रव्रज्या क पथ पर अग्रसर हो जाना चाहिए। बौद्धधम मानता ह कि कुछ समय क लिए ही सही जीवन म एक बार सन्यास लेना आवश्यक ह।

जनधम म सन्यास की कल्पना अन्य परम्पराओ स बहुत भिन्न है। व्यक्ति ससार म रह, पर ससार उसके मन म न रहे, यह सन्यास की एक परिभाषा ह। घर, परिवार और परिग्रह का त्याग कर एक अकिचन मुनि का जीवन जीना भी सन्यास ह। इस परिभाषा क अनुसार मुनि अत्यन्त सीमित साधना से जीवनयापन करता ह और अपना पूरा जीवन धम, अध्यात्म या मानवता की सेवा मे समर्पित करक रहता है। एसे व्यक्ति समाज एव राष्ट्र क गारव होत ह और सब प्रकार से निश्चिन्त होकर विकास की नई खिडकिया खोलत ह।

ससार म जितने विशिष्ट व्यक्ति हुए ह, उनम सन्यासियो की एक लम्बी सूची ह। ज्ञान के अपूव स्रोत खोलन वाल सन्यासी ही हुए ह। भद्रबाहु हो चाह उमास्वाति जिनभद्र हो या हरिभद्र। इस श्रेणी स अनक व्यक्तित्व जुड हुए ह। उनक द्वारा बहाई गई ज्ञानधारा म हम आज भी अभिष्णात हो रह ह। ज्ञान और चरित्र की उज्ज्वल आभा को दख इस दिशा म आकषण होना स्वाभाविक ह। किन्तु एसा लगता ह कि प्रवाह उलटा बह रहा ह। युवा

पीढ़ी के लोगों की अध्यात्म या संन्यास के क्षेत्र में रुचि कम हो रही है या समाप्त हो रही है। उन्हें अर्थ ही अर्थ दिखाई दे रहा है। अर्थ जीवनयापन का साधन है, यह कोई नई बात नहीं है। मनुष्य अर्थ के बिना भी जी सकता है, अच्छे ढंग से जीवनयापन कर सकता है। यह विलक्षण अवधारणा है। इसके द्वारा संयम, त्याग या संन्यास के पथ पर गति होती है। इस ओर से आंख मूंद लेना देश के हित में कैसे होगा?

मनुष्य अर्थ के अर्जन और संग्रह की स्पर्धा में खड़ा है। इस स्पर्धा में कोई भी खड़ा हो सकता है। पर परिग्रह के विसर्जन की स्पर्धा में कौन खड़ा हो सकता है? एक सेठ ने अभूतपूर्व दान देने का निर्णय लिया। उसने सोने की चौकी बनवाई। उस पर हीरे मोती सजाए। एक ब्राह्मण को आमंत्रित कर सेठ बोला— ब्राह्मण देवता! यह चौकी मैं आपको देता हूं। ऐसा दान कहीं देखा है आपने? यह बात सुन ब्राह्मण का स्वाभिमान जागा। उसने अपनी जेब से दो रुपए निकाले। उस चौकी पर रख और कहा—'मैं इस चौकी का विसर्जन करता हूं, त्याग करता हूं। सेठ साहब! आपने ऐसा त्याग कहीं देखा है?' सेठ का सिर लज्जा से झुक गया। इस प्रसंग में 'आयारो' का सूक्त आंखों के सामने आ जाता है—अत्थि सत्थं परेण परं, णत्थि असत्थं परेण परं—हिंसा में परंपरा चलती है। अहिंसा में कोई परंपरा नहीं है। हिंसा हो या परिग्रह, उसमें होड़ चल सकती है। अपरिग्रह में होड़ नहीं चलती। अपरिग्रह का मार्ग ही संन्यास का मार्ग है।

संन्यास न पलायन है और न रूढ़ि है। यह एक साहसिक अभियान है। इस अभियान के लिए घर का त्याग कर चलने वाले कुंठा, तनाव, हीनभावना, असंतोष आदि युगीन बीमारियों से मुक्त रहते हैं। उनके सामने ये समस्याएं क्यों नहीं रहतीं? अनुसंधान किया जाए तो कुछ कारण स्पष्ट हैं। तनाव, असंतोष आदि का कारण है—इच्छाओं का विस्तार, एषणाओं का विस्तार और संग्रह की धुन। संन्यास का पथ अनिच्छा, अनेषणा और असंग्रह की ओर ले जाने वाला है। इस पथ पर बढ़ने वाले युगीन बीमारियों से आक्रान्त क्यों होंगे?

अध्यात्म भारतीय संस्कृति का आधार है। इसे सुरक्षित रखने के लिए प्रयत्नपूर्वक संन्यास की परंपरा को सुरक्षित रखने की अपेक्षा है।

सन्यास की परम्परा का लोप देश के दुर्भाग्य का सूचक है। शास्त्रों में बताया है कि मुनि सारे ससार को अभय देने वाला होता है। एक मुनि की हत्या अनन्त जीवों की हत्या के बराबर है। वह देश सौभाग्यशाली होता है, जहा अहिंसा, अपरिग्रह आदि महाव्रतों का पालन करने वाले सन्यासी साधना करते हैं। सन्यास-परपरा की महत्ता को ध्यान में रखकर इसकी सुरक्षा एव अभिवृद्धि के लिए सलक्ष्य अभिक्रम किया जाए तो भावी खतरे से बचा जा सकता है।

## ४६ सापेक्षता है सजीवनी

भगवान् महावीर ने ढाइ हजार वप पहले सापेक्षता का सिद्धान्त दिया। उन्हाने कहा—'वम्तु म अनन्त धम होते है। वे सव धर्म सापेक्ष रहकर ही अपनी उपयोगिता प्रमाणित कर सकते ह। व्यक्ति भी अनन्त धर्मो का समवाय है। उसमे विरोधी युगलो की सत्ता ह। वह सापेक्षता के सिद्धान्त को समझ ले तो उसके जीवन मे कहीं कोइ उलझन नही आ सकती। सामूहिक जीवन म तो सापेक्षता क विना एक कदम उठाना भी कठिन है।' भगवान् महावीर का यह सिद्धान्त उस समय प्रासगिक था। आज उसकी प्रासंगिकता वहुगुणित होती जा रही ह।

परिवार, पार्टी, सघ, सस्थान कोइ भी समूह हो, उसके सदस्य जितने सापेक्ष रहगे, सगठन उतना ही मजबूत होगा। आज चारो ओर विखराव की स्थिति है। परिवार बिखर रहे है। दल टूट रहे ह। धर्मसघो मे एकरूपता नहीं है, सस्थाना मे व्यवस्थाए ठीक नही है। कारण क्या है? अनेक कारण हो सकते है। निरपेक्षता सबस वडा कारण है। हम पीया, हमारा वल पीया, अव चाहे कुआ ढह पडे—सामूहिक चेतना मे यह कसी मनोवृत्ति? यदि हमारा पडोसी दु खी है तो क्या उसका प्रभाव हम पर नही होगा? व्यक्ति की स्वाथ-चेतना को जव तक पराथ या परमाथ की दिशा नहीं मिलेगी, वह सापेक्ष होकर नहीं जी पाएगा।

एक ईर्ष्यालु व्यक्ति अपने पास-पडोस म किसी का विकास देखना नहीं चाहता था। उसकी यह आकाक्षा थी कि उसका कोइ भी पडोसी किसी भी क्षेत्र मे उससे आगे न बढे। एक वार उसने किसी देवी की आराधना की। दवी प्रसन्न हुइ। पर उसने एक शत रखी कि वह अपने लिए जो कुछ चाहगा उसके पडोसी का उससे दुगुना मिलगा। एक मकान एक खत, एक

कार आदि उसने मागा। उसे मिला। किन्तु पडोसी की सपदा दुगुनी हो गई। यह बात उसके लिए असह्य थी। पडोसी का सुख-चेन छीनने के लिए उसने देवी से एक वरदान मागा—'मेरी एक आख फूट जाए।' उद्देश्य क्या था इस वरदान का? पडोसी की दोनो आख ज्योतिविहीन हो जाए। कितनी निरपेक्षता! कितनी क्रूरता! निरपेक्ष व्यक्ति जितना क्रूर होता है, सापेक्ष व्यक्ति कभी नहीं हो सकता।

परिवार, पार्टी या सघ मे जिन व्यक्तियो को अनपेक्षित समझा जाता है, उनमे कोई कमी हो सकती है। पर इस ससार मे पूर्ण कौन है? यदि प्रमाद करने वाले लोगो के अस्तित्व को अस्वीकार कर दिया जाएगा तो इस धरती पर बचेगा कौन?

स्खलित स्खलितो वध्य, इति चेन्निश्चिता भवेत्
द्वित्रा एव हि शिष्येरन्, बहुदोषा हि मानवा॥

जो-जो स्खलना करे, वह वध्य है, यह बात निर्णीत हो जाए तो इस धरती पर दो-तीन व्यक्ति ही सर्वथा निर्दोष होकर बच पाएगे। क्योकि मनुष्य गलतियो का पुतला है। बहुत सभलकर चलने पर भी कही न कही स्खलना हो जाती है।

भारतीय संस्कृति सापेक्षता की संस्कृति है। यहा वयस्क सन्तान माता-पिता के साये मे रहना चाहती है और उनके वृद्ध हो जाने पर भी उनकी सेवा को अपना कर्तव्य मानती है। इसी प्रकार माता पिता योग्य बच्चो की तरह अयोग्य और अपाहिज सन्तान पर भी अपना ममत्व उडेलते रहते है। यही तो सापेक्षता है। जो परिवार, दल और सम्प्रदाय सापेक्षता की डोर मे बधे रहेगे, उनके अस्तित्व पर कभी खतरे के बादल नहीं मडराएगे। जहा सापेक्षता होगी, वहा क्रूरता नहीं आ सकेगी। जहा सापेक्षता होगी, वहा केवल स्वार्थवृत्ति का विकास नहीं होगा। जहा सापेक्षता होगी, वहा नीरसता नहीं होगी। मानसिक कुठा घुटन और टूटन के इस युग मे सापेक्षता ही वह सजीवनी है जो व्यक्ति को आत्मतोष दे सकती है और समूह मे समायोजित कर सकती है।

## ५० सस्कृति तव और अव की

एक समय था, जब वच्चा का नीद स जगाने क लिए पभाती गाइ जाती थी। इस युग की मा वच्चे का जगाने के लिए कहती हे--गेट अप, हरि अप, वाथ टाइम, स्कूल टाइम आदि। मत्र जाप आर भगवत् स्मरण की प्ररणाए लुप्त होती जा रही हे। पूज्यजना ओर गुरुजना क सामने हाथ जोडन और उनके चरणो मे झुककर प्रणाम करने की परम्परा समय की परतो के नीचे दब रही हे। हाथ मिलाना, टा-टा वाय-वाय की सस्कृति पनप रही ह। ऐसा करन वाल लोग अपने आपका आधुनिक मानते ह। ऐस लोगा म नवीनता का वढना हुआ व्यामोह एक घुन हे, जो धीरे धीरे देश की सास्कृतिक विरासत का खाखला कर रहा हे।

प्राचीनता ओर नवीनता के बीच चल रहा सघप नया नही हे। पर यह स्थिति सुखद नही हे। काइ भी परम्परा या वस्तु प्राचीन होने क कारण अप्रयाजनीय बन जाए, यह यान्तिक वात नही ह। नवीन हाने के कारण हर परम्परा आर वस्तु ग्राह्य हे, यह चिन्तन वुद्धिमत्तापूण नही लगता। हमार वार म कहा जाता ह कि हम नवीनता के पृष्ठपोपक ह। किसी दृष्टि स यह वात ठीक भी हे। किन्तु जिन प्राचीन परम्पराओ की उपयागिता हे, जो प्राचीन वस्तुए काम की ह, उनकी उपेक्षा को हमने कभी उचित नही समझा। हम कभी नही चाहते कि प्राचीन उपयोगी तत्त्वा के स्थान पर नइ वातो को प्रतिष्ठित किया जाए।

विनय और अनुशासन भारतीय विद्या के मूल तत्त्व ह। अध्यात्म विद्या इनक विना आगे चलती ही नही। हमारे शास्त्र इन तत्त्वा स भरे पडे हे। शास्त्रा के सत्य जब तक जीवन स नहीं जुडते, उपयागी नही वन सकते। लगता ऐसा हे कि इन्हे जीवन से जोडन क स्थान पर जीवन स पाछा जा

रहा है। इनके पल्लवन की ओर ध्यान ही कम जा रहा है। एक विद्यार्थी की स्कूल से कॉलेज तक की यात्रा में एम संस्कारों का कितना विकास हो पाता है? इस प्रश्न को सही ढंग से उत्तरित करना बहुत कठिन है। विद्यार्थी को प्रारम्भ से ही विनय और अनुशासन के संस्कार उपलब्ध होते रहें तो उनकी जीवनशैली में बदलाव या सुधार हो सकता है।

पदार्थ, शिल्प, कला आदि के क्षेत्र में मनुष्य का दृष्टिकोण बदला है। अब वह प्राचीन वस्तुओं को आधुनिकता और फैशन के नाम पर स्वीकार कर रहा है। एक समय था, जब आम आदमी ग्राम्यजीवन जीता था। कालान्तर में सभ्यता को विकास की पगडंडियों पर धकेला गया। वेशभूषा बदली। आभूषण बदले। खाद्यपदार्थ बदले। जीवन के तौरतरीके भी बदले। नवीनता के व्यामोह में जो चीज स्वीकृत हुई उनसे मन ऊब गया। फिर उसी दिशा में पांव बढ़ चले। इसे प्रगति कहा जाए या प्रतिगति? काश! भारत अपनी सांस्कृतिक विरासत की सुरक्षा कर पाता। पर इस विषय में सोचे कौन? व्यापारी अपने लाभ की बात सोचते हैं। एजेन्ट अपना हित देखते हैं। नए लेबल और नए नाम से आकृष्ट होकर मनुष्य अपने अतीत में डग भर रहा है।

विनय और अनुशासन—जीवन के शाश्वत मूल्य हैं। इनकी उपेक्षा जीवन की उपेक्षा है। विद्यार्थियों में बढ़ती हुई उच्छृंखलता, परिवारों में हो रहा बिखराव, समाज में बढ़ता हुआ दिखावा और देश में पांव फैला रही अराजकता एक धुंधले भविष्य का संकेत है। यदि मनुष्य चाहता है कि उसके अतीत से वर्तमान बेहतर हो और वर्तमान से भविष्य बेहतर हो तो उसे विनय और अनुशासन को जीवन के साथ जोड़ना होगा। तेरापंथ धर्मसंघ का मर्यादा-महोत्सव प्रतीक है विनय और अनुशासन का। इनके आधार पर ही संगठन का प्रासाद खड़ा रह सकता है, दीर्घजीवी बन सकता है। वस्त्रों और आभूषणों की तरह विनय और अनुशासन के संस्कार भी जीवन में लौट आएं तो युग को नई दिशा मिल सकती है।

## ५१ मन्दिर की सुरक्षा  आदर्शों का बिखराव

राम मदिर और बाबरी मस्जिद को लेकर देश के सामने एक भीषण समस्या है। भारतीय लोकजीवन की आस्था के केन्द्र हैं मर्यादा पुरुषोत्तम राम। जन्मभूमि और मन्दिर पार्थिव तत्त्व है। राम के आदर्श सर्वथा अपार्थिव हैं। देखना यह है कि समस्या पार्थिव की है या अपार्थिव की? पार्थिव का अपना मूल्य है, पर अपार्थिव के सामने वह नगण्य-सा है। पार्थिव मन्दिर की सुरक्षा में राम के अपार्थिव आदर्श खण्ड-खण्ड होकर बिखर जाए यह किसी भी रामभक्त के लिए स्वीकार्य नहीं होना चाहिए।

राम प्रागऐतिहासिक महापुरुष है। रामायण पढ़ने वाले और सुनने वाले जानते हैं कि अयोध्या के कण कण में राम रमे हुए थे। जन्म बहुत छोटे-से स्थान में होता है। पर उस गाव या नगर का पूरा क्षेत्र जन्मभूमि कहलाता है। अयोध्या में राम का जन्म किस स्थल पर हुआ? यह विवाद का विषय हो सकता है। पर अयोध्या राम की जन्मभूमि है, यह तथ्य निर्विवाद है। आज जो स्थान विवादास्पद बना हुआ है, वहा मंदिर कब बना और कब टूटा? शोध का विषय है। कहा जाता है कि बाबर ने वहा मस्जिद बनवाई। प्रश्न यह है कि जिस समय मस्जिद बनी, क्या उस समय उसके प्रतिरोध में आवाज उठी थी? यदि नहीं तो बाद में यह प्रश्न कब और क्यों उठा? ऐतिहासिक तथ्यों की प्रामाणिक प्रस्तुति आवश्यक है।

किसी भी इतिहास की ईमानदार खोज में समय लगता है। उसके लिए प्रतीक्षा करनी पडती है। वर्तमान की जो स्थिति है, लोगों का धैर्य टूट गया। वे विचलित हो गए। अधिक कालक्षेप का सहना संभव नहीं रहा। जनता का रुख आक्रामक हो गया। सौहार्द की बढ़ती हुई संभावनाओं

पर एक ब्रेक लग गया। भावनाओं के उफान पर सद्भाव के छींटे डाल गए। कार सेवा रुक गई या स्थानान्तरित हो गई। एक विस्फोट होते-होते रुक गया।

ध्यान से देखा जाए तो ऐसे लोगों की कमी नहीं है, जो संघर्ष में रस लेते हैं। वे देश को आमने सामने खड़ा करने पर तुले हुए हैं। ऐसी स्थिति में नेतृत्व की परीक्षा होती है। नेतृत्व करने वालों का दिमाग शान्त और संतुलित होता है तो वे स्थिति को हाथ से निकलने नहीं देते। भारतीय संस्कृति दमन और रक्तपात की संस्कृति नहीं है। इसमें आपसी प्रेम, भाईचारा, सौहार्द, समन्वय, सहिष्णुता आदि तत्त्वों का महत्त्व है। इस संस्कृति को ऐसे ही व्यक्तियों की अपेक्षा है, जो समय पर गहरी सूझबूझ से काम कर आई आंधी टाल दें।

कुछ लोग बार-बार न्यायालय की बात उठा रहे हैं। न्यायालय के फैसले की अपनी गरिमा है। पर क्या दोनों पक्ष मिल बैठकर कोई रास्ता नहीं निकाल सकते? आपसी वार्तालाप से जो समाधान निकलेगा, उसमें हार-जीत की पैंतरेबाजी नहीं होगी। वहां तो प्रेम का ऐसा दरिया बहेगा, जो भीतर के सारे कल्मष को धो-पोंछकर साफ कर देगा।

समझौते की पृष्ठभूमि में एक पक्ष का यह सोचना होगा कि उसके साथ कभी कुछ भी हुआ हो, वह अपनी निष्ठा में छेद नहीं होने देगा। जिन ऊंचे आदर्शों में उसका विश्वास है, उनको वह कभी विस्मृत नहीं होने देगा। 'शठं शाठ्यं समाचरेत्' यह नीति चलती होगी। पर धर्म के क्षेत्र में नहीं चलनी चाहिए।

दूसरे पक्ष के लिए चिन्तनीय बिन्दु यह है कि जिस धरती पर वह रहना चाहता है, अपनी पीढ़ियों को रखना चाहता है, उसके प्रति अपनपन का भाव रखना होगा। बीज अपनी अस्मिता को मिटाता है, तभी धरती में अपनी जड़ जमाता है। यदि वह अपने अस्तित्व को बचाने का प्रयास करेगा तो विस्तार नहीं पा सकेगा।

जो लोग समझौते के लिए माध्यम बन रहे हैं, उनका दायित्व है कि वे दोनों पक्षों को विश्वास में लेकर ऐसा रास्ता निकालें, जिससे भारतीय संस्कृति का गौरव अक्षुण्ण रह सके। हमारा विश्वास है कि देश की जैसी

सम्कृति ओर परपरा रही हे, अवाछनीय स्थिति टलगी और समस्या का समाधान होगा। अपक्षा एक ही ह कि इसक लिए अनकान्त पद्धति का आलम्बन लिया जाए।

## ५२ खिलवाड मानवता के साथ

दो प्रकार की आपदाए हाती ह–प्राकृतिक आर कृत्रिम। अतिवृष्टि, अनावृष्टि, भूकम्प, बाढ, तूफान, ज्वालामुखी म विस्फोट आर कुछ जाननेवा बीमारिया प्रकृति क असन्तुलन स होन वाली आपदाए ह। मनुष्य क उवर मस्तिष्क ने इन आपदाआ पर विजय पान क उपाय खाजे ह, पर उनका प्रतिशत बहुत कम है। प्रकृति क आगे मनुष्य भी अपने घुटने टिका देता ह। मोसम विज्ञान की पर्याप्त सूचनाआ के बाद भी वह अपा आप म विवशता का अनुभव करता हे, प्राकृतिक खतरो को टाल नहीं सकता। इसे निसग या नियति कुछ भी माना जा सकता हे।

कृत्रिम आपदाओ के तीन रूप ह– तियच योनि के जीव मनुष्य जाति के लिए अनेक प्रकार की आपदाए उपस्थित कर देते ह। कभी कभी दय प्रकोप से दु सह मुसीबते खडी हो जाती ह। कुछ आपदाए स्वय मनुष्य क द्वारा सरजी जाती ह। अपने हाथो अपने पावा पर कुल्हाडी चलान की बात कितनी उपहासास्पद लगती हे। काइ व्यक्ति एसा करता ह ता उसकी गणना मूर्खो की श्रेणी म होती ह। इस प्रकार का आचरण किसी का सुचिन्तित आचरण नहीं होता। चिन्तन के अभाव म अनायास एसा घटित हो जाता हे। किन्तु सुचिंतित ओर सुनियोजित रूप स कोइ भी मनुष्य एसा काम करता हे, उसे क्या कहा जाए? बिना किसी विशप उद्देश्य क व्यापक स्तर पर की जाने वाली तोडफोड या नरसहार को क्या माना जाए? जा मनुष्य एसा षड्यन्त्र करता ह उसे किस कोटि म रखा जाए? देवत्व या मनुष्यत्व को तो उस पर छाया ही नहीं ह। उसे तियच या राक्षस कहने म भी सकाच होता ह। एसे लोगा के बार म कवि की कल्पना कितनी यथाथ हे–

एके सत्पुरुषा परार्थघटका स्वार्थं परित्यज्य ये,
सामान्यास्तु परार्थमुद्यमभृत स्वार्थाविरोधेन ये।
तेऽमी मानुषराक्षसा परहितं स्वार्थाय निघ्नन्ति ये,
ये तु घ्नन्ति निरर्थकं परहितं ते के न जानीमहे ॥

इस ससार मे स्वार्थ का परित्याग कर परोपकार करने वाले व्यक्ति पुरुषोत्तम होते है। जो स्वार्थ की क्षति किए विना दूसरो का हित सम्पादन करते है, वे सामान्य जन होते है। जो लोग अपने स्वार्थ के लिए औरो के हितो का विघटन करते है, वे मनुष्य के शरीर मे राक्षस है। किन्तु जो व्यक्ति बिना ही प्रयोजन दूसरो के हितो पर कुठाराघात करते है, उनको किस सम्बोधन से सम्बोधित करें, हमे ज्ञात नहीं है।

१२ और १६ मार्च ९३ को क्रमश बम्बई और कलकत्ता मे हुए बम-विस्फोट क्या राक्षसी मानसिकता से भी अधम मनोवृत्ति के परिचायक नही है? बम्बई मे व्यवसाय के प्रमुख केन्द्रो और कलकत्ता के बड़े बाजार मे जिस बड़े पैमाने पर बम-विस्फोटो की तथा अन्य कई क्षेत्रो मे बडी मात्रा मे बम उपलब्ध होने की सूचनाएं मिल रही है, एक सुनियोजित षड्यन्त्र की संभावना को अस्वीकार नहीं किया जा सकता। इन विस्फोटो से किस व्यक्ति या वर्ग का कौन-सा स्वार्थ सधा, समझ मे नहीं आता।

निर्माण की कोई भी बडी योजना इतनी व्यवस्थित और गोपनीय ढंग से होती है, कही भी सुनने को नहीं मिला। ध्वस की इतनी बडी योजना मे कितने व्यक्ति सम्मिलित हुए, कितना समय लगा, फिर भी किसी को उसकी भनक तक नही मिली। क्या गुप्तचर विभाग की सभी एजेंसिया निश्चिन्त थीं? क्या वे किसी अन्य अधिक महत्त्वपूर्ण खोज मे सलग्न थी? आज जनता की जुबान पर कुछ ऐसे प्रश्न है, जो बहुत गभीर चेतावनी देने वाले है। बम्बई और कलकत्ता के ये हादसे इमारतो और मनुष्यो के विनाश की ही नही, मानवता के विनाश की कहानी कह रहे है।

बम विस्फोटो की यह साजिश देश या विदेश के किसी भी व्यक्ति की हो, उसे राक्षस कहना भी कम लगता है। ऐसे व्यक्ति मनुष्यता के सिर पर कलंक का जो टीका लगाते है, क्या उसे कभी पोछा जा सकेगा? प्रश्न बम्बई, कलकत्ता या हिन्दुस्तान का नही है। प्रश्न है ऐसी क्रूरतापूर्ण साजिशो का।

मनुष्य कम से-कम इतना पतित तो न हो कि वह अकारण ही ऐसी विनाशलीला रच दे जिससे सवाद ही ससार को हिलाकर रख दे। इस कार्य में सलग्न व्यक्ति इतना-सा तो सोच ले कि यह हादसा उनके साथ होता तो । मेरा विश्वास है कि ऐसा सवेदन ही मनुष्य की दिशा को कोई वांछित मोड दे सकेगा।

# ५३. ध्वस की राजनीति

ध्वस ओर निमाण—दाना आवश्यक हे। ध्वस के विना नए निमाण की सभावनाए कम हा जाती ह। पर दखना यह हे कि ध्वस किसका और कहा हो? निमाण क साथ भी कुछ अपेक्षाए जुडी हुइ ह। मनुष्य म दा प्रकार के भाव होत ह—विधायक आर निपेधात्मक। रचनात्मक दृप्टिकोण, पाजिटिव थिंकिग या विधायक भाव निमाण क प्रतीक ह। विघटन की मनोवृत्ति, नेगेटिव एटिट्यूड या निपधात्मक भाव ध्वस के प्रतीक हे। निमाण आर ध्वस क लिए उत्पाद ओर विनाश शब्द भी प्रयुक्त होत ह। ध्राव्य तत्त्व उत्पाद ओर विनाश का सहचरी हे। वस्तु की सत्ता त्रकालिक ह। वह निर्माण क वाद ही नहीं, ध्वस क वाद भी अपन अवशप छाडती ह।

भारतीय सस्कृति उदारवादी सस्कृति हे। वह सवको आत्मसात् करना जानती हे। उसन अपनी धरती पर अन्य सस्कृतिया का वद्धमूल होन का अवसर दिया ह। भारतीय दाशनिको ने नास्तिक मत को भी एक स्वतत्र दशन के रूप मे मान्यता दकर प्रमाणित कर दिया कि उनका चिन्तन कितना व्यापक ह ओर दृप्टिकोण वितना स्पप्ट ह। भारतीय ऋपि-मुनियो ने तो चार डाकू जसे असामाजिक तत्त्वा की वृत्तियो का परिप्कार कर उनका भी समाज के साथ जुडकर जीने का अधिकार दिया हे। अजुनमालाकार, दृढप्रहारी, रत्नाकर, रोहिणय जेस दुदान्त हत्यारे, डाकू ओर चोर सही दिशावोध पा अपना रास्ता वदल सन्त-सन्यासी वन गए। इतिहास के ये प्रसग भारतीय सस्कृति की उदारता का ही उजागर करने वाल ह।

मनुष्य कुछ भी करता हे, उसके दो रूप होते ह—क्रियात्मक आर प्रतिक्रियात्मक। मनुष्य अपन स्वतत्र चिन्तन से क्रिया करे, यह स्वाभाविक स्थिति हे। किन्तु जव वह प्रतिक्रिया मे फस जाता हे, करणीय आर अकरणीय

का विवेक खो देता ह। अयाध्या म विवादित ढाच को लेकर जो कुछ हुआ, क्या वह प्रतिक्रिया नही हे? उसस किस लाभ मिल रहा ह? माना कि किसी विधर्मी ने आपकी धामिक भावनाआ का आघात पहुचाया, आपकी सास्कृतिक विरासत को हथियाने का प्रयास किया। पर इसम भूल किसकी रही? आपने अपने आपको दुर्बल क्या होन दिया? आपकी सामाजिक ओर राष्ट्रीय चतना सुपुप्त क्या रही? भूल अपनी आर दापारोपण दूसरो पर, यह भी प्रतिक्रियावादी मनावृत्ति हे। इस वृत्ति का वदल विना कोइ भी समाज या राष्ट्र शक्तिसपन्न नहीं वन सकता।

विचारभेद रुचिभेद आर आस्थाभेद के कारण किसी भी व्यक्ति या राष्ट्र के वारे मे विवाद की सभावना को अस्वीकार नहीं किया जा सकता। विवाद का सुलझाने के भी उपाय ह। समन्वय, समर्थाता आदि उपाया को काम म लिया जाए तो किसी भी विवाद को टिकने के लिए जमीन नहीं मिल सकती। किन्तु जहा विवादग्रस्त विषय म आग्रह का सहारा लिया जाता ह, वहा आक्रोश, ध्वस ओर हत्याआ का अन्तहीन सिलसिला शुरू हो जाता हे। एक भूल के साथ अनक भूला का इतिहास जुडता ह। इससे वतमान के भाल पर कलक का जो टीका लगता हे, उसे अनागत क अनक प्रयत्न भी पाछ नही सकते। जव तक उस ध्वस के अवशेष रहेगे, लोग कहेगे—अमुक लोगा ने ध्वस का इतिहास वनाया। अतीत मे किसी के द्वारा भी ऐसा अवाछनीय प्रयत्न हुआ, शिष्ट, शालीन एव चिन्तनशील व्यक्तिया द्वारा उस मान्यता कव मिली? ऐसी घटना के वारे म विज्ञ लोगो की राय कभी सकारात्मक नही होती। फिर भी किसी ने कोई भूल कर दी तो गडे मुर्दे उखाडने से किसको लाभ होगा?

भगवान् महावीर, वुद्ध, मुहम्मद साहव, गुरुनानक आदि कितने महापुरुप हो गए। उन्हान अपने अनुयायिया को शान्ति आर सहिष्णुता का वोधपाठ दिया। क्या वे कहानिया वाग्विलास मात्र वनकर रह गइ ह ? आज एक विवादित ढाचे का ध्वस्त करन की प्रतिक्रियास्वरूप पूर विश्व मे मदिर तोडे जा रहे ह। क्या इस तोड़फोड का कोइ आचित्य ह? हिन्दुस्तान मे जो घटना घटी उसकी प्रतिक्रिया पाकिस्तान ओर वगला दश म क्यों हुइ? पाकिस्तान या वगला देश मे जो हुआ, उसका अनुकरण भारत म रहने वाल मुसलमाना

ने क्या किया? जिस धरती पर हिन्दू और मुसलमान भाई-भाइ का रिश्ता जोड़कर रह रह ह वहा नफरत आर दुश्मनी की वारदाता से किसका हित सधगा? किसी को ध्वस ही करना हे ता बुराइया, बुरी प्रवृत्तियो और बुर चिन्तन का किया जाए। मदिर, मस्जिद आदि धमस्थाना का सम्बन्ध मनुष्य की आस्था क साथ ह। मंदिर आर मस्जिद के निमाण से पहले मनुष्य-मनुष्य के मन म एसी आस्था का निमाण हो, जो ध्वस की राजनीति से उसे बचा सके। क्याकि निर्माण म लाखा वप लग सकत है, जबकि ध्वस के लिए एक पल ही पयाप्त है।

# ५४. मैत्री के साधक तत्त्व

राष्ट्र समस्याओ स सकुल ह। यह काइ नइ यात नही हे। काइ भी राष्ट्र एसा नही ह, जिसक सामन समस्या न हो। सभवत किसी भी युग म समस्याओ से मुक्त कोइ राष्ट्र रहा ह, इतिहास मे ऐसा उल्लख नहीं मिलता। इसलिए राष्ट्र की समस्याए आदमी का आश्चर्य म नही डालती। एक कुत्ते ने आदमी को काट लिया, यह किसी समाचार-पत्र का सवाद नही बनता। क्योकि कुत्ते आदमी का काटत रहते ह। पर कोइ आदमी कुत्ते को काट खाए तो प्रत्येक समाचार-पत्र इस सवाद को सुर्खियो मे छापेगा।

एक राष्ट्र दूसरे राष्ट्र को कोसता ह, एक प्रान्त दूसर प्रान्त से असतुष्ट हे, एक राजनीतिक दल दूसरे दल की छीछालदर करता हे, ये वात सवके समझ म आन जसी ही ह। किन्तु एक हाथ दूसरे हाथ को काटे, व्यक्ति अपने हाथो अपने पाव पर कुल्हाडी चलाए, स्वय स्वय के विकास म बाधा पहुचाए य वाते चाकाने वाली ह। एसी वात देश के किसी कोने स उठ, सुनने क लिए व्यक्ति चोकन्न हो जाते ह।

देश म जितने राजनीतिक दल ह, उनम अतद्वन्द्व की स्थिति पेदा हो जाए ता उनसे देश का हित केसे सधेगा? कोइ विश्वास कर या नही, आज दश को ऐसी स्थिति का सामना करना पड रहा हे। फिर भी किसी का चिन्ता नही हे। यह चिन्ता तव तक नही होगी, जव तक देश की पूरी जनता के साथ मेत्रीपूर्ण रिश्ते स्थापित नही हाग। अपने भाइ-वन्धुआ, सग-सवधियो ओर परिचितो के साथ मेत्रीपूण सम्व ध होना वडी वात नही हे। पर ससार म किसी को अपना शत्रु नहीं मानना शत्रुतापूण व्यवहार करन वाला के प्रति भी मेत्री की धाराए प्रवाहित करना मनुष्यता का ऊचा आदश हे। इस आदश तक पहुचने क लिए मेत्री की अनुप्रक्षा करनी होगी।

मेत्री का सबध शब्दो तक सीमित नहीं ह। मेत्री की गरिमा व्यवहार की परिधि म केद नही हे। मेत्री का पाधा चित्त की धरती पर अखुआता हे, तब ही आत्मापम्य भाव का विकास हो पाता हे। मेत्री का विकास करन के लिए सात सूत्रो पर ध्यान देना आवश्यक हे—विश्वास, स्वार्थत्याग, अनासक्ति, सहिष्णुता, क्षमा, अभय आर समन्वय।

विश्वास स विश्वास वढता हे। सदेह की कटीली झाडी मे उलझा हुआ विश्वास का वस्त्र फट जाता ह। फटे हुए वस्त्र की सिलाई कितने ही कोशल के साथ की जाए, वह एकरूप नहीं हो सकता। विश्वास की आख म पडी हुई सदेह की फास दिन-रात सालती रहती हे, व्यक्ति का निश्चिन्त होकर जीने नही देती।

मेत्री की बुनियाद म पहली इट हे विश्वास ओर दूसरी इट ह स्वाथत्याग। स्वार्थी व्यक्ति किसी का सच्चा मित्र नही बन सकता। स्वाथ का त्याग वही कर सकता हे, जो अनासक्त होता हे। वस्तु, पद, प्रतिष्ठा आदि की आसक्ति आखा को चुधिया देती हे। अनासक्ति के साथ सहिष्णुता का विकास आवश्यक ह।असहिष्णु व्यक्ति अपने माता-पिता का भी सहन नही कर पाता। उसके लिए मित्र को सहना तो ओर भी कठिन हे। मत्री का पाचवा सूत्र हे क्षमा। सहिष्णुता का सबध अनुकूल एव प्रतिकूल परिस्थितियो के साथ हे जबकि क्षमा का अर्थ ह किसी व्यक्ति के अपराध एव दुर्व्यवहार को पूण रूप स विस्मृत कर देना।

अभय आर समन्वय मत्री रूप स्रोतस्विनी के दा तट ह। इनकी मर्यादा मे ही मेत्री की धारा प्रवहमान रह सकती ह। पारस्परिक भय अकारण दूरी पेदा करता हे। जहा एक-दूसर के विचारो ओर व्यवहारा मे समन्वय नही होता, वहा विग्रह बढ जाता ह। समन्वय शान्तिपूर्ण सहअस्तित्व का अमोघ मन्त्र हे।

राष्ट्र म जहा-जहा विग्रह, भय, सदह या स्वार्थी मनोभावा की प्रबलता हे, वहा न शाति हा सकती हे, न स्थिरता आ सकती हे और न विकास क नए आयाम खुल सकत ह। विराधी व्यक्तियो या विचारा के साथ मत्रीपूर्ण व्यवहार का सूत्रपात कही स भी हो, उसकी निष्पत्ति निश्चित रूप स राष्ट्र हित मे हागी।

## ५५. दही का मटका और मेढक

आज राष्ट्र का जेसा वातावरण हे, बहुत लोग निराशा म श्वास ले रहे हे। उन्हे प्रलय की सभावना बढती हुई नजर आ रही हे। उनकी दृष्टि म जमाने की स्थितिया ओर अधिक जटिल होगी। इस सन्दर्भ मे हमारा चिन्तन भिन्न हे। स्थितिया जेसी भी ह, उनको अस्वीकार नही किया जा सकता। यह ससार हे। इसमे उतार-चढाव आते रहते हे। ऐसा कुछ न हो तो ससार ही क्या? जो कुछ हो रहा हे, उसे हम खुली आखो से देख। उस पर तटस्थ समीक्षा कर। अपने दायित्व को समझे ओर जागरूकता के साथ उसके निवाह का प्रयत्न करे।

रात्रि के समय ससार पर अन्धकार का साम्राज्य रहता हे। प्रतिदिन सूरज उदित होता ह। वह अन्धकार को छिन्न भिन्न कर देता हे। काल के अज्ञात बिन्दु से वह निरन्तर पुरुषार्थ कर रहा हे। क्या उसने अन्धकार को पूरी तरह से लील लिया? क्या रात को अधेरा नही होता हे? दिन के साथ रात जुडी हुई हे। सूरज कभी निराश नही होता। फिर मनुष्य के मन पर निराशा का कुहासा क्यो छाए?

राम, कृष्ण, महावीर ओर गाधी के चित्र हमारे सामने हे। इनमे से प्रत्येक महापुरुष ने अपने युग को उजाला से भरने का प्रयास किया। इसी तरह रावण, कस, गोशालक ओर गोडसे के चित्र भी हमारे सामने ह। उन्होने उजालो को ढकने की चेष्टा करके ही विराम नही लिया, उन पर कीचड उछालने की कोशिश भी की। हर युग म विरोधी व्यक्तियो का अस्तित्व रहा हे। हमारी सोच का आधार विधायक हो। हम उन स्थितियो म क्यो उलझे, जो मनुष्य को दीन हीन ओर दुबल बनाने पर आमादा ह?

मानवीय आचरण के सर्वोत्तम प्रतीक ह करुणा और सवेदना। इनके

साथ मनुष्य का शाश्वत सरोकार है। यह सरोकार टूटता ह, तव मनुष्य मनुष्यता स विमुख हो जाता ह। आज की सवस वडी समस्या यही हे । इस युग की युवापीढी अपनी कुंठित महत्त्वाकाक्षा का नया रास्ता देने के लिए अपराध जगत् मे प्रवश कर रही ह। प्रवेश करने से पहल वह स्वय ही नही जानती कि उसकी गति किस ओर हे? वह अपन वड-वुजुर्गो के सामने ऐसी चचा भी नहीं करती, जो उस सही मागदशन द सके। इस गुमराह हो रही पीढी को सभालने की जिम्मवारी उन सव पर हे, जो इसके उज्ज्वल भविष्य की आकाक्षा रखते ह।

ससार म समस्याए वढ रही ह, यह एक यथाथ हे। इसस आख मिचोनी करने मात्र स समस्याओ का दवदवा कम नही होगा। जो ह, उसे स्वीकार करते हुए समाधान खाजना ह। समाधान की खाज शुरू करत ही वह उपलब्ध हा जाए यह अतिकल्पना ह। खोज म सलग्न होने के वाद भी समस्याओ से जूझने की तयारी रखनी ही हागी। दही स भरे हुए मटके मे गिरा मढक लम्वे समय तक हाथ-पाव चलाता ह। इसस दही का मथन हाकर मक्खन निकल आता हे। दही म उसके डूवन की पूरी सभावना रहती है। किन्तु मक्खन पर वह निश्चिन्त हाकर वेठ जाता ह। उसके अस्तित्व को समाप्त करने वाली समस्या का समाधान वह अपने पुरुपाथ से खोजता हे।

मनुष्य का मस्तिष्क मढक से वहुत अधिक विकसित ह। वह समस्याओ का दखकर हताश हो जाए, उन्ही का रोना राता रहे ता समस्याओ की पकड ओर अधिक गहरी हो सकती हे। मनुष्य का दायित्व हे कि वह उनके मूल को खोजे, उन्हे समाहित करने के लिए निरन्तर श्रम करे आर प्रत्येक स्थिति म सतुलन हो सुरक्षित रख। इसी प्रक्रिया से वह अपने आसपास आशा के दीये प्रज्वलित रख सक्ता हे।

## ५६. परिणाम से पहले प्रवृत्ति को देखे

जीवन केसा होना चाहिए? यह एक प्रश्न ह। प्रश्न नया नही, सनातन हे। प्राचीन युग मे वहुत लोगो के मन को इस प्रश्न ने आन्दोलित किया होगा। वतमान मे ऐसे अनेक व्यक्ति ह, जो इस प्रश्न म उलझ रहे हे। भविष्य म यह स्थिति नही रहेगी, ऐसा कहने के लिए हमारे पास कोई ठोस आधार नही हे।

कुछ लोग जीते हे, पर वे क्यो जीते ह? ओर केसा जीवन जीते ह? इस यात से उन्हे कोई सरोकार नही होता। उन्हे जीना हे, इसलिए वे जीते ह। क्यो और केसे? जेसे प्रश्नो पर सोचने के लिए न तो उनके पास समय हे ओर न वेसी समझ ही विकसित हे। जीना उनकी नियति हे। जीवन का रथ कव, किस दिशा मे आगे वढता ह और कहा जाकर रुकता हे, इस स्थिति से वे वखवर रहते ह। उनको खवर रहती है सुवह से शाम तक दोडधूप की। परिवार की गाडी को आगे खीचने के लिए भाजन, वस्त्र आर मकान की।

कुछ लोग जीते हे एक स्वप्न क साथ जीते हे, एक सकल्प क साथ जीत ह। युग की प्रत्येक सुविधा उनके पेरो तले विछी रहे, यह उनका सपना हे। इस स्वप्न को साकार करने के लिए व चिन्तन करते ह, योजना वनाते हे, योजना को क्रियान्वित करने के स्रोत खोजते ह और पुरुषाथ भी करत ह। उनके जीवन का लक्ष्य होता ह—अधिक से अधिक उपभोग की सामग्री का सग्रह ओर अधिक-से-अधिक भाग। इस लक्ष्य की पूति करते समय वे भूल जाते हे कि सग्रह की सीमा होती ह और भोग की भी सीमा हाती हे। आज तक ससार म कोइ व्यक्ति एसा नही हुआ, जिसन पूरे विश्व का ऐश्वर्य सगृहीत किया हा ओर सभवत एसा व्यक्ति भी नही हुआ, जिसन अपन सगृहीत धन-वेभव का तृप्तिदायक उपभाग किया हा। एसी स्थिति म

जीवन का कोइ ऊचा आर साथक लक्ष्य हा ता व्यक्ति को नइ दिशा मिल सकती ह।

कुछ लोग एस भी होते हे, जा कवल जीन क लिए नही जीते। जीवन क वार म उनकी स्वतत्र सोच हाती हे। वे प्रवाहपाती हाकर नही जीते। उनके सामने लक्ष्य होता हे—भवितुकामिता। व कुछ हाना चाहते ह, कुछ वनना चाहते ह, इसलिए कुछ करना भी चाहते ह। उनकी चाह हथेली पर सरसा उगाने की नही हाती। उनकी कल्पना उतनी ही हाती हे जिसके पखा पर वेठकर सभावना क आकाश मे उडा जा सके। उनका दृष्टिकाण विधायक होता हे। वे हर घटना को उसक सही परिप्रेक्ष्य म दखते ह आर उसस प्ररणा लेते हे। कठिन परिस्थितिया म भी व अपनी आस्था से विचलित नही हात। जिस नीति या सिद्धान्त के आधार पर वे अपन जीवन का तानावाना वुनते ह, उसे किसी स्वाथ की प्ररणा से छिन्न भिन्न नहीं हान देत। उनकी सकल्पनिष्ठा इतनी गहरी होती ह कि वड-वड तूफान भी उसकी जडो को नही हिला सकते।

मनुष्य के जीवन का कोइ साथक लक्ष्य निधारित हा। लक्ष्य की दिशा मे गतिशील उसके चरण कही रुके नही। आस्था का आलाक उसक मन के अधरो को दूर करता रहे। विपरीत परिस्थितिया म भी उसकी सकल्पनिष्ठा फालादी चट्टान वनकर खडी रहे। असयम और अतिभोग की सस्कृति म सयम और भोग पर अकुश रखने की मनोवृत्ति विकसित हो। इस प्रकार की छाटी-छाटी वात जीवन के साथ जुडे, यह अणुव्रत की आकाक्षा ह। जीवन की छाटी छाटी समस्याओ का मुकावला करने के लिए छोट-छाटे सकल्प। छाटी समस्या पर ध्यान नही दिया जाता हे, तव वह वडे आकार म खडी हा जाती हे। अणुव्रत का दशन सूक्ष्म ह। वह विश्वयुद्ध राकन के स्थान पर उस चेतना को वदलना चाहता ह, जा युद्ध की प्ररक हे। वह परिणाम से पहले प्रवृत्ति पर ध्यान देता ह। प्रवृत्ति सही ह तो परिणाम गलत हो ही नही सकता। अणुव्रत की यह सीख जिस मनुष्य क जीवन म उतर गइ 'जीवन कसा हाना चाहिए' इस प्रश्न का उत्तर वह मनुष्य स्वय ही हा सकता हे।

# ५७ नारी के तीन रूप

आधी दुनिया का प्रतिनिधित्व करने वाली स्त्री कितनी उपेक्षित, शोषित और प्रताडित होती रही है, किसी से अज्ञात नहीं है। पितृसत्तात्मक समाज म स्त्री सदा दोयम दर्जे की जिन्दगी बसर करती है। विकसित आर विकासशील सभी देशो मे स्त्री का विवाद के घेरे मे रखा गया ह। समाज व्यवस्था हा या राज्य व्यवस्था, व्यवसाय का क्षेत्र हो या शिक्षा का, परिवार की पचायत हो या धर्म का मच, कुछ अपवादा को छोडकर स्त्री की क्षमताआ का उचित मूल्याकन आर सही उपयोग नही हो पाता है। मेरे मन मे स्त्री जाति के प्रति सहज ही ऊची धारणा है। इसकी शक्ति का सदुपयोग हा तो परिवार ओर समाज का नई चतना प्राप्त हो सकती है।

स्त्री को सृजन का प्रतीक माना जाता ह। मेरे अभिमत से यह ध्वस के लिए भी एक विस्फोटक का काम कर सकती ह। सद्सस्कारो का सृजन और बुराइया का ध्वस—ये दोना ही काम न कानून-कायदा स हो सकते ह, न भय से हो सकत ह ओर न दण्डशक्ति स हो सकते है। ऐसे बहुत कानून बने हुए है, जा प्रभावी होकर भी अकिंचित्कर ह। भय का हथियार कच्चे दिमाग वाले बच्चा पर चल सकता हे अन्यथा वह भोथरा हो जाता ह। दण्डशक्ति एक बार असरकारक हो सकती ह। वातावरण मे बदलाव आए बिना दण्ड के वार भी व्यर्थ चल जाते ह। एसी स्थिति म नारी शक्ति का प्रयाग करके उसके परिणामा की मीमासा की जा सकती ह।

नारी के मुख्यत तीन रूप ह—लक्ष्मी, सरस्वती ओर दुगा। परिवार को सस्कार सम्पन्न बनाते समय वह लक्ष्मी का रूप धारण कर सकती है। सन्तति को शिक्षित करत समय वह सरस्वती बन सकती हे और बुराइया का ध्वस करन के लिए वह सिह पर आरूढ दुगा की भूमिका निभा सकती ह। अपेक्षा

एक ही है कि इसके तीनो रूपो को उपयोगी मानकर काम मे लिया जाए।

अणुव्रत के मच से महिलाए काम करती है। अनेक प्रसगो मे उनके शौर्य, साहस और सूझबूझ का परिचय मिलता है। पर उनके दायरे सीमित हे। जब तक उनको व्यापक कार्यक्षेत्र नही दिया जाएगा, उनका कर्तृत्व सामने कैसे आएगा? इस समय महिलाओ के सामने दो रास्ते है—आधुनिकता की अधी दोड मे सम्मिलित होना और अपनी शक्ति को सत्संस्कारो के निर्माण व असत्संस्कारो के ध्वस मे नियोजित करना। पहला रास्ता न महिला जाति के लिए हितकर है और न समाज के लिए। महिलाओ को अपनी शक्ति का सदुपयोग करना है तो दूसरा रास्ता ही चुनना होगा।

भारतीय सस्कृति मे व्यसनमुक्त जीवन को आदर्श माना गया है। शराब एक व्यसन है। यह बहुत पुराना व्यसन है। सभ्यता, सस्कृति, परिवार और शरीर तक को चोपट करने वाला है यह व्यसन। इसकी जड काटने के लिए कई आन्दोलन और अभियान चले, आज भी चल रहे है, पर सफलता हासिल नही हुई। काश! स्त्री का दुर्गारूप मुखर होता और शराब के विरोध मे सघर्ष छिडता। काश! यह एक तूफानी नदी का रूप धारण करती और आसपास की बुराइयो का सारा कूडा करकट बहाकर ले जाती।

कुछ प्रदेशो की महिलाओ ने समाज और सरकार को अपने दुर्गारूप का परिचय देने मे सफलता प्राप्त की है। पिछले कुछ महीनो से आन्ध्र प्रदेश की महिलाओ ने शराब के खिलाफ एक आन्दोलन शुरू कर रखा है। इन महिलाओ मे न तो अधिक पढी-लिखी महिलाए है और न आर्थिक दृष्टि से बहुत सपन्न घरानो की महिलाए है। अनपढ, अशिक्षित और गरीब महिलाओ ने सगठित रूप मे शराब सस्कृति पर जो धावा बोला है, शराब की हजारो दुकाने बन्द हो गई है। उन्होने शराब के ठेको की नीलामियो पर भी रोक लगा दी है। उनका होसला और काम करने का तरीका देखकर कुछ समाज सुधारक, कुछ युवा और कुछ छात्र भी उनके आन्दोलन को हवा दे रहे है। महिलाओ ने राज्य मे पूर्ण शराबबन्दी की माग की है।

एक शराब ही नही मादक और नशीली वस्तुओ का प्रचलन आज जिस गति से बढता जा रहा है, चिन्ता का विषय है। स्वस्थ जीवनशैली मे घुसपैठ करने वाले इन पदार्थो को देश-निकाला देने के लिए केवल आन्ध्र

की महिलाओ क सघष से क्या होगा? देश भर की महिलाए जागे। राष्ट्र चेतना रूप मे अपनी चतना जगाए। सामाजिक और राष्ट्रीय बुराइया क खिलाफ अपनी शक्ति का झाक द। मेरा यह दृट विश्वास ह कि नारीशक्ति स्थायी रूप से यह काम अपन हाथ मे ले तो अनेक प्रकार की बुराइयो क अस्तित्व को चुनोती दी जा सकती हे। इसक लिए किसी एक सीताम्मा और रोसम्मा से काम नहीं चलेगा। देश भर की अम्माओ को एकनिष्ठ हा दुगा बनकर काम करना होगा।

## ५८ किट्टी पार्टी और महिला समाज

विगत कुछ वर्षो से भारतीय महिलाओ म एक नइ सस्कृति अपने पाव फैला रही ह। उच्च एव मध्यम वग की महिलाए उस सस्कृति को उच्चस्तरीय जीवनशैली का अग मान रही ह। उसकी पहचान किटी या किट्टी पार्टी के नाम से की जा सकती हे। किट्टी पार्टी की सदस्याए पार्टी द्वारा निर्धारित अथ राशि देती ह, स्नेह मिलन करती ह, तम्बोला, तास, सगीत आदि मनोरजक कायक्रमा का आयाजन करती हे, गपशप करती हे आर चाय-नाश्ते के साथ पार्टी का समापन करती ह।

किट्टी पार्टी के आयोजन का मूलभूत उद्दश्य था—एक मध्यमवर्गीय महिला एक साथ हजार पाच सा रुपये खच कर कोई घरलू उपकरण नही खरीद सकती। पार्टी की सदस्याए पचीस, पचास, सा या इसस अधिक-कम अथराशि प्रत्येक सदस्या से प्राप्त कर उसे नामांकित पत्र के माध्यम से एक महिला का उपलब्ध करा दती। उसस वह आवश्यक उपकरण खरीद लती। इस प्रकार प्रतिमास एक-एक सदस्या को वह अथ मिल जाता। जिस-जिस महिला के नाम पत्र निकलता, उस-उस नाम का उस चक्र स हटा दिया जाता। आवश्यकतापूर्ति के उस साधन को अब प्रतिष्ठा का प्रश्न बनाया जाने लगा ह।

आजकल उपकरण के क्रय की बात गोण हो गइ हे और किट्टी पार्टी धनाढ्य महिलाओ का एक 'चाव' बनकर रह गइ ह। अब व उस पार्टी का मनोरजन अथवा समय पास करने का साधन मानकर उसी रूप म उसका उपयोग करती ह। सम्पन्न परिवारा की महिलाए, जिनको न खाना बनाने की अपेक्षा रहती है आर न किसी अन्य घरलू काम मे हाथ बटाने की आवश्यकता ह, पूरे दिन कर क्या? पारिवारिक जीवन म इतने बिखराव आर

इतनी टूटन आती जा रही ह कि जीवन म बढते जा रहे शून्य को भरन की उम्मीद ही समाप्त हो जाती हे। एसी स्थिति म क्लब, रेस्तरा या क्टिी पार्टी जेसे माध्यमा से शून्य भरने का उपाय खाजा जाता ह। यह आधुनिक जीवन-शेली की देन हे ओर विशप रूप से शहरी महिलाए इससे प्रभावित ह।

फ्लट सस्कृति म पलने वाली, पति क ऑफिस आर वच्चा क स्कूल जाने के वाद घर म अकेली वेठी महिला वारियत का अनुभव करती ह। जिन महिलाआ को घरलू उपकरण खरीदने क लिए पेसे की कमी नही हाती। वे पार्टी म एकत्रित अथ राशि का खाने-पीने मे उडा देती ह। कुछ तथाकथित उच्च घराना की महिलाए ता सिगरट ओर शराव स भी परहज नही रखती। गपशप, मनारजन आर भोजन क अतिरिक्त उस पार्टी से किसी भी महिला का कान-सा लाभ हाता हे, विचारणीय विपय हे। काश । एसी महिलाए समाज म सामाजिक सास्कृतिक एव धामिक चतना जगाने के लिए अपने समय का उपयाग करती ता उन्ह अतिरिक्त आत्मताप मिलता आर महिलाआ की सृजनात्मक क्षमताआ स समाज लाभान्वित होता।

उच्चवर्गीय महिलाआ की दखादेखी आज साधारण परिवारा की महिलाए भी इस प्रतिस्पधा म अपनी भागीदारी द रही ह। आधुनिक कहलान की हाड म घर आर वच्चा की उपक्षा कर इस नइ सस्कृति का पोत्साहन देने वाली महिलाए क्या अपन हाथा अपने ही पाता पर कुल्हाडी नही चला रही ह? उनका यह निरुद्देश्य उन्मुक्त आचरण उनकी वहू-वेटियो का कहा तक ल जाएगा ? क्या इस प्रश्न पर कभी उनका ध्यान केन्द्रित हाता ह? समय की गति वहुत तीव्र ह। महिलाए एक वार तटस्थ भाव से एसी प्रवृत्तिया की समीक्षा कर। पारिवारिक चरित्र को उदात्त वनाए रखन क लिए अपनी वृत्तिया का परिष्कार कर। समय आर शक्ति का सम्यक् नियाजन करन के लिए परिवार और समाज के लिए साथक गतिविधिया पर ध्यान दे, यह आवश्यक ह।

# ५६. प्रशिक्षण अहिसा का

युगीन समस्याओ म एक अहम समस्या हे हिसा। हिसा अतीत मे होती थी, वर्तमान मे हो रही हे ओर भविष्य मे नही होगी, ऐसा कहा नही जा सकता। जहा जीवन ह, जीविका के साधना की खोज हे, वहा हिसा भी हे। पर वह हिसा कभी समस्या नही वनती। उसके साथ समस्या का सूत्र तव जुड़ता हे, जव सवेगो पर नियन्त्रण नही रह पाता। पशु-पक्षिया की बात एक वार छोड दी जाए तो मानना होगा कि हिसा के बीज मनुष्य के नाडी-तत्र और ग्रथितत्र मे ह। इनको सुनियन्त्रित किए विना हिसा की समस्या का हल खोज पाना असभव हे।

मनुष्य सत्य, शिव और सान्दय का उपासक हे। सत्य क्या हे? ससार का हर प्राणी अपने ढग से जीना चाहता हे, यह एक सचाई हे। उसके जीने मे किसी प्रकार की बाधा उपस्थित करना हिसा हे। हिसा का मूल स्रोत हे पदार्थ के प्रति आसक्ति। आसक्ति जितनी सघन होगी, हिसा उतनी ही भयकर होगी। अनासक्त व्यक्ति के जीवन मे हिसा का पसग उपस्थित ही नही होता। इसलिए हिसा के वृक्ष पर आए पत्तो, फूला और फला तक ही सीमित न रहकर उसकी जडो तक ध्यान देने की अपेक्षा हे। जब तक हिसा की जडे नही खोदी जाएगी, उसके दुष्परिणामा को रोकना कठिन हे।

हिसा के तीन रूप मुख्य ह—आरम्भजा, विरोधजा ओर सकल्पजा। एक सामाजिक प्राणी आरम्भजा ओर विरोधजा हिसा से वच नही सकता। वह खेती करता ह, व्यवसाय करता हे, जीविका के लिए साधन जुटाता हे। इसमे होन वाली हिसा अपरिहार्य हे। सामाजिक जीवन म वेर-विराध क प्रसग भी आते हे। विरोधी के आक्रमण का विफल करने के लिए अथवा उसकी ओर से सभावित हमले को टालने के लिए व्यक्ति हिसा का सहारा लता हे। इसे

अपरिहार्यता न भी माना जाए, पर विवशता तो मानना ही होगा। जब तक व्यक्ति में जिजीविषा रहती है, वह अपने बचाव के लिए हर संभव उपाय काम में लेता है।

हिंसा का तीसरा रूप है संकल्पजा। न कोई यान्त्रिक उद्देश्य, न कोई विवशता और न कोई अपेक्षा। फिर भी मनुष्य हिंसा करता है। निरपराध मनुष्य को मारता है। क्यों? मारने का जनून सवार है उस पर। उसकी सोच का रास्ता बन्द है। बहुत बार व्यक्ति स्वयं नहीं जानता कि वह दूसरों के प्रति आक्रोश से क्यों भरा है? वह संवेगों के ऐसे अश्व पर सवार रहता है जिसकी लगाम उसके हाथ में नहीं है। वह अश्व उसे पतन की कितनी ही गहरी खाई में ले जाकर गिरा दे, उसके बचने का कोई उपाय नहीं रहता। आज संसार में यही हो रहा है।

हिंसा की समस्या का समाधान प्रतिहिंसा में नहीं है। यदि ऐसा होता तो अब तक हिंसा का जनाजा निकल गया होता। प्रतिहिंसा से हिंसा भड़कती है। उसका स्थायी समाधान है अहिंसा। हिंसा की तरह अहिंसा के बीज भी मनुष्य के मस्तिष्क में हैं। जब तक मस्तिष्क को प्रशिक्षित नहीं किया जाएगा, हिंसा नए-नए मुखौटों में मनुष्य की शांति का भंग करती रहेगी। हिंसा को रोकने के लिए अहिंसा के प्रशिक्षण की अपेक्षा है। अहिंसा के प्रशिक्षण का अर्थ है—संवेगों को नियन्त्रित रखने का प्रशिक्षण, दृष्टिकोण को बदलने का प्रशिक्षण, हृदय को बदलने का प्रशिक्षण, जीवनशैली को बदलने का प्रशिक्षण और व्यवस्था को बदलने का प्रशिक्षण। जैन विश्वभारती, मान्य विश्वविद्यालय अहिंसा के प्रशिक्षण की योजना को क्रियान्वित करने के लिए कृतसंकल्प है। यदि यह योजना क्रियान्वित हो सकी तो हिंसा के गहराते बादलों को चीरकर शांतिपूर्ण सहअस्तित्व के सूरज का प्रकाश फैलाया जा सकता है।

# ६० मनोवृत्ति के परिमार्जन की त्रिपदी

लोग कहते ह—'आज का युग साइन्स ओर टक्नालॉजी का युग ह।' मुझे लगता ह कि इस युग म दो बात विशेष रूप स बढ रही ह—एक्सीडट आर अपराध। शायद ही कोइ दिन एसा जाए, जिस दिन दुघटना नहीं होती हो। दुघटना कब और कैसे हो जाती है, किसी को पता ही नहीं चलता। मौत को आना होना ह तो वह कही भी द्वार बना लेती ह। यत्रनिमित परकोटे को पार कर वह अपने गतव्य तक आसानी स पहुच जाती ह। तीथकरो और मनीषियो की यह अनुभवपूत वाणी पग पग पर अपनी सचाइ प्रकट कर रही है। दीपावली का अवसर। फरीदाबाद म बारूद भर पटाको की एक दुकान म आग लगी। आसपास कइ दुकान थी। उनम पटाको की दुकान भी थी। अन्य सामान की दुकाने भी थी। आग की लपट आगे बढी। कइ दुकान उनकी चपट मे आ गइ। एक दुकान म बड ओर बच्च सब मिलाकर पाच व्यक्ति थे। दुकान को आग न पकड ले, इस आशका से उन्होन शटर नीचे गिरा दिया। दुकान बन्द हो गइ। नीचे के हिस्से म थाडी सी सुराक रह गइ। दुकान स बाहर बारूद का धुआ फैला। वह सुराक के रास्ते से अन्दर घुस गया। आग से दुकान को बचाने के प्रयत्न म वहा गस ही गैस हो गइ। दुकान के भीतर बन्द पाचो व्यक्तियो न दम तोड दिया। अंतिम समय म उनकी क्या परिस्थिति या मन स्थिति रही, कोइ साक्षी नहीं बचा।

इस प्रकार के हादसे घटित होते ही रहते ह। कही ट्रेन दुघटना, कही प्लेन दुर्घटना। कहीं बस-कार की टक्कर, कहीं ट्रक-मारुति की भिडत। कहीं ट्रक से कुचल जाना, कही बस के धक्के से गिर जाना। कहीं स्कूटर का उलट जाना आर कहीं बस का नदी या नाले मे गिर पडना। कही

वाढ कहीं भूकम्प, कहीं तूफान कहीं ज्वालामुखी का फटना और भी न जाने कितने रूप हे दुघटनाओ के। और कोइ कारण नहीं मिलता है तो मनुष्य स्वय ही मृत्यु के लिए आमादा हो जाता हे। आत्महत्या के भी नए-नए रूप विकसित हो रहे है। उन्हे देखकर कहना पडता है—यह युग एक्सीडेट का युग हे।

अपराध बढ रहे है, यह चिन्ता का विषय है। इससे भी अधिक चिन्तन इस बात पर हो कि अपराध क्यो बढ रहे है? वह कोन सी प्रेरणा है, जो मनुष्य को अपराधी बनाती हे? हत्या, मारपीट, राहजनी, डाका, बलात्कार, अपहरण आदि प्रवृत्तियो का उत्स क्या हे? मनुष्य इतना क्रूर केसे हो गया? वह आदमी को गाजर-मूली की तरह काटता हे। निरपराध लोगो को सामूहिक रूप मे गोलियो से भून देता है। एसी घटनाए रात के अधेरे मे नहीं दिन मे हो जाती है। एकान्त बीहडो मे ही नहीं, शहर के बीच मे हो जाती है। दर्शक देखते रह जाते है। उनमे इतनी दहशत व्याप जाती हे कि न उनके मुह से शब्द निकलते है ओर न हाथ हरकत मे आते है। अपराध करने वाले बिना डरे बिना सहमे निश्चिन्त होकर अपने गन्तव्य तक पहुच जाते है। उसके बाद फुसफुसाहट शुरू होती हे। यह सब कब तक चलता रहेगा?

दुर्घटना का शिकार होने वाला चला जाता हे। वह अपने पीछे छोड जाता हे शोकसकुल परिवार का क्रन्दन। दुघटनाए इरादतन नहीं होतीं, पर उनके पीछे भी कुछ कारण है। एक बडा कारण है शराब। ड्राइवर शराब पीकर अन्धाधुन्ध बस चलाते हैं, ट्रक चलाते हे, कार चलाते है और हादसे हो जाते हे। अणुव्रत का एक नियम हे— मादक व नशील पदार्थो का सेवन नहीं करना। छोटा सा नियम, बडी बडी दुघटनाओ को टाल सकता है। काश! मनुष्य इसकी महत्ता को समझे। कुछ दुघटनाए प्राकृतिक होती है। कुछ यन्त्रो मे गडबडी होने से होती है। उनको टालना असभव प्रतीत हो सकता है। पर जो सभव हे, उसे असभव क्यो बनाया जाए?

हत्या, अपहरण आदि प्रवृत्तियो के पीछे मनुष्य की जो मनोवृत्ति है, उसको परिमार्जित किए बिना अपराधो के आकडो मे कमी नहीं आ सकती। जब तक मन का मार्जन नहीं होगा, पग गलत रास्तो मे बढते रहेगे। मन

